Chapter 136, vv. 46–49 speak of the *Rāma-caritas* spoken by Vālmīki, Agastya, Hayagrīva, Śiva, Hanumān, Vāyu (?), Lakṣmaṇa ( ? ), Sītā ( ? ) and other sages. At the very end of the work ( 4th Book ) the following are mentioned as having successively given this Rāma-story : Rāma to Sītā in Pramodavana; Sītā to Lakṣmaṇa; Lakṣmaṇa to Bharata; Rāma to Hanumān; Hayagrīva to Agastya, Agastya to Brahmā; and Brahmā to Bhuśuṇḍi. In the *Citrakūṭamāhātmya* the sages *Bharadvāja*, *Ātreya*, *Sutīkṣṇa*, *Śāṇḍilya* and *Agastya* figure as interlocutors. In the *Bhuśuṇḍi Rāmāyaṇa* the framework is : Brahmā describes to Bhuśuṇḍi, Bhuśuṇḍi to Dālbhya and Dālbhya to Lomaśa ( I. 136. 72–73 ).

In the *Bhuśuṇḍi* and the *Uttarakāṇḍa* of Tulasī's *Rāmacaritamānasa*, two other names *Garuḍa* and *Lomaśa* figure. Lomaśa on Rāma occurs in the *Mahābhārata* (Vana, Tīrtha-yātrā) and the *Padmapurāṇa*, *Pātālakhaṇḍa*.[1] The vista of such Rāma-works is enlarged considerably by the Editor of the present text who mentions in his Introduction : *Śivasamhitā*, *Lomaśa-saṁhitā*, *Sadāśivasamhitā* *Satyopākhyāna*, *Bṛhatkosalakhaṇḍa*, etc. which, in the manner of the *Bhuśuṇḍi Rāmāyaṇa*, expatiate on Rāma's boyhood, sports in Pramodvana, his *Rāsalīlā* etc.

These works on *Rāmabhakti* are not based on Rāmānuja's philosophy as has been assumed by some. They are, on the other hand, outspoken in their Advaitic character but as in the case of the *Bhāgavata*, Bopadeva and Madhusūdana Sarasvatī, this Advaita is integrated with fervent Bhakti of the *Madhura*-type. In I. 9, 20-21, the *Bhuśuṇḍi Rāmāyaṇa* mentions the *Vedānta*, *Brahma Sūtras*, etc. In I. 44. 12 ff. Upaniṣads are quoted[2] and the Advaitic conception of the Supreme Brahman, the lower Brahman, the appearance of multiplicity etc. are set forth. In ch. 110, vv. 301 ff where the treatment is quite Śāstraic, the Advaitic ontology is set forth, Auḍulomi's view in the *Vedānta Sūtras* that, on the end of the embodied existence, the individual soul becomes one with the Supreme, *Sadyomukti* or immediate release etc. are mentioned. Earlier, in ch. 94, vv. 49-58, couched in the same technical language, Kṛṣṇa Dvaipāyana, his *Vedānta Sūtras*, Ekadaṇḍī Sannyāsa without Śikhā and Yajñopavīta, and *Advaita* are spoken of ( 52 ). The expression 'Nirguṇa' also occurs.

The standpoint of the *Bhuśuṇḍi Rāmāyaṇa*, as already mentioned, is synthetic, Advaita being integrated to *Madhura-bhakti*. Rāma is called *Rasika* and Sītā Raseśvarī ( 142. 227 ). Rāma is said to be of the form of *Prema* ( Love ) and *Ānanda* ( 86. 12 ). In another place, *Premānanda* is given as greater than *Brahmānanda* ( 110-334 ). At the same time the idea of *Parā Bhakti* and *Nirguṇa Bhakti* is also given

1. See my 'The Greater Rāmayaṇa' pp. 10-49. There is a lot more in Hindi.
2 Upaniṣads are used often and in 59, *Daharavidyā* is described.

( 7.22; 45-3 ). While the lower *bhakti* is of 3, 9, 27 or 81 kinds, *Nirguṇa Bhakti* is only one ( 45. 3 ). *Jñāna* with *Bhakti* and Sevā is considered as the means ( 110. 357 ). The naming of Sītā or the Śakti of Rāma with whom Rāma is in eternal sport as *Sahajā* or *Sahajānandinī* betrays Tāntrik influence.

The four forms of Viṣṇu, Vāsudeva, Sankarṣaṇa, Pradyumna and Aniruddha are thrice referred to but only in a general way and never in the way of the *Pāñcarātra*. In ch. 16, the four brothers are also called by these four names, in Kṛṣṇa's story in ch. 56; the four forms occur again, and also in ch. 110, v. 353. But even as the word *Pāñcarātra* does not occur anywhere, the word 'Vyūha' for these four forms is completely absent.

As already noted, the *Bhuśuṇḍi Rāmāyaṇa* is composed under the inspiration of the *Bhāgavata* but as the date of that Purāṇa is not certain, we may seek other evidences for the date of the *Bhuśuṇḍi Rāmāyaṇa*. The lower limit is clear, viz. A. D. 1574, the date of the composition of the *Rāmacaritamānasa* which was influenced by the *Bhuśuṇḍi Rāmāyaṇa*. As for the upper limit, we may take two texts, the *Gīta-govinda* whose impress the text bears in a clear manner : 130. 73-4, describing the sports of Rāma with the Gopīs, and the *Kṛṣṇakarṇāmṛta* of Līlāśuka; the well-known verses there describing Kṛṣṇa 'Kastūrī-tilakam' etc. is put into two verses in a shorter metre ( 18. 8, 9 ) and in the description of the *Rāsalīlā* , the verse 'Anganām anganām antare Mādhavaḥ' of Līlāśuka is imitated (35-54 ). The *Gītagovinda* belongs to the 12th century A.D. and Līlāśuka's date is most probably C. 1300 A.D. The *Bhuuśṇḍi Rāmāyaṇa* may therefore be placed in the 14th century A.D.

The *Bhuśuṇḍi Rāmāyaṇa* is written, as already said, under the inspiration of the *Bhāgavata* but it does not ignore Sanskrit grammar as the *Bhāgavata* does in a big way;the lapses in the *Bhuśuṇḍi Rāmāyaṇa* are very few. The main defect is that it is prolix and in the description of Rāma's boyhood sports, it gives them once in the normal sequence of events and repeats them fully later when Daśaratha, during his visit to Pramodavana, is shown the places where the various *līlās* were displayed by Rāma. Command of language and poetic capacity are also prominent in the descriptions of persons, places, seasons, festivals etc.

The Editor has used four mss., and as he says, the mss. do not show much difference. He is to be congratulated not only for his editorial work but also for bringing to light this work which occupies an important place in Rāma and Rāmāyaṇa literature. It is hoped that he will bring out soon the other Books of the text.

**V. RAGHAVAN**

**MADRAS**

# प्रस्तावना

भारतीय वाङ्मय में रामायण रचना की एक विशिष्ट परंपरा है। इस विशाल देश के दीर्घकालीन इतिहास में रामचरित पर आधृत जितना प्रचुर एवं विविधरूपात्मक साहित्य लिखा गया है वह उसके लोकाकर्षण का श्रेष्ठतम प्रमाण है। युगों-युगों में राष्ट्र के सांस्कृतिक जीवनदर्शन के अन्यतम प्रतीक के रूप में राम की जीवनगाथा समकालीन मनोभावों से संवलित हो जनजीवन में नवचेतना का संचार एवं चिरंतन मूल्यों की स्थापना करती रही है। रामकथा के विकास के तीनों स्तरों—ऐतिहासिक, साहित्यिक तथा साम्प्रदायिक—में विरचित रामायणों के अनुशीलन से उपर्युक्त उपपत्ति की यथार्थता सिद्ध होती है। महर्षि वाल्मीकि ने दाशरथि राम की गाथा लिखी; भास, कालिदास और कुमारदास ने मानवीय संवेगों से संपृक्त महामानव राम का चरित्रांकन किया तथा कंबन, कृत्तिवास एवं तुलसी की वैष्णव-भक्ति से आप्लावित वाणी ने अत्यन्त मर्मस्पर्शी शैली में लोकतत्त्वों से परिप्लुत ब्रह्म राम की अवतारलीला का वृत्त प्रस्तुत किया। भुशुण्डि रामायण रामकथा की इस विशाल परम्परा की एक महत्त्वपूर्ण कड़ी है।

## हस्तलेखों की खोज

इस महान् ग्रंथ के अनुसंधान की ओर मेरी प्रवृत्ति का उन्मेष बड़े ही आकस्मिक रूप में हुआ। १९५१ ई० में मैंने 'उन्नीसवीं शती का रामकाव्य—विशेषत: महात्मा 'बनादास का अध्ययन' शीर्षक विषय पर पी० एच० डी० उपाधि के लिए कार्य करना प्रारम्भ किया। उससे सम्बद्ध सामग्री संकलित करने के निमित्त मैं अयोध्या के मन्दिरों तथा व्यक्तिगत पुस्तकालयों का आलोड़न करने लगा। एक दिन मुझे महात्मा रामचरणदास का 'राम नवरत्न सार संग्रह' नामक ग्रंथ नयेसखा बाबा हनुमानशरण के संग्रह में प्राप्त हुआ। उसमें एक स्थान पर 'भुशुण्डि रामायण' से उद्धरण दिया हुआ था।[1] इसके पूर्व मैंने इस ग्रंथ का नाम भी नहीं सुना था। श्री रामदास गौड़ द्वारा 'हिन्दुत्व' में दी गयी अप्राप्य रामायणों की सूची में भी इसका उल्लेख नहीं था। उक्त ग्रंथ में प्राप्त उद्धरण से भुशुण्डि रामायण के अस्तित्व में मेरा विश्वास जगा। इसी प्रसंग में एक दिन संयोगवश मैं लक्ष्मण-किला-पुस्तकालय ( अयोध्या ) देखने गया। वहाँ के तत्कालीन वयोवृद्ध महन्त रामदेवदासजी से उक्त ग्रंथ की चर्चा की। उन्होंने हँसते हुए कहा, "भैया! भुशुण्डि रामायण की पोथी मेरे यहाँ है किन्तु वह पूजा में रहती है, बेठन में बँधी भगवान के सामने रखी है। वहाँ से हटायी नहीं जा सकती। आपको पढ़ने के लिए प्राप्त नहीं हो सकती। हाँ, दर्शन कर सकते हैं।" यह कहकर उन्होंने मुझे उसका दर्शन कराया। मेरे संतोष के लिए बेठन खोलकर महन्तजी ने उसका प्रथम पृष्ठ दिखा दिया जिसके ऊपर 'अथ श्रीमदादिरामायण पूर्वखंड ( पुस्तकालय श्री लक्ष्मण-किला ) और भीतर हाशिये पर 'भु० पू०' लिखा था। जिज्ञासा करने पर महन्तजी ने कहा, 'इसका नाम तो भुशुण्डि रामायण है जैसे भु० पू० ( भुशुण्डि रामायण, पूर्वखंड ) से स्पष्ट है किन्तु यह

१. राम नवरत्न सार संग्रह, पृ० २७।

आदि रामायण के नाम से भी जाना जाता है। यह साधना का ग्रंथ है। केवल दीक्षित भक्तों को दिखाया जाता है। सामान्य लोगों के काम का नहीं है।" इसके बाद उन्होंने पुस्तक पूर्ववत् वेष्ठित कर दी। इस कृपा से कृतकृत्य हो मैं आगे कुछ कहने का साहस न कर सका। बाबाजी ने कहा, 'इसको देखने बहुत लोग आते हैं किन्तु मैं दूर से देखने को कह देता हूँ। खोलता नहीं। कुछ दिन पहले एक अंगरेज आये थे। उन्हें भी नहीं दिखाया।' इस परिस्थिति में ग्रंथ को देखने का सुयोग मिल गया, यही क्या कम है? यह सोचकर अपने भाग्य की सराहना करता हुआ मैं घर चला आया। बाबाजी के सिद्धान्तप्रेम और दृढ़ता से मैं परिचित हो गया था। इसलिए इच्छा रखते हुए भी मैं उनसे ग्रंथ के अध्ययन की सुविधा देने का प्रस्ताव न कर सका।

इसके बाद जब भी मैं अयोध्या जाता तो महन्तजी से अवश्य मिलता और हर बार वे कृपापूर्वक उस ग्रंथ का दर्शन करा देते थे। इस प्रकार कई वर्ष बीत गये। बाबा रामदेवदासजी का साकेतवास हो गया। उनके उत्तराधिकारी सीतारामशरण जी हुए। गद्दी से पुराना संबंध होने के कारण मेरे कार्य-क्षेत्र से वे भलीभाँति परिचित थे। बाबा रामदेवदास के अंतेवासी होने से पहले उन्होंने कई बार उनसे मेरी भेंट करायी थी। मैंने उनसे भी पुस्तक देखने की बात कही। वे सहमत हो गये और मन्दिर में ही बैठकर मुझे पुस्तक देखने की अनुमति दे दी। मैंने उस दिन कुछ नोट लिये, फिर घर चला आया।

बलरामपुर के पास एक गाँव में बाबाजी की खेती होती थी। मैं उन दिनों वहीं कालेज में प्राचार्य था। वे अपने फार्म पर आते-जाते हुए मेरे यहाँ पधारते थे। इससे उत्तरोत्तर घनिष्ठता बढ़ती गयी। एक दिन बलरामपुर में मेरे घर पर ठहरने के समय बाबाजी ने कहा, 'आपको यहाँ से बार-बार पुस्तक देखने के लिए अयोध्या जाने में कठिनाई होती है, अत: अब मैं ऐसा प्रबन्ध करूँगा कि आप घर पर लाकर उसका अध्ययन कर सकें।' यह कहकर वे अयोध्या चले गये। यह बात आश्विन के कृष्णपक्ष के अन्त में हुई थी। उसके कुछ ही दिनों बाद उन्होंने एक शिष्य द्वारा मेरे पास संदेश कहला भेजा "पुस्तक मिल जायगी आकर ले जाइए।" उस दिन आश्विन शुक्ला सप्तमी थी ( २४ अक्टूबर, १९५५ )। मैं तत्काल अयोध्या चला गया। बाबाजी उपस्थित थे। उन्होंने बेठन में बँधा हुआ सम्पूर्ण हस्तलेख प्रसन्नतापूर्वक दे दिया। मैं कृतार्थ हो गया।

भुशुण्डि रामायण का हस्तलेख प्राप्त हो जाने पर जिज्ञासानिवृत्ति के लिए मैं पहले उसे आद्योपान्त देख गया। प्रति खंडित थी। फिर भी उससे मुझे यह पता लग गया कि शृंगारी रामोपासना का वह प्रमुख उपजीव्य ग्रंथ है। पी० एच० डी० के लिए काम करते हुए शृंगारी रामभक्ति का विशाल साहित्य मेरे देखने में आया था। प्रस्तुत ग्रंथ में निरूपित रामचरित में रसिक रामोपासना के सिद्धान्तों की गहरी व्याप्ति देखकर मेरी इच्छा इसी को डी० लिट्० का शोध-विषय बनाने की हुई। इस धारणा से मैंने उक्त ग्रंथ की अन्य प्रतियों की खोज आरम्भ की। भगवदनुग्रह से अयोध्या में ही श्रावण कुंज के महन्त सरयूशरणजी के पास दो प्राचीनतर एवं सम्पूर्ण प्रतियाँ उपलब्ध हो गयीं। एक सं० १७७९ में मथुरा में लिपिबद्ध हुई थी और दूसरी रीवाँ में सं० १८९९ में। इन तीन हस्तलेखों के मिल जाने से मुझे अपार संतोष हुआ। किन्तु उसकी अन्य पांडुलिपियों का अनुसंधान चलता

रहा। कालान्तर में ओरियण्टल इन्स्टीट्यूट बड़ोदा में एक और प्रति का पता चला। वहाँ के अधिकारियों के स्वाभाविक सौजन्य से मुझे सम्पादन कार्य के लिए वह प्रति सुलभ हो गयी। इन चार प्रतियों के आधार पर 'पूर्वखंड' का सम्पादन किया गया। बिहार के रोहतास जिले के समहूता नामक गाँव में एक और प्रति विद्यमान बतायी जा रही है। इसी प्रकार जयपुर में भी एक हस्तलेख प्राप्त होने की सूचना मिली है। इन दोनों में से यदि कोई प्राप्त हो गया तो उसका अगले तीन खण्डों के पाठ-निर्धारण में समुचित उपयोग हो जायगा। उक्त चारों प्रतियों का अनुशीलन करने पर ज्ञात हुआ कि उनमें पाठभेद बहुत कम है। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि उनकी पूर्वज प्रति एक ही रही होगी। अयोध्या के संतों के अनुसार भुशुण्डि रामायण की लक्ष्मणकिला वाली प्रति महात्मा जानकीवरशरण कुलू (काश्मीर) से लाये थे। उन्होंने सं० १९२० से १९३३ के बीच पश्चिमोत्तर भारत का पर्यटन किया था। इस यात्रा में उन्होंने कुछ वर्ष काश्मीर में भी बिताये थे। साम्प्रदायिक परम्परा के अनुसार वे रसिक रामभक्त थे। भुशुण्डि रामायण में माधुर्य रामभक्ति का प्रतिपादन देखकर इसकी ओर उनका आकर्षित होना स्वाभाविक था। उसकी प्रतिलिपि उन्होंने किस प्रकार प्राप्त की, यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता। उसका लिपिकाल सं० १९२१ है। मूल प्रति कहाँ गयी, इसका पता नहीं। रीवाँ तथा मथुरावाली प्रति वह हो नहीं सकती कारण कि वह अयोध्या की ही एक दूसरी सख्य-सम्प्रदाय की गद्दी से सम्बद्ध है। वह पूर्ण है जब कि लक्ष्मणकिला की प्रति खंडित है। यह तथ्य भी उक्त प्रतियों के विभिन्न स्रोतों से सम्बद्ध होने का द्योतक है। किन्तु जब तक मूल प्रति प्राप्त नहीं हो जाती तब तक उपर्युक्त मान्यता की उपयोगिता केवल इस दृष्टि से है कि शैवागम के प्रसिद्ध केन्द्र काश्मीर में प्राप्त होने से उसके स्वरूप-निर्माण में तद्देशीय समसामयिक अध्यात्मसाधनाओं का भी प्रभाव संभावित है।

भुशुण्डि रामायण की उपर्युक्त पाण्डुलिपियों के साथ उसी नाम की एक अन्य रामायण से उद्धृत 'श्रीसीताराम युगलसहस्रनाम' नामक ग्रंथ पर भी विचार कर लेना समीचीन होगा। इसकी पाण्डुलिपि मुझे महाराजा बलरामपुर के निजी पुस्तकालय में प्राप्त हुई थी। इसमें ३$\frac{1}{2}$" × १$\frac{1}{2}$" आकार के ७९ पत्र हैं, प्रति पृष्ठ में मात्र तीन पंक्तियाँ हैं और छंद संख्या कुल १३१ है। ग्रन्थ की पुष्पिका इस प्रकार है :—

"इति श्री भुशुण्डी रामायणे ब्रह्मानारद संवादे बालकांडे द्वासीतिरध्यायः ॥१२॥
इति श्रीसीतारामजुगल सहस्रनाम संपूर्णम्। शुभमस्तु ॥ श्री श्री ॥"

इसके अंतर्गत नारद के प्रश्न करने पर ब्रह्मा द्वारा 'सीताराम युगलसहस्रनाम' की जपविधि तथा उसके ऋषि, मंत्र, बीज, शक्ति, अंगन्यास, करन्यास आदि का वर्णन है। सहस्रनाम के अंतर्गत ही रचयिता ने सारा रामचरित कह डाला है। अंत में फलश्रुति दी गयी है—

सीताराम सहस्रनाम युगलं सद्वैष्णावानां धनम्।
ये श्रृण्वन्ति पठन्ति पूजनपराः रामैक तादात्मनः॥
ते भक्ताः कवयो धनाढ्य सुखिनो सत्पुत्र मानावराः।
वाजीवारणसैन्यकाधिपतयो विस्तार कीर्त्यायुतः॥

सीताराम सहस्रनाम युगलं श्रोताथवापाठक: ।
श्रद्धाभक्तियुतेन शुद्धमनसा देवादिभिर्वंदित: ॥
तस्यैवं भवति ध्रुवं हृदि हरि: संगक्तियुक्तस्थित: ।
कृत्यांशापनिवारक: कुलपतिर्वैकुण्ठदायं भजेत् ॥
गंगा स्नान तडाग कूप खननादानाद्‌गया पिंडदात् ।
तीर्थानामटनात् प्रयागकरणादश्वादि संपद प्रदात् ॥
यत्पुण्यं लभते हयाऽध्वरकृते चांद्रायणानां व्रतात् ।
सीताराम सहस्रनाम पठनात्तत्सर्वदां प्राप्यते ॥[1]

ग्रन्थकार ने इसकी रचना सीताराम विवाह के अवसर पर शाखोच्चार के रूप में शतानन्द तथा वशिष्ठ द्वारा की गयी वतायी है। इसलिए राम की माधुर्य-लीला के उपासकों के लिए यह विशेष रूप से मननीय कहा गया है—

श्रीसीतारामयोर्दिव्यं माधुर्य चरितं वरं ।
सहस्रनाम युगलं यदभूत्परिणयोत्सवे ॥[2]
सुदेयं सदुपासकान् प्रेमभक्ति समन्वितान् ।
इदं सर्वस्व परमं न देयं चान्यमार्गिण: ॥[3]

नामों के वर्णन में सीताराम की शृंगारी लीलाओं को प्रमुखता दी गयी है। प्रमोद-वन में उनके द्वारा रचाये गये रास तथा अनेक प्रकार की अन्य माधुर्यपरक क्रीड़ाओं का विस्तृत विवरण प्रस्तुत किया गया है—

उर्वी कन्या सुकेशी च मंजुघोषादिवेष्ठिता ।
प्रमोदारण्यरामेषु रमो नृत्यपरायणा: ॥
प्रमोदारण्य रसिका प्रमोदारण्य भाषिता ।
प्रमोदारण्य नटन: प्रमोदारण्यकेलि कृत् ॥
प्रमोदवन पुष्पान्या प्रमोदवनगामिनी ।
प्रमोदवन हर्षाढ्य: प्रमोदारण्य रास कृत ॥[4]

इससे यह स्पष्ट विदित होता है कि श्रीसीताराम युगल सहस्रनाम नामक यह ग्रन्थ जिस 'भुशुण्डि रामायण' का अंश बताया गया है, वह भी प्रस्तुत 'भुशुण्डि रामायण' की भाँति शृंगारी रामोपासना का ही कोई अन्य ग्रन्थ रहा होगा। आलोच्य ग्रन्थ से उसे भिन्न मानने के कई कारण हैं :—

१. प्रस्तुत ग्रन्थ में प्राप्त राम और सीता के सहस्रनाम संदर्भित ग्रन्थ के 'युगल सहस्रनाम' से सर्वथा भिन्न हैं।

---

१. श्रीसीताराम युगल सहस्रनाम, छं० १२९, १३०, १३१।
२. वही छं० ५।
३. वही, छं० १२९।
४. वही, छं० १२, १३, १४।

२. प्रस्तुत ग्रन्थ पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर इन चार खण्डों में विभाजित है, किन्तु श्रीसीताराम युगल 'सहस्रनाम' वाला 'भुशुण्डिरामायण' जैसा उसकी पुष्पिका से प्रकट है, काण्डों में विभाजित प्रतीत होता है क्योंकि यह सहस्रनाम बालकाण्ड का अंश कहा गया है।

३. प्रस्तुत ग्रन्थ में वर्णित ''सहस्रनाम' में राम-कृष्ण तथा सीता-राधा की लीलाओं का समन्वित वर्णन है। किन्तु नवप्राप्त ग्रन्थ में मात्र रामावतार की लीलाओं का उल्लेख है।

४. प्रस्तुत ग्रन्थ में सहजा को राम की पराशक्ति माना गया है। किन्तु 'श्रीसीताराम युगल सहस्रनाम' में उनका नाम तक नहीं आया है।

इन विभिन्नताओं को देखते हुए मेरा यह अनुमान है कि 'श्रीसीताराम युगल सहस्रनाम' का अंगी ग्रन्थ 'भुशुण्डि रामायण' रसिक रामभक्ति से सम्बद्ध होते हुए भी प्रस्तुत 'भुशुण्डि रामायण' से पृथक् कोई अन्य रचना है, जिसका संधान अब तक नहीं मिल सका है। यह भी असंभव नहीं कि अनेक स्तोत्रों तथा सहस्रनामों की भाँति किसी सम्प्रदायनिष्ठ मनस्वी ने धर्म भावना से प्रेरित होकर 'युगल सहस्रनाम' को रचना करके महत्त्व अक्षुण्ण रखने तथा श्रद्धालुओं को आकृष्ट करने के उद्देश्य से उसे परंपराप्रसिद्ध 'भुशुण्डि रामायण' से सम्बद्ध कर दिया हो। किन्तु यह अनुमान ही है। संभव है भविष्य में निर्दिष्ट प्रति के प्राप्त हो जाने पर यह निराधार सिद्ध हो जाये।

आलोच्य ग्रन्थ की पाण्डुलिपियों के प्राप्ति-स्थलों के उपर्युक्त विवरण से यह स्पष्ट है कि उत्तरी भारत के विभिन्न क्षेत्रों में शृंगारी रामभक्तों के बीच इसका व्यापक प्रचार था। इस प्रसंग में यह प्रश्न स्वतः उठता है कि यदि गोस्वामी तुलसीदासजी की परवर्ती रामभक्ति धारा में माधुर्योपासना का स्वर ही सर्वाधिक सशक्त रहा है और प्रस्तुत ग्रन्थ की रचना भी उसी दृष्टिकोण से हुई है तो फिर रसिक साधना के साथ ही इसका भी लोकव्यापी प्रचार क्यों नहीं हुआ ? यह समस्या मैंने स्वयं ग्रन्थोपलब्धि के समय विद्यमान सम्प्रदाय के मान्य वयोवृद्ध आचार्यों—श्रीरामकिशोरशरण, महात्मा विदेहजाशरण और जयपुर मन्दिर के महन्त श्रीराजकिशोरीवरण के समक्ष रखी थी। समाधान के रूप में उन सबों का यह कहना था कि पूर्वाचार्यों ने रामचरित के माधुर्यपक्ष को गोप्य माना है और उसके लोक-प्रचार का कड़े शब्दों में निषेध किया है। भगवान् राम की माधुर्यकेलि साधकों की मानसीपूजा का विषय है, प्रकट अथवा व्यावहारिक उपासना का नहीं। इसीलिए अगस्त्यसंहिता, हनुमत्संहिता और कोशलखण्ड ऐसे मान्य ग्रन्थों का भी लोक-प्रचार न हो सका। श्रीकृष्णचरित में रास, अवतारलीला का एक अविभाज्य अंग है, किन्तु रामचरित में वह मात्र नित्य अथवा अवतारी-लीला का। आगे चलकर मुझे इस तथ्य के समर्थन में भुशुण्डिरामायण के अन्तर्गत ही कतिपय उल्लेख प्राप्त हो गये। कथा के उपसंहार में ब्रह्मा इस दिव्य चरित को समाधि की दशा में दैवी स्फुरण द्वारा उपलब्ध बताकर उसे अत्यंत गोपनीय रखने का आदेश देते हुए कहते हैं—

इति ते सर्वमाख्यातं भुशुण्ड क्रमतोमया।
आदि रामायणं नाम श्रीरामचरितं शुभम्॥
एतत्कल्पभवं चापि कल्पांतरभवं तथा।
समाधावुपलब्धं यत्सारं सारं विमृश्य च॥

इदं ते गुह्यवद्धीर्यं न प्रकाश्यं कथंचन ।
प्रभोरेवाज्ञयाप्रोक्तं रामस्यकरुणांवुधेः ॥[१]

हनुमत्संहिता में भी राम की माधुर्यलीला को गुह्यात्गुह्यतर माना गया है—

विभीषणाद्याश्च ये साध्या वैष्णवा वैष्णवी तथा ।
सर्वेषामप्यलभ्यं यत्माधुर्य जानकीपतेः ॥
रसिकानां हृदाह्लाद कारिणीं पावनी कथाम् ।
कथयंति महात्मानः प्राप्नुवन्ति हरेर्पदं ॥
साधुपृष्ठोऽसि ब्रह्मर्षे मनसैवेति निश्चितम् ।
गुह्याद्गुह्यतरं दिव्यं तवप्रीत्या वदाम्यहम् ॥
पावनं सर्वसाधूनां रसिकानां च जीवनम् ।
न देयं कस्यचिदेतत्प्राणात्प्रियतरं महत् ॥[२]

मेरा विचार है कि राम की रासलीला तथा अन्य प्रसंगों में चित्रित घोर शृंगारी चेष्टाओं को ये वैष्णव-भक्त सामाजिक नैतिकता की दृष्टि से अनुचित और आराध्य के लोकप्रतिष्ठित मर्यादापुष्ट स्वरूप के विपरीत समझते थे। इसलिए उनके प्रकाशन पर कड़े प्रतिबन्ध लगाये गये। यद्यपि विलासिता के ऐसे स्थूल तथा उन्मुक्त चित्रण कृष्ण के रास तथा अन्य लीला-वर्णनों में, भागवत एवं ब्रह्मवैवर्तपुराण में, भरे पड़े हैं। किन्तु लीलावतार होने से वहाँ लोक तथा परलोक दोनों दृष्टियों से उसे अभिनन्दनीय मान लिया गया था। राम की अवतार-लीला में ऐश्वर्य की प्रधानता थी। इसलिए उनकी मर्यादित लीलाएँ ही प्रकाश्य कही गयीं। यहाँ माधुर्य गोप्य था अतः वीतराग तथा साधनानिष्ठ महापुरुषों के लिए भी उसकी साधना दुरूह बताई गयी—

श्रुतं रामस्य माहात्म्यं तव वक्रान्महाकवे ।
ऐश्वर्यमतुलं तेजः प्रभावं परमात्मनः ॥
माधुर्य गोपनीयं च यदलभ्यं सुरासुरैः ।
ब्रह्मावेदविदांश्रेष्ठ कपिलोनारदस्तथा ॥[३]
अस्याधिकारणे लोके केऽपि केऽपि महामुने ।
अतः सर्वप्रयत्नेन गोपनीयं सदैव हि ॥[४]

'श्री सीताराम युगल सहस्रनाम' में भी राम की शृंगारी लीलाओं की रहस्यमयता का प्रतिपादन किया गया है—

इदं ते कथितं वत्स श्री सीतारामयोः शुभं ।
सहस्रनाम युगलं भावुकानां मनोज्ञहं ॥
तस्मात्प्रयत्नेन भो वत्स ! वैष्णवानां महद्धनम् ।
गोपनीयं गोपनीयं गोपनीयं प्रयत्नन्तः ॥[५]

१. भुशुण्डि रामायण, उत्तरखण्ड ६२, ५३, ५४, ५५ ।
२. हनुमत्संहिता २।७, १०, ११, १३ ।
३. वही, १।३ ।
४. वही, २६।५६ ।
५. श्री सीताराम युगल सहस्रनाम—छं० १२५, १२६ ।

इसके फलस्वरूप यह ग्रन्थ केवल रसिक सम्प्रदाय के मर्मीसाधकों के बीच एक सीमित क्षेत्र में ही पढ़ा-सुना जाता था। विद्वानों एवं रामकथा के प्रेमियों की दृष्टि से वह निरन्तर ओझल रहा। ग्रंथस्वामी इसे साम्प्रदायिक रहस्य के रूप में सुरक्षित रखते रहे इसलिए प्रकाशित करने का प्रश्न नहीं उठा। मैंने स्वयं जब इसके सम्पादन की योजना बनायी तो कुछ प्रतिष्ठित सम्प्रदायाचार्यों ने गोपनीय साम्प्रदायिक साधना के तत्वों को सार्वजनिक सम्पत्ति बनाने के इस प्रयास का तीव्र विरोध किया किन्तु पर्याप्त विमर्श के अनन्तर इसकी उपयोगिता के सम्बन्ध में आश्वस्त होकर वे शान्त हो गये। प्रकृत ग्रंथ की उपलब्धि और प्रचार-विषयक यह वृत्त देने का प्रयोजन मात्र इतना है कि भुशुण्डि रामायण के अद्यावधि अप्रकाशित रहने के कारण स्पष्ट हो जाए।

## ग्रंथ का नाम तथा रचयिता

भुशुण्डि रामायण के प्राप्त हस्तलेखों में इसके तीन नाम और दिये गये हैं—आदि रामायण, ब्रह्म रामायण तथा भुशुण्डि रामायण। ब्रह्मा ने ब्राह्मकल्प में समाधि की स्थिति में स्फुरित रामचरित की अवतारणा इसके माध्यम से की[1] इसलिए आदि रामायण, परात्पर ब्रह्म राम के अवतार तथा अवतारी चरित्र का प्रकाशक होने से ब्रह्म रामायण और भुशुण्डि की जिज्ञासा निवृत्ति के निमित्त निर्मित होने से भुशुण्डि रामायण नाम की सार्थकता प्रतिपादित की गयी है। इन तीनों में से भुशुण्डि रामायण नाम ही अधिक लोकप्रचलित है। 'युगल सहस्रनाम', 'राम नवरत्न सार संग्रह', 'रामचरितमानस की निगमागमी टीका' आदि में यही नाम उल्लिखित है और संत-समाज में भी यह इसी नाम से प्रसिद्ध है। मेरी सम्मति में अन्य दो नामों के अप्रचलित होने का कारण उनके द्वारा भ्रान्ति प्रसार की संभावना थी। आदि रामायण के रूप में वाल्मीकि रचित प्रबन्धकाव्य चिरप्रतिष्ठित[2] है और 'ब्रह्म रामायण' नाम रखने से उसे राम के सगुण

---

१. आदि रामायणं नाम श्री रामचरितं शुभम्॥
किंचित्समाधवालोक्य प्रवक्ष्यामि प्रयत्नतः।
अवतार चरित्रं च मूल चरितमेव च॥
एकीकृत्य लभेद्यत्र प्रवक्ष्यते मया द्विज॥
एवं मया भुशुण्डाय प्रोक्तं तत्संहितामयम्।
आदि रामायणं नाम ब्राह्मे कल्पे विनिर्मितम्॥
तच्छ्रूयतां सुराः सर्वे श्री रामचरितं शुभम्॥
भु० रा० पूर्वखंड ७।२९–३२

२. हिन्दुत्व [पृ० १३७] में इसके अतिरिक्त एक और 'आदि रामायण' की चर्चा आयी है। यह 'महारामायण' के नाम से भी जाना जाता है। इस ग्रंथ की जो विषय-सूची दी गयी है उससे प्रकट होता है कि इसकी भी रचना श्रृंगारी रामभक्ति परम्परा के किसी विद्वान ने की थी। अनेक प्रसंगों में इसके वर्णन भुशुण्डि रामायण से मिलते-जुलते हैं। इधर 'महारामायण' के जो अंश स्फुट प्रसंगों के रूप में उपलब्ध हुए हैं उनमें श्रृंगारी रामभक्ति का निरूपण पाया जाता है। किन्तु कथाभाग अप्राप्य है। बाबू रामदास गौड़ ने इस पूरे ग्रंथ को अप्राप्त बताया है। मेरा अनुमान है कि आदि रामायण नाम से प्रसिद्ध उक्त रचना भुशुण्डि रामायण की ही परम्परा का कोई श्रृंगारी रामचरित काव्य रहा होगा।

चरित के स्थान पर उनकी निर्गुणलीला का प्रतिपादक समझे जाने का खतरा था। इसके अतिरिक्त प्रस्तुत ग्रंथ के तत्त्वों के वक्ता-श्रोता परम्परा से प्रसृत होने की प्रक्रिया प्रचलित रामचरितों से सर्वथा भिन्न है। उसके अनुसार यह कथा सर्वप्रथम राम ने सीता को प्रमोदवन में सुनायी फिर सीता ने लक्ष्मण और लक्ष्मण ने भरत को बताया। इसे ही राम के मुख से कभी हनुमान ने सुना। फिर वही कथा ब्रह्मा ने हयग्रीव और मुनियों ने अगस्त्य से प्राप्त की। भुशुण्डि को ब्रह्मा तथा धरणी को शेष द्वारा राम का वही रहस्यपूर्ण चरित सुनने को मिला।[१] इसी परम्परा से भुशुण्डि रामायण के अतिरिक्त दो अन्य ग्रंथों का भी अवतरण हुआ। ये हैं- हनुमत्संहिता और ब्रह्मसंहिता[२]। उपर्युक्त परम्परा में विरचित रामचरित काव्यों अथवा सिद्धान्त ग्रंथों में से अब तक केवल हनुमत्संहिता और ब्रह्मसंहिता उपलब्ध हो सके हैं किन्तु उनमें से एक के परम्परया प्राप्त तथा भुशुण्डि रामायण में निर्दिष्ट आकार में बड़ा अन्तर है। इतर परम्पराओं में लिखी गयी रामायणों के सम्बन्ध में कोई तथ्य उपलब्ध नहीं हैं। 'हिन्दुत्व' में दिये गये रामायणों की सूची यदि विश्वसनीय मानी जा सके तो अगस्त्य रामायण को इसी परम्परा में निर्मित कहा जा सकता है।[३]

## रचनाकार

छत्तीस हजार श्लोकों के इस विशाल ग्रंथ का परितः अनुशीलन करने पर भी कहीं और किसी भी रूप में इसके निर्माता का संधान नहीं मिलता। प्रतीत होता है कि उस महापुरुष ने कथा के वक्ता ब्रह्मा के विराट् व्यक्तित्व में ही अपनी काव्य-प्रतिभा के लोकोत्तर प्रकाश को लय कर दिया। इस प्रकार व्यास, वाल्मीकि एवं शुकदेव के नाम पर पुराण, स्मृति एवं गाथाओं की रचना करनेवाले आत्मलयी साहित्यकारों की भक्तिभागीरथी में एक और श्रद्धादीप प्रवाहित हुआ।

## कथा-संयोजन

आलोच्य ग्रंथ में सम्पूर्ण रामकथा चार खण्डों में विभक्त है—पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर। पूर्वखंड में राम के जन्म से लेकर युवराज पद पर प्रतिष्ठित होने तक का वृत्त प्रस्तुत किया गया है। पश्चिम खंड में विवाह और उसके उपरान्त अयोध्या आगमन की कथा है। दक्षिण खंड में राम वनगमन से लेकर राज्याभिषेक तक और उत्तरखंड में राम की परिकरों एवं प्रजा के साथ नित्यधाम यात्रा का वर्णन है। इनके अतिरिक्त रामराज्य की सम्पन्नता, सीता-वनवास, लक्ष्मण की तिरोधान लीला, दशरथ की तीर्थयात्रा, रावण की दिग्विजय यात्रा और सहस्रार्जुन से उसका युद्ध, चित्रकूट में राम की विहार लीला, सीता जन्मोपाख्यान, सरयू जन्म-कथा, मन्दाकिनी की उत्पत्ति, पादुका राज्य-वर्णन, आभीरों की चित्रकूट यात्रा, विष्णु का मोहिनी रूपधारण, रावण-तप, मेघनाद की इन्द्रविजय आदि कथाएँ प्रसंगवश कहीं क्रम से और कहीं परिस्थितिवश क्रम का बिना ध्यान रखे, चारों खंडों में सन्निविष्ट मिलती हैं।

इस सम्बन्ध में एक बात विशेष ध्यान देने की यह है कि पूर्वखंड में चित्रित राम

---

१. भु० रा० उत्तर० ६३।५६, ५७, ५८।

२. भु० रा० पूर्व० १०१।२०, २१, २२।

३. हिन्दुत्व, पृ० ३८।

सं० १८९९ के हस्तलिखित 'भुशुण्डि रामायण' ( रीवाँ )
का अंतिम पृष्ठ

सं० १७७९ के हस्तलिखित 'भुशुण्डि रामायण' ( मथुरा )
का अंतिम पृष्ठ

'भुशुण्डि रामायण' ( बलरामपुर ) के बालकांडांतर्गत
सीताराम युगल सहस्रनाम
का अंतिम पृष्ठ

की बाल तथा कैशोर लीलाएँ श्रीमद्भागवत के आदर्श पर ही वर्णित हैं। कहीं-कहीं तो रामनाम हटा देने पर वे कृष्ण की व्रजलीलाओं के सर्वथा मेल में आ जाती हैं। रचयिता ने इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए अयोध्या के समीप सरयू के उस पार गोप-प्रदेश की कल्पना की है। राक्षसों के भय से विवाह के पूर्व तक चारों भाइयों का बाल्य-जीवन वहीं व्यतीत होता है। राम गोपों और गोपिकाओं से इस प्रकार स्थापित घनिष्ठ सम्बन्ध का आद्योपान्त निर्वाह करते हैं। सहजा नाम की गोपी उनकी स्वात्म-शक्ति के रूप में कृष्ण-कथा की राधा के समान ही समादृत है।

साम्प्रदायिक दृष्टिकोण के कारण श्रृंगारी रामोपासना के उपजीव्य विविध कथाप्रसंगों की योजना से अनेक स्थलों पर मूलकथा आच्छादित और उसका प्रवाह बाधित हो गया है। इसके फलस्वरूप कहीं-कहीं कथासूत्र लुप्त होता सा प्रतीत होने लगता है।

प्रचलित रामायणों में विशेष रूप में अध्यात्म्य रामायण से इसकी कथावस्तु का साम्य दिखायी देता है फिर भी उपक्रम, उपसंहार तथा उपबृंहण में ऐसी अनेक मौलिक उद्भावनाएँ हैं जिनसे पूरी कथा आदि से अन्त तक अत्यंत आकर्षक हो गयी है।

भेद केवल दार्शनिक मान्यताओं का है। अध्यात्म्य रामायण अद्वैतदर्शन से परितः प्रभावित है। यह उसके कथा तथा उपदेश भाग में प्राप्त सैद्धांतिक उल्लेखों से स्पष्ट हो जाता है। किन्तु भुशुण्डि रामायण श्रीसम्प्रदाय के विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त का पोषक है। भगवान की रसात्मिका लीलाओं के उद्भावन तथा संयोजन में रचयिता की वृत्ति विशेष रूप से रमी है। उसने रामकथा के परंपरागत प्रसंगों में यथावसर बड़े ही महत्त्वपूर्ण संशोधन एवं परिवर्धन किये हैं जिससे व्यक्तिस्वभाव एवं सामाजिक मनोविज्ञान के भीतर उसकी गहरी पैठ और अभिव्यंजना-शक्ति की प्रखरता का पता चलता है। ऐसे प्रसंगों के माध्यम से चिरपरिचित रामकथा में सन्निविष्ट आकर्षण के नवांकुर पाठक को विस्मय-विमुग्ध कर देते हैं।

## रचनाकाल

धर्मग्रंथों तथा साहित्यिक रचनाओं में कृतिकार द्वारा आत्म-परिचय तथा निर्माण तिथि न देने की भारतीय परंपरा का आलोच्य ग्रंथ में भी पूरा सत्कार किया गया है। ऐसी स्थिति में उसके सम्भावित प्रणयन-काल के निश्चय का एकमात्र मार्ग शैली तथा विषयगत अंतःसाक्ष्य ही रह जाता है। ऐसे एक भी बाह्यसाक्ष्य प्राप्त नहीं है जिनसे लेखन-काल-विषयक कोई उल्लेखनीय प्रकाश प्राप्त हो सके। अतः आलोच्य ग्रंथ में एतद्विषयक उपलब्ध सूत्रों पर संक्षेप में विचार कर लेना समीचीन होगा।

### ( क ) हस्तलेखों का लिपिकाल

भुशुण्डि रामायण की उपलब्ध प्रतियों में सर्वाधिक प्राचीन मथुरा की प्रति है जिसका प्रतिलिपि काल सं १७७९ वि० है। जयपुर तथा आरा ( बिहार ) की प्रतियों के प्राप्त न होने से उनके लिपिकाल के संबंध में निश्चयपूर्वक कुछ नहीं कहा जा सकता। इससे मात्र इतना विदित होता है कि १८ वीं शती में इस ग्रंथ का उत्तरी भारत के भक्ति-केन्द्रों में प्रचार हो गया था। दुर्भाग्य से इस ग्रंथ की उपलब्ध चारों प्रतिलिपियों में आदर्श पाण्डुलिपियों का

उल्लेख नहीं है। इस कारण इनके द्वारा प्रतिलिपि परंपरा की स्थापना तथा मूल प्रति के लिपिकाल के संधान में कोई उल्लेखनीय योगदान नहीं प्राप्त होता।

## ( ख ) तांत्रिक प्रभाव

भुशुण्डि रामायण के कथात्मक वैशिष्ट्य तथा आध्यात्मिक तत्त्वों पर पूर्व मध्यकालीन तांत्रिक साधना का अत्यंत व्यापक एवं गम्भीर प्रभाव लक्षित होता है। तीसरी शती से लेकर १२ वीं शती अर्थात् निरन्तर एक हजार वर्षों तक इस देश की साधनापद्धति तन्त्रों से आक्रान्त रही है। इस काल में कापालिक, कौल तथा उत्तरकालीन बौद्धों के वज्रयानी, सहजयानी और गुह्यशक्ति-साधना का अपूर्व विकास हुआ। शैव तन्त्रों में पुरुष-शक्ति तथा शाक्त तन्त्रों में स्त्री-शक्ति को प्रधानता दी गयी हैं। इन दोनों तत्त्वों के संघट्ट अथवा युगनद्ध रूप की उपासना के लिए विविध साधनाओं का प्रवर्तन हुआ। उत्तर कौलों ने नवीं तथा १० वीं शती में कुल (शक्ति) तथा अकुल ( शिव ) के सामरस्य को ही त्रिपुरसुन्दरी की संज्ञा दी और इस प्रकार कामेश्वर-कामेश्वरी का समन्वय ही साधना का अन्तिम लक्ष्य निश्चित किया। योग-साधना में इस लक्ष्य की पूर्ति मूलाधारस्थ कुण्डलिनी शक्ति को जाग्रत कर सहस्रारस्थ शिव से संगम कराने की प्रक्रिया द्वारा सिद्ध हुई।

भुशुण्डि रामायण के रचयिता ने पात्रों के शील-निरूपण तथा चरित्र-चित्रण में इन सभी साधनाओं के आधारभूत तत्त्वों का यथावसर सन्निवेश किया है।

### कापालिक

कापालिक शैव तांत्रिक थे। ये शक्तिनाथ शिव को केवल ज्ञान तथा शक्ति को उपासना का विषय मानते थे। इनमें शक्ति के चंडी अथवा महिषमर्दिनी रूप की विशेष प्रतिष्ठा थी और उनकी उपासना की विचित्र पद्धतियाँ प्रचलित थीं—जिनमें श्मशान-साधना प्रमुख थी। भुशुण्डि रामायण में तत्कालीन वैष्णवों द्वारा की जानेवाली नवरात्र की महाष्टमी को चण्डी पूजा की चर्चा है। मेरे विचार में यह कापालिकों का ही प्रसाद था। शैव-शाक्त मतानुयायियों के वैष्णवधर्म में दीक्षित होने से इस प्रकार की समन्वयी प्रवृत्ति का विकास अनिवार्य था—

एकादाहं सिताष्टम्यां चण्डिकामर्चितुं गतः।
श्मशानस्थां श्यामलेशानीं साक्षामहिषमर्दिनीम्॥
रात्रावुयोषितः स्नातः पूजयित्वा हरिप्रियाम्।
चकारचोत्सवं तत्र गीतवाद्य पुरः सरम्॥[१]

कापालिकों के वेष एवं क्रिया-कलाप का भी वर्णन आलोच्य ग्रन्थ के अन्तर्गत कुछ विशिष्ट सन्दर्भों में प्राप्त होता है। देवताओं तथा असुरों द्वारा समुद्रमन्थन के समय कन्यारूप में वारुणी देवी का आविर्भाव हुआ। वे पंचमुखी तथा त्रिनेत्रा थीं। उनकी १८ भुजाएँ विविध आयुधों एवं उपादानों से सुसज्जित थीं, जिनमें कापालिकों द्वारा धारण किये जानेवाले 'कपाल' तथा 'खट्वांग' भी थे। गोरखनाथ के पूर्ववर्ती शैव कापालिकों की वेष-सज्जा के यही दो प्रमुख उपादान थे। वारुणी देवी का सेवन तो उनका जीवन-लक्ष्य ही था—

१. भु० रा० पूर्वखण्ड १३३। २७, २८

ततश्चादौ विरासीन्मथ्यमाना सुरासुरैः ।
कन्यारूप धरादेवी वारुणी या सुरप्रिया ।।
हिम कुन्देन्दु धवला पंचवक्त्रा त्रिलोचना ।
अष्टादश भुजैर्युक्ता सद्यानन्द कारिणी ।।
शुभासने समासीना प्रमत्त वृषभोपरि ।
नीलकंठी तडित्तुल्या सर्वाभरण भूषिता ।।
कपाल खट्वांगधरा घण्टा डमरु वादिनी ।
परशांकुशधरा देवी गदा मूशल धारिणी ।।[१]

अद्दहमाण रचित 'संदेशरासक' में भी कापालिनी द्वारा इनके धारण किये जाने का उल्लेख है—

तुय समरंत समाहि मोहु विसमट्ठियउ,
तहि खणि खुवइ कवालु न वामकरट्ठियउ ।
सिज्जासणउ न मिल्हउ खण खट्टंग लय,
कावालिय कावालिणि तुय विरहेण किय ।।[२]

भारतीय धर्म-साधनाओं के इतिहास का अनुशीलन करने पर ज्ञात होता है कि दसवीं शती के आस-पास कापालिकों का बड़ा जोर था। जैन कवि पुष्पदंत विरचित महापुराण तथा 'मालती माधव' में इनका उल्लेख पाया जाता है। उससे यह भी ज्ञात होता है कि शैव मतानुयायी थे और मद्यपान करते थे।

## २. कौल

नाथपंथ के प्रवर्तन के पहले पूर्वोत्तर भारत में कौलों का बड़ा प्रभाव था। गोरखनाथ के गुरु मत्स्येन्द्रनाथ इसी मत के अनुयायी थे। उन्होंने इसकी दीक्षा कामरूप में ली थी और योगिनी-कौलमत का प्रवर्तन किया था।[3] इसमें कापालिक और बौद्धमत के अनेक तत्त्व ज्यों के त्यों गृहीत हो गये थे। शक्ति अथवा स्त्री-पूजा इनकी विशेषता थी। भुशुण्डि रामायणकार ने सीता को 'योगिनी परमाकला' की संज्ञा संभवतः इस वामपंथी योगसाधना से ही प्रभावित होकर दी है—

'खेचरी भूचरी सिद्धा योगिनी परमाकला ।'[४]

इस मत के अनुयायी नैतिक एवं सामाजिक मर्यादाओं 'पाशों' अथवा 'बन्धनों' को तोड़ने में ही अध्यात्म साधना की सार्थकता मानते थे—

---

१. भु० रा० दक्षिण खण्ड, १६३।११, १३, १५, १६

२. संदेशरासक, पृ० २२

३. महायोगिनी कौले मत्स्येन्द्र पादावतारिते ।
कामरूपे इदं शास्त्रं योगिनीनां गृहे गृहे ।।

४. भु० रा०, पृ० ४९।२९

अनाचारः सदाचारस्त्वकार्यं कार्यमेव च।
असत्यमपि सत्यं स्यात् कौलिकानां कुलेश्वरि ।।
घृणा लज्जा भयं शोको जुगुप्सा चेति पंचमम् ।
कुलं शीलं तथा जातिरष्टौ पाशाः प्रकीर्तिताः ।।

आलोच्य ग्रन्थ का रचयिता कौलों के इस लोकविरोधी आचरण से पूर्णतया परिचित था। इसीलिए उसने उनकी साधना-प्रणाली को अघोर-पंथियों के 'छलयोग' का प्रतिरूप कहा है—

छलयोगस्तथा सांख्यं वामं शाक्तं तथैव च।
सिद्धान्तः कौलमार्गश्च कर्मासक्तश्च वैदिकः।
इत्यादीन् वर्जयेत् मार्गान् लोकव्यामोहकारकान् ।।[1]

यह बात विचार करने की है कि ग्रन्थकर्ता ने उपर्युक्त जिन 'लोक-व्यामोहक' पथों की चर्चा की है, वे सभी १२ वीं शती के पूर्ववर्ती हैं। मेरा अनुमान है कि 'छलयोग' से उसका तात्पर्य योगमूलक कौल-साधना से है। कारण कि पूर्वमध्यकालीन साधन मार्गों में नाना रूपधारी कौल ही लोक-प्रवंचना के लिए सर्वाधिक दुर्नाम थे। निम्नांकित प्रसिद्ध उक्ति इनकी चारित्रिक विशेषताओं को उजागर करती है—

अन्तः शाक्ताः बहिर्शैवाः सभामध्ये च वैष्णवाः।
नाना रूपधरा कौलाः विचरन्ति महीतले ।।

इनका उत्कर्षकाल सामान्यतया दशवीं शताब्दी माना जाना है।

## सिद्ध

पूर्व मध्यकालीन भारत में सिद्धों के तीन वर्ग थे, कौल सिद्ध, बौद्ध सिद्ध तथा नाथ सिद्ध। बौद्ध सिद्ध महायान बौद्धधर्म की वज्रयानी तथा सहजयानी शाखाओं से सम्बद्ध थे, कौल सिद्ध मत्स्येन्द्रनाथ के योगिनी कौलमत से और नाथसिद्ध गोरखपंथ से। ये तीनों योग-साधना की विभिन्न पद्धतियों द्वारा उपार्जित आध्यात्मिक शक्ति से रोग-निवृत्त, इच्छानुसार विविध शरीर-धारण, आकाशमार्ग से गमन आदि चमत्कारी कृत्यों के सम्पादन से जन-सामान्य को विस्मय-विमुग्ध कर अपनी ओर आकर्षित करते थे।

ब्रह्मयामल तंत्रोक्त 'राम सहस्रनाम' में इन तांत्रिक सिद्धियों का विस्तार से वर्णन किया गया है—

तंत्राणि तंत्र जालानि सरहस्यानि यानि च।
तानि तानि महासिद्धि कल्पितानि शुभानि च ।।
गुटिका पादुकासिद्धिः परकाय प्रवेशनं।
वाचा सिद्धिश्चार्थसिद्धिस्तथा सिद्धिर्मनोमयी ।।
ज्ञान विज्ञान कर्माणि नाना सिद्धि कराणि च।
लक्ष्मी कुतूहलासिद्धिर्वांछासिद्धिस्तु खेचरी ।।

---

१. भु० रा० उत्तर० २४।

भुशुण्डि रामायण में अनेक स्थलों पर इस प्रकार की सिद्धियों का प्रदर्शन करनेवाले योगियों का उल्लेख है।

( १ ) लक्ष्मण के सहस्रनाम का उल्लेख करते हुए उन्हें खेचरी विद्या का ज्ञाता तथा सिद्धिदाता कहा गया है—

अमंदो मदनोन्मादी महायोगी महासनः।
खेचरी सिद्धिदाता च योगविद् योगपारगः ॥[1]

इस प्रसंग में निर्दिष्ट उनके 'अवधूत', 'महायानी', 'वज्रसार', 'खट्वांगी', 'कपर्दी' आदि नाम निश्चय ही बौद्ध तथा नाथसिद्धों का प्रभाव प्रकट करते हैं—

रजस्वलोऽतिमलीनोऽवधूतो धूत पातकः।
विषज्वरनिहंता च कालकृत्या विनाशिनः ॥[2]
मदोद्धतो महायानी कालिन्दी पात भेदनः।
कालिन्दी भयदाता च खट्वांगी मुखरोऽनलः ॥[3]
कपर्दी रुद्र दुर्दर्शो विरूप वदनाकृतिः।[4]
वज्रसारः सारधरः शार्ङ्गी वरुण संस्तुतः ॥[5]

( २ ) भुशुण्डि रामायण में सिद्धवेषधारी शिव द्वारा स्तम्भ-मंत्र के प्रयोग से रोग-निवारण-विषयक निम्नांकित घटना का उल्लेख यह प्रकट करता है कि तत्कालीन लोक-जीवन में सिद्धों की मान्यता मुख्य रूप से उनकी अलौकिक मंत्रशक्ति पर आधृत थी। वे घूम-घूमकर जनता में अपनी चमत्कारिक-शक्ति का प्रदर्शन करते थे[6]।

---

१. भु० रा० पूर्व० ५४।१८
२. वही, ५८।६७
३. वही, ५८।६८
४. वही, ५८।७३
५. वही, ५८।७४।
६. सिद्ध योगियों का रामोपासना के प्रति आकृष्ट होने का स्पष्ट संकेत कल्चुरि नरेश लक्ष्मीकरण के रीवाँ अभिलेख में प्राप्त होता है। इसका आरंभ मंजुघोष ( बौद्धधर्मानुसार बुद्धि के देवता ) की स्तुति से होता है। उसके निम्नांकित त्रुटित श्लोक में 'रामदेवालय' से 'सिद्धों' का सम्पर्क निर्दिष्ट है—

'यो ( ये ? ) रामदेवालयमान्ति सिद्धाः ते..........प्रयान्ति' सर्वप्रथम डॉ० राखालदास वंद्योपाध्याय ने इसका संपादन उपर्युक्त रूप में किया था किन्तु आगे चलकर डॉ० वी० वी० मिराशी ने पर्याप्त अध्ययन के अनन्तर इसका जो पाठ प्रस्तुत किया उसकी एक पंक्ति में 'सिद्धार्थयोगी मलयात्तु सिंहः' की चर्चा आयी है। मलयसिंह नामक इस सिद्धार्थ योगी ने रामदेवालय की स्थापना की थी। प्रश्न उठता है कि रामोपासना में रुचि रखनेवाला यह सिद्ध योगी बौद्ध था अथवा योगिनीकौलमतानुयायी ? अभिनवगुप्त के समय में उक्त दोनों मतों के सिद्ध पाये जाते थे। तंत्रालोक में इनकी विचारधाराओं में सामंजस्य स्थापना का

शिव संप्रस्थितस्तस्मात्पालिग्रामं ममाययौ।
वटुवेषधरो विप्रो वसानो हरिणाजिनम् ॥[१]
कौपीनधरो विप्रो जटिलः कक्षविन्यस्त पुस्तकः।
धृतापाढ़ पूत तनु मौंजी मेखलयान्वितः ॥[२]
प्रसन्नवदनाम्भोज तपसा प्रज्वलन्निव।[३]
गच्छ गोपेन्द्र दूरे त्वं सभार्य सभृत्यकः ॥
प्रयोगं मम मंत्राणां पश्य त्वं व्रजभूपते।[४]
स्तम्भमस्या हरिष्यामि तद्धेतुं च निवेदये ॥[५]

उपर्युक्त मतों के सिद्धों में नाथपंथियों को छोड़कर शेष दोनो में मांस-भक्षण साधना का एक प्रमुख अंग माना जाता था। वाल्मीकि रामायण में राम के मांसाहार का स्पष्ट वर्णन, वनवासी जीवन में विशेष रूप से मिलता है। किन्तु वैष्णव-भक्ति-आन्दोलन में अहिंसा को महत्त्वपूर्ण स्थान मिलने के कारण परवर्ती रामचरित काव्यों—अध्यात्म रामायण, आनंद रामायण,[६] रामचरित मानस,[७] उभय प्रबोधक रामायण[८] आदि में हिंसा को राक्षसीवृत्ति मानकर रामपक्ष के सभी प्रमुख पात्रों को उससे प्रायः विरत चित्रित किया गया है।

भुशुण्डि रामायण में कथानायक राम, उनकी सहधर्मिणी सीता और लक्ष्मण चौदह वर्षीय वनवास काल में मांसाहार में रुचि लेते दिखाये गये हैं। चित्रकूट वास के समय जानकी का मृगमांस बनाने,[९] महर्षि भरद्वाज द्वारा किये गये भरत के समाज सहित आतिथ्य में

---

प्रयास लक्षित होता है। कारण कि ये दोनों ही किसी प्रकार 'मीन चेतन', 'मच्छन्द विभु', अथवा 'मत्स्येन्द्रनाथ' से सम्बद्ध थे जो अभिनवगुप्त के दीक्षागुरु थे। तंत्रालोक में रामतत्त्व की योगपरक व्याख्या प्रस्तुत की गयी है। उससे भी पता चलता है कि इसके सूत्र उन्हें पूर्ववर्ती योगमूलक साधनामार्गों में प्राप्त हुए थे। गोरखनाथ आचार्य अभिनवगुप्त के सतीर्थ थे। इस कारण उनके द्वारा प्रवर्तित पंथ में भी राम को मान्यता मिली—गोरखबानी में विभु, निराकार, जगत्पालक राम के यशोगान का यही रहस्य है। कालान्तर में कबीरादि ज्ञानाश्रयी शाखा के साधकों को 'निर्गुण राम' की उपलब्धि इसी स्रोत से हुई।

१. भु० रा० पूर्व ७२९।५७
२. भु० रा० पूर्व० ७३०।५८
३. वही, ७३०।५९
४. वही, ७३०।६९
५. वही, ७३०।७०
६. आनन्द रामायण, विलासकांड ५र १-७
७. उभय प्रबोधक रामायण
८. रामचरितमानस, बालकाण्ड १८३ सो०
९. मेध्यानि मृगमांसानि जानकी भर्तुराज्ञया।
पक्त्वा स्वादूनि विविधान्युपनिन्ये पुरस्तयोः ॥

मत्स्य-मांस और मैरेयक की प्रचुरता,[1] भरत की चित्रकूट-यात्रा में अयोध्यावासियों के लिए मांसादि की प्रचुर व्यवस्था,[2] आदि प्रसंगों से यह ध्वनित होता है कि इस ग्रंथ के रचना-काल तक अध्यात्मोन्मुख जन-जीवन में मांसाहार के प्रति जुगुप्सा की वह भावना जागृत नहीं हुई थी जो वैष्णवभक्ति-आन्दोलन के उत्तरी भारत में व्यापक प्रसार से १६वीं शती के बाद हुई। इसका कारण समकालीन कौल शाक्त तथा बौद्धसिद्धों का प्रभाव रहा हो तो कोई आश्चर्य नहीं।

## सहज साधना

सहजानन्दी कौलाचार्यों का मुख्य उद्देश्य साधकों को प्रवृत्ति से निवृत्ति अथवा भोग से योगदशा की प्राप्ति कराना था। इसकी सिद्धि के लिए जो साधना-प्रक्रिया कौलमत में प्रवर्तित हुई उसमें पंचमकार तथा चक्रपूजा का विशिष्ट स्थान था। इस पद्धति से ये साम-रस्य में स्थिति-प्राप्ति संभव मानते थे जो सहजानन्द का ही पर्याय है। सहज इसलिए कि भोगपरक मानवस्वभाव के अनुकूल होने से यह अनायास सिद्ध हो जाती है। मत्स्येन्द्रनाथ ने 'अकुलवीर तंत्र' में इस इन्द्रियातीत ज्ञान को अद्वैत स्थिति का साधक कहा है—

सहजोऽकृत्रिमो यस्मात् [ तस्मात् ] संगोन साहजः।
सुखं न सहजान्यद् सुखं चासंग लक्षणम्।
ज्ञात्वा निःसंगतां नाम्नीं निर्बोधागत तत्सुखम्।
विश्वं रसमयं कृत्वा मग्नः सहज सागरे॥[3]
+ + + +
स्वयं देवी स्वयं देवः स्वयं शिष्यः स्वयं गुरुः
स्वयं ध्यानं स्वयं ध्याता स्वयं सर्वत्र देवता।[4]

---

देवान् पितृंश्च संपूज्य रामः परमधर्मवित्।
सहसौमित्रि सीताभ्यां बुभुक्षेऽखिल यज्ञभुक्॥ भु० रा० दक्षिणखंड २७।२.

१. भरतः श्वेततुरगैर्भूषिते रत्नमालिनि।
महतिस्यंदन वरेधिष्ठितः प्रययौ पुरः॥
ब्रह्मघोषं प्रकुर्वंतः प्रययुः द्विजसत्तमाः।
मत्स्य मांस सुराहस्तास्तस्य वेश्याः जनाः पुरः।
शकुनं सूचयामासुर्मातंगाश्चतुरंगमाः॥ वही, ३१।८२, ८३, ८४

२. मुनिराज्ञापयामास योगसिद्धो महातपाः।
आतिथ्यं कर्तुमिच्छामि भरतस्याद्य सुश्रियः॥
मैरेयाणि मनोज्ञानि भक्ष्यानि विविधानि च।
दधि दुग्ध सितादीनि, कल्पयन्तु विशेषतः।
मान्यानि सुविचित्राणि मासांनि च मधूनि च।
चतुर्विधानि चान्नानि तथा भोगान्पृथग्विधान्॥ वही, ३४।१०१, ०५, ०७

३. अद्वय वज्र संग्रह, पृ० ६३।

४. अकुल (ए० पी०), पृ० २६।

शक्ति मत के उत्कर्ष से तत्कालीन अन्य धर्म-साधनाएँ प्रभावित हुए बिना न रह सकी। उसने अपने सिद्धान्त में लोकव्यापक वैष्णवधर्म को भी लपेटा। राम-कृष्ण आदि अवतारों को शक्ति का ही स्वरूप मानकर उसने वैष्णवों के हृदय में शाक्तधर्म के प्रति आकर्षण उत्पन्न करने का उल्लेखनीय प्रयास किया—

कृष्णस्तु कालिका साक्षात् रामं मूर्तिश्चतारिणी।
कमला मत्स्य रूपः स्यात् कूर्मस्तु कमलामुखी॥[1]

इतना ही नहीं राम को परशिव और सीता को गौरी से अभिन्न बताकर उसने रामनाम को भी परात्पर ब्रह्म का बोधक स्वीकार कर लिया—

रामः परशिवो ज्ञेयो नाऽवतारो नरोपि च।
मत्परं ब्रह्म विख्यातं तद्रामेत्यक्षरं द्वयं॥[2]

ये तथ्य प्रकारान्तर से तत्कालीन समाज में रामभक्ति का व्यापक प्रभाव प्रकट करते हैं।

शाक्तों ने समन्वय का मार्ग अपनाकर वैष्णवों को अपने घेरे में लाने की यह बड़ी ही मनोवैज्ञानिक पद्धति अपनायी थी। वैष्णवधर्म में चिरप्रतिष्ठित मर्यादा के बंधन तोड़कर भोग को प्रमुखता देने वाली यह साधना अपेक्षाकृत अधिक सरल तथा लोकमानसानुकूल थी। आरंभिक वैष्णव कवियों—नामदेव, कबीर, तुलसी आदि ने शाक्तों की इस लोकविरोधी प्रवृत्ति को पहचानकर ही उन्हें हठधर्मी और हेय ठहराया है।[3]

मेरा विचार है कि कौल तांत्रिकों द्वारा प्रवर्तित स्त्री-पूजा तथा योनिपूजा[4] से पूर्व मध्यकालीन वैष्णव-काव्यों में स्त्री-सौंदर्य के नग्न एवं कामोत्तेजक चित्रण का सीधा सम्बन्ध

---

१. मुण्डमालातन्त्र।

२. शक्ति संगम तंत्र।

३. भैरऊ भूत सीतला धावै। खरवाहन ऊहु छार उड़ावै॥
सिव सिव करते जो नरु धियावै। वरद चढ़ै डउरू डमकावै॥
महामाई की पूजा करै। नर सों नारि होइ अउतरै॥
तू कहियत हो आदि भवानी। मुकति की विरिया कहा छिपानी॥
नामदेव की हिंदी पदावली, पृ० ९९

साकत ते सूकर भला, राखै सूचा गांउं।
साकत वपुरा मरि गया, कोई न लेइहैं नांउं॥ कबीर ग्रंथावली पृ० ११२।१२
असुभ भेष भूषन करे, भक्ष्याभक्ष्य जे खाहिं।
तेइ जोगी तेइ सिद्ध नर, पूज्य ते कलिजुग माहिं॥ रामचरितमानस, उत्तर० ९८।० क

४. आनीय युवतीं रम्यां कुलकर्म विलासिनीम्।
षोडशाब्देन युवती पीनोन्नत पयोधराम्॥
उन्मत्ता मत्त मातंगी सदा घूर्णित लोचनाम्।
मृगशावक नेत्रां च सारंगी मृदु हासिनीम्॥

स्थापित किया जा सकता है। संभवतः इसी से प्रेरणा प्राप्त कर संस्कृत के ललित काव्य-ग्रंथों में घोर शृंगारी वर्णन की परंपरा स्थापित हो गयी। हनुमन्नाटक, जानकीहरण आदि रामकाव्यों में उसका स्पष्ट प्रभाव दिखायी देता है।

भुशुण्डि रामायण में 'सहजानन्दिनी सीता' की राम के साथ की गयी सुरत-क्रीड़ा के प्रेरक काम को ही सहजानन्द की संज्ञा दी गयी है और कौलाचार्यों के सिद्धान्तानुसार कुल-शील तथा लज्जा के परित्याग में ही गोपिका रूप में आविर्भूत अग्निकुमारों की परकीया रति की सार्थकता बताई गयी है—

कृत्वा तपो वरं लब्ध्वा दिव्यमायुर्मनोरथम्।
ततो निज वरं सत्यं कर्तुं रामौ महामनाः।
कामतत्त्वेन ताः सर्वाः रमयामास गोपिकाः।
अथ प्रादुरभूत् कामः सहजानन्द लक्षणः॥
जानकीं वेपयामास सहजानन्द रूपिणीम्॥
सा वेपिता कामशरैः प्रादुर्भूय रघूद्वाहात्॥
दिव्य वेश धरा भूत्वा क्षोभयामास राघवम्॥
संक्षुब्धं कामबाणेन तामालिंगितुमीर्यवान॥[१]
तवरूपविमोहिताः स्त्रियः कलिताः कामकरेकृताशयाः।
कुलशील विलज्जयातुराः पथिरुद्धाः सरितो यथाभवन्॥[२]

इसी प्रसंग में उनकी उस 'निघुवन' क्रीड़ा का भी उल्लेख है जो परवर्ती रसिक भावना के राम और कृष्ण—भक्तों का मुख्य उपजीव्य बन गयी—

नव निकुंज लतावन मंडपे कुसुम क्लृप्ततले कुरुथोन किम्।
निधुवन क्रियया सहजं सुखं स्मर विलास कलाकुशलौ युवाम्॥[3]

इसी प्रकार नारी-सौन्दर्य तथा सुरत-क्रीड़ाओं के वर्णन में भी कौलों जैसी लिप्तता लक्षित होती है—

ततस्तदाकर्ण्य सुवेणु निःस्वरं प्रियोदितं मन्मथवेग वर्धनम्।
स्मरोन्मदप्रोद्धतमानसावहिर्हृदन्तरादाविरभून्नितंबिनी॥
अशोकवल्लीवन मण्डपान्तराद् विनिःसरन्ती सहजारुणांशुकाः।
घटस्तनी सन्मणिहार भूषणा स्फुरत्पदन्यास विरंचितावनिः॥
मराल गत्यांचित मंजु विग्रहा नितम्बभारोद्वहनोक्षमा रमा।
मृदुस्मितद्योत विभासितानना मनोहरापांग विभूषितेक्षणा॥

---

सर्वालंकार संयुक्तां विवस्त्रा पूजयेत् प्रिये॥ (वीर चूड़ामणि)।
सर्वधर्मान् परित्यज्य योनिपूजारतौ भवेत्। (प्राण-तोषिणी)

१. भु० रा० पूर्व० अ० २६।६, ७, ८ ९ [ ६४ ]
२. वही, अ० २६।२८ [ १०५ ]
३. भु० रा० पूर्वखंड २८।१९

अनर्घ्यकांचीगुणानादिघंटिका मनोज्ञकेयूर विलम्बिदोर्लता।
त्रपाग्निमग्ना कलितावगुण्ठना सुवृतदीव्यज्जघनप्रभाम्बरा ।।[1]

## सहजयानी बौद्ध

वज्रयानी बौद्धों ने कौलों की इस सहजसाधना को अपने तत्त्ववाद में स्थान देकर पराकाष्ठा को पहुँचाया ।[2] इन्होंने भी निर्वाण अथवा मुक्ति को योग द्वारा प्राप्य ठहराया । इनके मत में भी आदि बुद्ध तथा आदि प्रज्ञा अथवा पुरुष एवं प्रकृति के संयोग संघटन द्वारा महासुख की प्राप्ति ही जीवन का लक्ष्य है और वह भोग द्वारा ही उपलब्ध हो सकता है । इस घोर प्रवृत्ति-मार्गी धर्म ने विचार और आचार दोनों पक्षों में मानव-जीवन में पूर्णतम उपभोग का समर्थन कर नारी अथवा शक्ति की रहस्यपूर्ण पूजा का प्रतिपादन किया । तांत्रिकता प्रधान बौद्धधर्म का यह स्वरूप आठवीं शती के अनन्तर उत्तरोत्तर विकसित होता गया । हिन्दुओं के निम्नवर्ग में यह विशेष लोकप्रिय हुआ । उसके फलस्वरूप प्रत्येक स्त्री में निवास करनेवाली प्रज्ञापारमिता के भोग द्वारा ही सहजानन्द प्राप्ति का पथ मानवमात्र के लिए खोल दिया गया ।

## पराशक्ति सहजा की उद्भावना

भारतीय तथा विदेशी स्रोतों से उपलब्ध रामकथा के जो स्त्रीपात्र अब तक प्रकाश में आये हैं, उनमें कहीं भी 'सहजा' का नामोल्लेख नहीं मिलता । किन्तु भुशुण्डि रामायण में सीता की भाँति इन्हें भी राम की स्वरूपशक्ति माना गया है । ग्रन्थकर्ता ने सीता को मर्यादाशक्ति और सहजा को प्रेमाशक्ति की संज्ञा दी है । सहजा की जीवन-गाथा का वर्णन करते हुए उसने इन्हें अयोध्या के निकटवर्ती व्रज-प्रदेश के निवासी नन्दनगोप तथा राजनी की पुत्री और कुशलगोप की पत्नी बताया है । राम के प्रति उनका अलौकिक अनुराग देखकर पति ने इन्हें राम को समर्पित कर दिया था । इस दृष्टि से कृष्णचरित में जो स्थान राधा का है, भुशुण्डि रामायण में

---

१. वही, २७।२१, २२, २३, २४ ।

२. विसअ रमन्ते ण विसअहि लिप्पइ ।
उअल हरन्ते ण पाणीच्छप्पइ ।।
एमइ जोइ मूल सगत्तो ।
विसइ णं बाज्झइ विसअ रमन्तो ।।---दोहाकोश, स० ७१

यह कौलों के निर्लिप्त-भोग सिद्धान्त का ही रूपान्तर था—

भोगो भोगायते साक्षात् पातकः सुकृतायते ।
मोक्षायते च संसारः कुलधर्मः कुलेश्वरि ।।

कुलार्णवतंत्र, पृ० १२

३. सरय्या अपरे पारे नन्दनो नाम धेनुपः ।
तत्प्रिया राजनी नाम तस्यां जाता तु जानकी ।।
सहजा नाम सा प्रोक्ता कुशलेन विवाहिता ।
गोपेन ममभक्तेन सा मह्यं विनिवेदिता ।।

भु० रा० पूर्व० ४८।४३, ४४

वर्णित रामचरित में वही स्थान सहजा का ।[1] ग्रन्थकार ने अनेक स्थलों पर अपनी इस मान्यता की पुष्टि की है– –

अहं कृष्णश्च रामश्च वृन्दावन विहारवान् ।
प्रमोदवनसारंगोऽप्यशोकवनसारवित् ।।
यत्र मे रमणी राधा वृषभानुसुता स्वयम् ।
मत्स्वरूपैक निरता सदा मद्रूप संगिनी ।।
सैयं श्रीः सहजानन्दा प्रेमालय पताकिका ।
नानया सदृशी लक्ष्मीर्न शेषो न विधिः शिवः ।।[2]

सहजा को सीता से अभिन्न मानते हुए भी रचयिता ने राम के लोक-लीला-चित्रण में कहीं भी पृथक्रूपेण सहजा के साथ की गयी मधुर-क्रीड़ाओं का विधान नहीं किया है अपितु राम की दिव्य लीलाओं में ही स्थान देकर इन्हें साधना का मुख्य आधार माना है। इनके परिचय में जो शब्दावली प्रयुक्त हुई है; उसमें शैव-शाक्तागमों में निरूपित महाशक्ति का स्वरूप स्पष्टतया सामने आ जाता है—

कंदर्पकोटिजननी कोटिब्रह्माण्डनायिका ।
विजया वीजिनी विद्याऽविद्यादानपरायणा ।।[3]
खेचरी भूचरी सिद्धा वैष्णवी वैष्णवप्रिया ।
रक्तांशुक प्रिया रक्ता नव विभ्रम महारिणी ।।[4]
क्रियावती वेधवती मन्त्रिणी मन्त्रनायिका ।
आग्नेयीन्द्राणिका रुद्री वाणी वशवर्तिनी ।।[5]
एकान्त भक्तसुलभा जय दुर्गा जय प्रिया ।[6]

प्रस्तुत ग्रन्थ के 'राम-गीता' प्रसंग में इनकी आराधना को तांत्रिकों की उपास्य देवी की भाँति ही दुर्ज्ञेय एवं रहस्यपूर्ण बताकर तांत्रिक-प्रणाली से तत्सम्बन्धी मंत्र-तंत्रादि साधन का[7] विस्तार से विवेचन किया गया है—सहजा का द्वादशाक्षर मंत्र, उसके ऋषि, देवता, छंद, बीज, शक्ति,

१. सहजा जानकी सीता मोदिनी राधिका रमा ।
आनन्दिनो परालीला ललना लास्यकारिणी ।।
भु० रा०, पूर्व० ४८।२२

२. भु० रा०; पू० खं० ५६।२५, २६, २८ ।

३. वही, १४।१० ।

४. वही, पृ० ४७।३१

५. वही, पृ० ४८।३७, ४०

६. वही, पृ० ५१।२३ ।

७. सीतायाः यत्परम् तत्त्वं दुर्ज्ञेयं योगिनामपि ।
रहस्यंकिल वेदानाम् तंत्राणां च विशेषतः ।।
भु० रा० ९०९

कीलक, अंगन्यास आदि की[1] व्याख्या करने के पश्चात् मूलाधार-चक्र में निरंजन ज्योति तथा सनातन जीव शक्ति के रूप में उसके ध्यान का निर्देश दिया गया है--

ध्यानमस्याः प्रवक्ष्यानि यत्प्रोक्तं मेऽत्रिसूनुना ।
कलितं योगिमुख्यैर्यत्स्वचित्तकमले पुरा ॥
प्रमोदवनसद्मामन्तरशोकवनवासिनी ।
मणि हेमलसद्दिव्य सिंहासनविराजिता ॥
तस्योपरि महापद्मे मत्तभ्रमरसेविते ।
अष्टपत्रे शुभे दिव्ये सख्याष्टक समन्विता ॥
रक्तांशुकपरीधाना वरा भयलसत्करा ।
महोपनिषदां वृन्दैः स्तूयमाना समंततः ॥
कटाक्षालोकभावेण संजीवितमनोभवा ।
तडित्पुंजलसत्कांतिः कोटिचन्द्रसमानना ॥
कोटिसूर्येन्दुवल्लमाना तेजोरूपा सनातनी ।
दक्षवाहुलता पाशावष्टब्धरघुपुंगवा ॥
सस्मितेक्षण कल्लोलैर्मोदयंती रघूद्वहम् ।
अनेक कोटि ब्रह्माण्डसृष्टि स्थितिलयात्मिका ॥
इच्छा ज्ञानक्रियाशक्तिरूपिणी ब्रह्मरूपिणी ।
एवं भूता सदाध्येया प्रमोदवननायिका ॥[2]

सहजा एवं राम का यह युगल विग्रह हिन्दू-तंत्रों के शक्ति, शिव तथा बौद्धों के प्रज्ञा उपाय की संयुक्तावस्था का ही प्रतिरूप है जिसे प्रेम की परमोत्कृष्ट स्थिति अथवा सहज दशा कहा गया है। वैष्णवागमों में- चैतन्य महाप्रभु के पूर्व से प्रचलित 'ब्रह्मसंहिता' में शक्ति तथा शक्तिमान् की इस संयोग दशा को ध्यान-साधना का एक महत्त्वपूर्ण अंग माना जाता रहा है—

---

१. अपि मे ब्रूहि तत्तत्वं मंत्र तंत्र पुरस्सरम् ।
यज्ज्ञात्वा मोहपोशेन नावृतः स्यात् कदाचन ॥
किं च मंत्रं किं च पुनः तन्त्रं किं च तन्मंत्र साधनम् ।
केन विज्ञानेन विज्ञाता सहजानन्दिनी भवेत् ॥ भु० रा० पूर्व० १४२।५, ६
'ॐ ह्रीं ओं क्लीं सहजानन्दिन्यै स्वाहा'— —भु० रा० पू० खं०, पृ० ९१३ (पाद-टिप्पणी)
प्रणवो भुवनेशानी कमला काम एव च ।
सहजानन्दिनी ङेन्तं स्वाहा तो द्वादशाक्षरः ॥
हिरण्यगर्भ एतस्य मुनिश्छंदोऽस्यत्यनुष्टुपम् ।
सहजानन्दिनी देवी देवता ब्रह्मरूपिणी ॥
लक्ष्मीबीजं त्रपाशक्तिः कामाढ्यं कीलकं स्मृतम् ।
षोढा कृत्वा मनं कुर्यात् कराङ्गन्यास मेव च ॥
वही, १४२।१०, ११, १२

२. भु० रा० पूर्व० १४२।१३-२०

परमात्मा हरिर्देवस तच्छक्तिः श्रीरिहोदिता।
श्रीदेवी प्रकृतिः प्रोक्ता केशवः पुरुषः स्मृतः।
न विष्णुना विना देवी न हरिः पद्मजां विना ।।[1]

ब्रह्मसंहिता में भुशुण्डि रामायण की ही भाँति सहस्रदल कमल के मध्यभाग में गोकुल (अथवा साकेत) उसके भीतर तांत्रिक उपासना के—यंत्र, कीलक आदि और कर्णिका में न्यास, लिंगरूप में पुरुष (शिव अथवा नारायण) तथा योनिरूप में प्रकृति (पार्वती अथवा रमादेवी) विराजमान कही गयी हैं।[2] 'सदाशिव संहिता' में प्राप्त इष्टदेव के ध्यान का विवरण इससे अक्षरशः मिल जाता है—

तदूर्ध्वं सर्व सत्वानां कार्यकारण मानिनां।
निलयं परम दिव्यं महावैष्णव संज्ञकम् ।।
एतद् गुह्यं समास्थानं ददातु वांछितं हि नः।
तदूर्ध्वं तु परं दिव्यं सत्यमन्यद्विवस्थितम् ।।
न्यासिनां योगिनां स्थानं भगवद्भावनात्मनां।
महाशंभुर्मोदते तत्र सर्व शक्ति समन्वितः ।।
तदूर्ध्वं तु परंकान्तं महावैकुण्ठ संज्ञिकम्।
वासुदेवादयस्तत्र विहरंति स्व मायया ।।
तदूर्ध्वं तु स्वयं भाति गोलोकः प्रकृतेः परः।
वाङ्मनोगोचरातीतो ज्योतिरूपः सनातनः ।।
तस्यमध्ये पुरं दिव्यं साकेतमिति संज्ञकम्।
योषिद्रत्न मणिस्तंभ प्रमदागण सेवितम् ।।
तन्मध्ये परमोदारः कल्पवृक्षो वरप्रदः।
तस्याधः परं दिव्यं रत्नमंडपमुत्तमम् ।।
तन्मध्ये वेदिकारम्या स्वर्णरत्न विनिर्मिता।
तन्मध्ये च परं शुभ्रं रत्नं सिंहासनं शुभम् ।।
सहस्रारं महापद्मं कर्णिकायुक्तमुन्नतम्।
तन्मध्ये मुद्रिकाभिन्नं मुद्राद्वाभ्यां विभिन्नकम् ।।
वह्नीन्दुमंडले नापि वेष्ठितं विन्दु भूषितम्।
चन्द्रकोटि प्रतीकाशं छत्रकं च सचामरं ।।
तत्रास्ते भगवान् रामः सर्वदेव शिरोमणिः।
तत्रादौ चिन्तयेत्तेजो वह्निरूपं सुशक्तिकम् ।।
तेजसा महताश्लिष्टमानंदैकाग्र मंदिरम्।
एकाग्र मनसा पश्येत्तत्रदेवो सुविग्रहम् ।।

---

१. जीव गोस्वामी कृत 'भागवत संदर्भ' में उद्धृत (Obscure Religious Cults p. 129)

२. ब्रह्मसंहिता, अ० ५, श्लोक २-१० (बहरामपुर संस्करण)

द्विभुजं मधुरं शान्तं जानकी प्रेम विह्वलम् ।
दोर्दण्डचण्डकोदण्डं शरच्चन्द्र महाभुजम् ।।
सीतालिंगित वामाङ्गं कामरूपं रसोत्सुकम् ।
तरुणारुणसंकाशं विकचाम्बुज पादकम् ।।[१]

प्रस्तुत प्रसंग में 'सीता' और भुशुण्डि रामायण में 'सहजा' का मुद्रारूप में ध्यान निश्चय ही कश्मीर शैवमत के अनुसार है ।

तांत्रिक शैवमत में 'शक्ति' को मुद्रा की संज्ञा दी गयी है, क्योंकि वह जीव को समस्त पापों से मुक्ति दिलाती है और चैतन्य का बिम्ब अथवा प्रतिबिम्ब है । इनमें खेचरी या निष्का-मुद्रा सर्वप्रधान है । अन्य मुद्राएँ उसी के अन्तर्गत हैं । भुशुण्डि रामायण में 'सहजा' खेचरी के नाम से भी संबोधित की गयी है ।

खेचरी भूचरी सिद्धा वैष्णवी वैष्णवप्रिया ।[२]

योगपीठ अथवा तन्त्रपीठ में कामबीज से अभिमन्त्रित उनके अक्षर विग्रह की स्थापना[३] कामबीज से दंतधावन का अभिमन्त्रण[४] श्रीबीज से अभिमन्त्रित जल से मुख विशुद्धि[५] षोडशोपचार पूजा[६] अस्त्राभिमन्त्रण[७] आदि का[८] विधान भी सर्वथा तन्त्राचार-सम्मत है ।

तत्र चिंतामणिमयं योगपीठं विभावयेत् ।
कोटिसूर्येन्दुसंकाशं नानारत्नविचित्रतम् ।।
तत्र सोमस्तवनं वटवृक्षं विचिन्तययेत् ।
तन्मूले भावयेद् दिव्यं रत्नसिंहासनोत्तमम् ।।
तस्योपरि महापद्ममष्टपत्रं मनोहरम् ।
तत्र क्लृप्तासमां देवीं सहजानन्दिनीं स्मरेत् ।।
श्रीरामप्रेमनिरतां प्रेमानंद स्वरूपिणाम् ।
रत्नमाणिक्य भूपाढ्यां रामालिंगित विग्रहाम् ।।
पादाम्बुज नखज्योत्स्ना परब्रह्म प्रकाशिनीम् ।
कोटिलक्ष्मी शिरोमौलि गिराचार्यैः समंततः ।।
शब्दब्रह्म स्वरूपज्ञैः समंतात्पर्युपासिताम् ।
चराचर जगद्योनि चराचर जगन्मयीम् ।।

---

१. श्रीरामनवरत्न०, पृ० २९-३२ पर उद्धृत
२. भु० रा० पूर्व० १४।३०
३. वही, पूर्व० १४२।१६६
४. वही, पूर्व० १४२।५०
५. वही, पूर्व० १४२।५१
६. वही, पूर्व० ९१६।५१
७. वही, १४२।५३
८. वही, १४२।९२

भ्रकुटी तर्जितोद्भूतकलां कालस्य कालिनीम्।
कालशक्तिप्रदां लोके कालगोचर केलिनीम्॥
कालस्य कलनारूपां कलनाद मनोहराम्।
प्रेमानन्दमयी साक्षाद्भावयेत्पीठ नायिकाम्॥
पीठं संपूजयेत्तस्याः कुसुमाक्षत चन्दनैः।
प्रत्येकं पीठशक्तीश्च भावयेत्वार्चयेत् क्रमात्॥[1]

इसी क्रम में महाशक्तिस्वरूपा सहजानन्दिनी के विग्रह के ध्यान एवं मानसी-सेवा का भी विधान किया गया है—

इत्युदीर्याखिलं विश्वं तन्मयं भावयेद्धृदि।
ततो मूलाधार पद्मे भावयेत् कुण्डलीमयीम्॥
चतुर्दलं तत्र पद्मं सिन्दूरारुण सुन्दरम्।
तत्कर्णिकागतं दिव्यं स्वयंभूलिङ्ग मुद्यतम्॥
शंखावर्त्तक्रमात्तस्य वेष्टिनीं दृष्टसूत्रतः।
सार्धत्रिवलयाकारां सर्वतत्त्व स्वरूपिणीम्॥
सूर्यकोटिप्रतीकाशां चन्द्रकोटि सुशीतलाम्।
कोटि पावक विद्योतां जीव शक्ति सनातनीम्॥
तांचेतियत्वा प्रणवेन मूलमंत्रेण वा चक्रविभेदरीत्या।
नीत्वा सहस्रच्छदनं समंतात्प्रकाशमानां महसांभरेण॥
उल्लसिता शेष सरोरुहान्तः प्रसर्पदंश्प्रकरप्रसारम्।
संयोजयेच्चिन्मयधाम्नि तस्मिन् स्रवत्सुधापूर विलीनगात्राम्॥
संयोग जन्मामृत वारिधारा संस्नात सर्वावयवानवद्यः॥
तिष्ठेच्चिरं चिन्मय सामरस्य प्रमोदधारा विनिमग्न चित्तः।
ततस्तां भुजगीरूपां मूलप्रकृतिरूपिणीम्।
जीवशक्तिं यथास्थानं स्थापयेत्सुखितान्तरः॥[2]

ब्रह्मसंहिता तथा सदाशिवसंहिता दोनों के अन्तर्गत निर्दिष्ट स्वरूपध्यान में शक्तिमान की अपेक्षा शक्ति को अधिक महत्त्व दिया गया है। महाशक्तिस्वरूपा सहजा के लिए 'पादाम्बुज नखज्योत्स्ना परब्रह्मप्रकाशिनी', 'कालस्यकालिनी', 'कालशक्तिप्रदा' आदि विशेषणों का प्रयोग इसी उद्देश्य से हुआ है। इसके अनन्तर किशोरीरूपा, सहजा के यंत्र की व्याख्या तथा उसकी पूजा-विधि पर प्रकाश डाला गया है।[3]

मूलमंत्र से आत्मरक्षा करने के पश्चात् सहजामंत्रसाधना की विशेष न्यास-विधि का उल्लेख है। उसका महत्व बताते हुए कहा गया है कि महाप्रतापी रावण के विरुद्ध संग्राम में

१. भु० रा० १४६।१०३, १०५, १०८, १०९, ११०, ११२, ११५, ११६, ११८, ११९, १२२
२. भु० रा० पू० ख०।१४२।२७-३४
३. भु० रा० पू० १४६।१३०, १३१, १३२

राम और लक्ष्मण की विजय का मुख्य कारण राम द्वारा इसी पद्धति से सहजा की पूजा करना था, जिससे उनका समस्त शरीर मंत्रमय होकर वज्र का हो गया था।[१]

अभिनव गुप्त ने इच्छा, ज्ञान और क्रिया के द्वारा शिव के अंजित अथवा व्यक्त होने का उल्लेख किया है। निरंजनपद प्राप्ति के लिए इन तीनों शक्तियों में सामरस्य लाना अनिवार्य है।[२] इसीलिए इन्होंने इस प्रक्रिया अथवा साधन को भी निरंजन नाम दिया है।[३]

भुशुण्डि रामायण में सहजा देवी भी निरंजन, आत्मज्योति, हंसरूपा एवं स्वानंदबोध स्वरूपा मानी गयी हैं।

सामरस्य दशा की चिन्मयानन्द धारा में निमज्जन करने के लिए आलोच्य ग्रन्थ में चक्र-भेदन-प्रक्रिया की भी विस्तार से व्याख्या की गयी है, जिसमें चित् शक्ति अथवा कुण्डलिनी जाग्रत हो षड्चक्र अथवा छः भूमियों का क्रम से भेदन कर सातवीं भूमि सहस्रार में प्रवेश करके अमृतरसपान करती है—यही योग की सिद्धावस्था है, जिसे जन-सामान्य को बोधगम्य बनाने के लिए योगियों ने संयोगावस्था अथवा पूर्णतृप्ति दशा की संज्ञा दी है।

कश्मीर शैवमतानुयायियों, सहजयानी बौद्धों तथा परवर्ती सहजिया वैष्णवों की भाँति भुशुण्डि रामायणकार ने भी इस स्थिति को पुरुष-प्रकृति अथवा भोक्ता-भोग्य की अद्वैतावस्था माना है। राम स्वयं को सहजानन्द स्वरूप[४] बताकर लीला यात्रा के लिए अपने और सहजा के द्विधा विभक्त होने की बात कहते हैं।[५]

तंत्राचार्य अभिनव गुप्त ने 'सहज' और 'राम' की जैसी व्याख्या की है, वह भुशुण्डि रामायण द्वारा चित्रित सहजा और राम के स्वरूप के सर्वथा अनुकूल है। उन्होंने राम को जड़ तथा अजड़ विश्व-वैचित्र्यद्वारा क्रीड़ा करनेवाला परम तत्त्व माना है और उसे शिव से अभिन्न

---

१. क्रमोक्रमाद्विधायित्थं साक्षान्मंत्रमयो भवेत्।
अमुं न्यासविधिंकृत्वा वाक्पतिर्जायते नरः।
अमुनान्यास वर्येण संग्रामे रामलक्ष्मणो।
वज्रांगता परिप्राप्य रावणादीन् विजिग्यिरे॥
भु० रा०, पू० खं० १४६।९२, ९३

२. लोली भूतमतः शक्तित्रितयं तत्त्रिशूलकम्।
यस्मिन्नाशु समावेशाद् भवेद्योगीनिरंजनः।
तंत्रालोक आ० ३, पृ० ११५

३. 'क्रियादेवी निरंजनाम्' तंत्रालोक आ० ३, पृ० ११४

४. श्रीराम सहजानन्द पुराणपुरुषोत्तम।
प्रपन्न पारिजातेश पाहिमामित्युदीरयेत्॥
मत्स्वरूपवरं लब्ध्वा संगताविह जन्मनि।
भु० रा० पू० ५९।४१

५. एकोऽहं सन् द्विधाजाता सहजा राम एव च।
वही, पृ० ५३।२३

वताया है। उनकी मान्यता है कि राम आभासरूप विश्व में क्रीड़ासक्त रहता है।[3] उसका यह क्रीड़ासक्त स्वरूप ही भक्तों का ध्येय है।

तंत्रों के अनुसार सृष्टि की रचना परम शिव में उद्दीप्त काम का परिणाम है। इसीलिए विश्व की सारी क्रियाएँ काम-भावना से संचालित होती हैं। अप्रतिहत गति होने से उसे सहज या स्वयंभू नाम दिया गया है। इच्छा से ही मूलसत्ताविन्दु तथा नाद का रूप धारण करती है। अतः प्रकारान्तर से उसकी भी मूलप्रेरकशक्ति कामभावना ही मानी जायगी। तात्पर्य यह कि मूलसत्ता की सृष्टि-रचना-विषयक इच्छा का नाम ही 'सहज' है। इसीलिए वैष्णव साधक राधा-कृष्ण, सीता-राम की माधुर्य-केलि का ध्यान कर कृतार्थ होते हैं। सहज वैष्णवधर्म में कृष्ण को 'रसराज' कहा जाता है। जगतरामराय विरचित 'आत्मबोध' ( वंगला ) में राम को भी यही संज्ञा दी गयी है और उन्होंने स्वरचित अद्भुत रामायण के अंतर्गत 'रामरास' शीर्षक एक पृथक् अध्याय भी रखा है। इससे यह पता चलता है कि भुशुण्डि रामायणकार द्वारा की गयी सहजाशक्ति की उद्भावना के पीछे पूर्ववर्ती सहजानन्दी कौलों तथा परवर्ती सहजयानी वौद्धों का वही आदर्श काम कर रहा था जिसने सहजिया वैष्णवों को कृष्ण की भाँति राम में भी रास-वर्णन की प्रेरणा प्रदान की थी और इस स्तर पर दोनों में अभेद-कल्पना को प्रोत्साहित किया था।

## ध्यानयोग

सगुण रामोपासना का प्रमुख उपजीव्य ग्रन्थ होते हुए भी कदाचित् तांत्रिक-साधना से ही प्रभाव ग्रहणकर आलोच्य-ग्रन्थ में एक स्थल पर ध्यानयोग द्वारा ब्रह्मनिर्वाण लोक में ज्योति ब्रह्म राम का साक्षात्कार-लाभ करने की साधना-प्रक्रिया का वर्णन किया गया है—

अस्मिन् ब्रह्मपुरे दिव्ये नवद्वारे महापथे।
दहराख्यं पुण्डरीक वेश्म नित्यं विराजते॥
ज्योतिरूपं ब्रह्मरूपमूर्जस्वलमनुत्तमम्।
कला सहस्रकलितं निष्कलं कालवर्जितम्॥
यद्वासिनो महोदारा हंसाः प्रकृति कोमलाः।
ब्रह्मनिर्वाणलोकस्य राजानः सकला अपि॥
अहं यत्र प्रभुः साक्षात् परब्रह्म परात्परः।
ज्योतिरिङ्गण वद्यत्र ज्योतिः कण विभूषिताः॥
सकलं निष्कलं वापि पूर्णं सकल निष्कलम्।
नित्य श्रीविग्रहोपेतं श्रीलालित पदाम्बुजम्॥
प्रेम्णा सहज भावेन समुपेतः सदा शुचिः।
स्नायात् सुविमले तीर्थे ब्रह्मादि सुर सेविते॥

---

३. तत्स्जडाजडात्मनां विश्व वैचित्र्यात्मना क्रीडति इति राम.।
तंत्रालोक, खण्ड १ आ० १ पृ० १३१

संत वैष्णव काव्यें पर तांत्रिक प्रभाव,—पृ० १०५

सुपूर्णे त्रिपथातीरे ललाटे वैन्दवे मरे।
सहस्रदल मध्यस्थ चन्द्रमण्डल विश्रुते: ।। ५ ।।
सुधारसैभृतं पूर्ण वैन्दवं विशदं सरः।
तत्र संस्नानमात्रेण नरः पूतः प्रजायते ।।
भावनाधिकार योग्यश्च भाव्यमर्थमवाप्नुयात्।
दिव्येन तपसा युक्तः समाधि फलमाप्नुयात् ।।
समाधौ संपरिणते ध्यानं फलति तत्त्वतः।
फलिते ध्यानयोगे तु ध्येयं साक्षात्कृतं भवेत् ।।
ध्येयमस्मि परंब्रह्म यत्पूर्णममृतं विदुः।
सत्यज्ञानानन्दस्ये मयि जीवं समर्पयेत् ।।
अकर्ता जायते सद्यो निर्लेपश्चैव निर्गुणः।
कर्त्ता च करणं कार्य यावदेतावती भिदा ।। २० ।।
मत्स्वरूपाश्रयो विद्वान् कृतकृत्यः प्रजायते।
न तस्य त्रिपुलोकेषु कर्तव्यमवशिष्यते ।।[1]

ध्यान की यह पद्धति सर्वात्मवादी एवं योगाचारपरक बौद्धधर्म में उसी प्रकार प्रतिष्ठित हो गयी थी जैसे वैदिकधर्म में पतंजलि की योग-साधना समादृत थी। परमज्योति स्वरूप परात्पर ब्रह्म राम का यह सगुण-निर्गुण मिश्रित ध्यान कालान्तर में रामभक्ति की निर्गुण तथा सगुण शाखा के भक्तों के लिए अपने विशिष्ट भावानुसार अत्यन्त प्रेरणाप्रद सिद्ध हुआ। स्वामी रामानन्द ने रामभक्ति का प्रवर्तन करते हुए रामतत्त्व की इस परम्परागत विशेषता को उजागर ही नहीं किया, अपने उपदेशों और रचनाओं के[2] द्वारा साकार एवं निराकारोपासक भक्तों के लिए रामभक्ति में विशेष आकर्षण उत्पन्न कर दिया। इससे सहजयानी बौद्धों और नाथपंथी योगियों से प्रभावित साधक-वर्ग रामभक्ति की ओर उन्मुख हुआ। बंगाल में चैतन्य महाप्रभु के समकालीन उनके अनेक अनुगत भक्त रामोपासक हो गये और नाथपंथियों का मुख्य प्रभाव-क्षेत्र राजस्थान साम्प्रदायिक रामभक्ति का प्रधान केन्द्र बन गया। स्वामी रामानन्द के प्रशिष्य श्रीकृष्णदास पयदारी द्वारा स्थापित गलता गद्दी इस योगपरक रामभक्ति की लोकविश्रुत उद्गम स्थली के रूप में प्रसिद्ध हुई। रामोपासना की तपसी शाखा इसीसे निकली। इसके प्रवर्तन का श्रेय पयदारीजी के ज्येष्ठ शिष्य कृष्णदास को दिया जाता है।

---

१. भु० रा०, पूर्व० ५९।१, ५, १०, ११, १३, १६–२०, २४

२. चाचरी भूचरी खेचरी अगोचरी उन्मुखी पाँच मुंद्रा साधते सिद्ध राजा।

—रामानंद की हिन्दी रचनाएँ, पृ० ५

सहज सुन्न मैं चित्त बसंत। जिनि जाइ अंत ।।
न तहाँ इच्छ्या ओं अंकार। न तहाँ नाभिन नाल तार ।।
न तहाँ माया स्यौ बिसन। न तहाँ चौबीसो वपु बरन ।।
न तहाँ दीसै माया भंड। रामानंद स्वामी रमै अखंड ।। —वही, पृ० ८
सिद्धा सहजे लीना सहजे दीना सहज सुरति ल्यौ लाई ।। —वही, पृ० १४

सारांश यह कि भुशुण्डि रामायण में जिस 'सहजा' को राम की पराशक्ति के रूप में प्रतिष्ठित किया गया है, उसका उत्स कौलों की सहज साधना ही है जिसका प्रचार उत्तरी भारत में ८ वीं० शती से व्यापक रूप में हो चला था। सहजयानी बौद्धों ने इसके विकास में अपूर्व सहायता की। फलतः १२ वीं शती तक हिन्दू समाज के निम्नवर्ग में इस साधना के बहुत अनुयायी बन गये थे।

इस संदर्भ में एक और बात लक्ष्य करने की है और वह है भुशुण्डि रामायण में सहजा तथा श्रीदेवी की अभेद स्थापना। श्रीदेवी, कमला अथवा लक्ष्मी की पर्याय होने से यद्यपि श्री वैष्णवों में विशेष समादृत थीं, किन्तु महाशक्ति का प्रतिरूप होने से कौल तथा कापालिक मतों में भी उनकी पर्याप्त प्रतिष्ठा थी। इनमें सैद्धान्तिक समानता का एक और कारण था, एक ही केन्द्र से उक्त तीनों मतों का प्रचार। दक्षिण का श्रीपर्वत वैष्णव, शाक्त और शैव तांत्रिकों की साधना-भूमि थी। बाणभट्ट ने कादम्बरी में शाक्त तांत्रिकों के पीठरूप में श्रीपर्वत का उल्लेख किया है। इसे वज्रयान की भी उत्पत्ति-स्थली कहा जाता है। भुशुण्डि रामायण में इसे शिवपीठ माना गया है और दशरथ के द्वारा की गयी यहाँ के अधिष्ठातृदेव शिव की पूजा का उल्लेख कर प्रकारान्तर से वैष्णवों में इसकी मान्यता की पुष्टि की गयी है।[1]

तात्पर्य यह कि ९ वीं तथा १० वीं शताब्दी में उत्तरी भारत के आध्यात्मिक जीवन में व्याप्त शाक्त तथा बौद्ध तंत्रों से समकालीन धार्मिक सम्प्रदाय पर्याप्त संबल ग्रहण कर रहा था। इसका एक सबल प्रमाण शाक्त तंत्रों में प्रतिष्ठित दश महाविद्या में प्रमुख तारा की उपासना का बौद्धों तथा वैष्णवों में समान रूप से प्रचार है। इनके स्तोत्र, सहस्रनाम, कल्प आदि से सम्बद्ध प्रचुर साहित्य प्राप्त होता है। तारा तंत्र, ताराभक्ति सुधानिधि, तारा रहस्य, तारा कल्पलता पद्धति, एकजटी तंत्र, चीराचार तारा कर्पूरस्तोत्र आदि[2] ग्रन्थों में इनकी पूजा-पद्धति तथा महिमा का विशद विवेचन किया गया है और कुलाचार की मूल प्रेरणाशक्ति के रूप में इन्हें सायुज्य मुक्ति की एकमात्र साधिका बताया गया है।

महामहोपाध्याय पं० हरप्रसाद शास्त्री ने आलोच्य युग में बौद्धधर्म में हिन्दुओं की बढ़ती हुई निष्ठा का उल्लेख करते हुए बताया है कि 'हिन्दुओं का एक तंत्र बतलाता है कि वशिष्ठ तारामंत्र की सिद्धि पाने के लिए उत्सुक थे, परन्तु वे भारत में रहते हुए इसकी प्राप्ति न कर सके। अतः उन्हें तुषाराच्छन्न पर्वतों की यात्रा करके चीन जाना पड़ा, जहाँ बुद्ध ने उन्हें सिखलाया कि वे कैसे उस मंत्र की सिद्धि प्राप्त कर सकते हैं।'[3] कहने की आवश्यकता नहीं, महर्षि वशिष्ठ राम के ही नहीं उनके पूर्वजों के भी कुलगुरु थे। अतः तंत्राश्रित भक्ति-साधनों में रामतत्त्व को मान्यता प्रदान करने में इस तथ्य ने सहायता प्रदान की हो तो कोई आश्चर्य नहीं। शास्त्रीजी का अभिमत है कि बौद्धों तथा ब्राह्मणों दोनों को अपने-अपने तंत्र एक ही

---

१. श्री पर्वतं जगामाथ यत्र साक्षादुमापतिः। —भु० रा०, पूर्वखण्ड ( दशरथ तीर्थयात्रा ) १३७।३४

२. तांत्रिक साहित्य—म० म० पं० गोपीनाथ कविराज, पृ० २८

३. भक्तिमार्गी बौद्धधर्म—नगेन्द्रनाथ वसु ( भूमिका—पं० हरप्रसाद शास्त्री—पृ० १४-१५ )

स्रोत से प्राप्त हुए थे।[1] यह बात दूसरी है कि गुह्य-साधना की स्वीकृति होने से बौद्धधर्म के भीतर तांत्रिकधारा को विकास के लिए अपेक्षाकृत अधिक उर्वर क्षेत्र मिला। किन्तु रामोपासना में इसके अवशेष अनेक रूपों में उपलब्ध हैं। भुशुण्डि रामायण में सीता और तारा में अभेद स्थापना की गयी है और सीतासहस्रनाम में तारा का भी उल्लेख है :—

'तारा त्रयापद्मजा'[2]
'सीता तारा पद्मा'[3]

ये तत्त्व वैष्णव-भक्ति के प्रतिपादक प्रस्तुत ग्रन्थ पर शाक्त तंत्रों तथा महायान की परवर्ती शाखाओं, मंत्रयान एवं वज्रयान का प्रत्यक्ष प्रभाव प्रकट करते हैं।

## प्रकरण योजना में तांत्रिक आदर्श

समकालीन बौद्ध तथा शाक्त साधना का यह प्रभाव भुशुण्डि रामायण की प्रकरण योजना में भी स्पष्ट दिखायी देता है। ब्राह्मणधर्म परम्परा में निर्मित प्रबन्ध-काव्यों का प्रसंग-विभाजन अध्याय, काण्ड, सर्ग, प्रकरण आदि नामों से होता रहा है, किन्तु इसके विपरीत आलोच्य-ग्रन्थ चार खंडों—पूर्व, पश्चिम, उत्तर तथा दक्षिण में विभक्त है। संभवतः इस योजना के मूल में नेपाल के बौद्धग्रन्थों में निर्दिष्ट पाँच ध्यानी बुद्धों का आदर्श है, जिनके नाम हैं—वैरोचन, क्षोम्य, रत्नसंभव, अमिताभ और अमोघसिद्ध। ये महायानियों के अनुसार आदिसृष्टिकर्ता स्वयम्भू अथवा आदिबुद्ध से संभूत हैं। इनमें से चार चारों दिशाओं में और एक उच्चतर ब्रह्माण्ड में स्थित कहा जाता है। इसी आदर्श पर शाक्तों ने महाशक्ति के पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण तथा ऊर्ध्व आम्नाय में स्थित छः रूपों का उल्लेख किया है। चैतन्यदास-रचित 'विष्णुगर्भपुराण' में इनमें से ऊर्ध्व आम्नाय की देवी 'श्रीविद्या' के नाम से अभिहित की गयी हैं और उन्हें मोक्ष का एकमात्र हेतु माना गया है।

मोक्षैक हेतुर्विद्या श्रीविद्या नात्र संशयः।[4]

श्रीविद्या दस महाविद्याओं में षोडशी के नाम से प्रसिद्ध हैं और त्रिपुरसुन्दरी के रूप में पूजी जाती हैं। इनकी उपासना में काम अथवा मन्मथ की प्रधानता है। ये शक्तिचक्र की साम्राज्ञी तथा ब्रह्मविद्यास्वरूपा आत्मशक्ति मानी जाती हैं। इनका पूजन भुक्ति-मुक्ति दोनों का प्रदाता कहा जाता है—

यत्रास्तिभोगो न च तत्र मोक्षो यत्रास्ति मोक्षो न च तत्र भोगः।
श्रीसुन्दरी सेवन तत्पराणां भोगश्च मोक्षश्च करस्थ एव॥[5]

---

१. भक्तिमार्गी बौद्धधर्म—नगेन्द्रनाथ वसु—भूमिका पृ० १४-१५
२. भु० रा० १५०/३९
३. वही०, १५०/
४. त्रिशती, ११९ (तांत्रिक-साहित्य, महामहोपाध्याय पं० गोपीनाथ कविराज) भूमिका पृ० २७
५. त्रिशती, पृ० ३०

भुशुण्डि रामायण में सीता से इनकी अभिन्नता स्थापित करते हुए इनके यंत्र-मंत्र पुरस्सर कामेश्वरी रूप का गुणगान किया गया है—

रक्ताशोकलतामंडपमध्यस्थे स्मरमंत्र महाविधे श्रीमंत्र निधे
महामंत्र विधे महा श्रीयंत्र नायिके महाचक्र नायिके मातङ्ग कुल
पूजनीय चिंतामणि चरणनख चन्द्रिके ।।[1]

मेरा विचार है कि भुशुण्डि रामायणकार ने उक्त ग्रन्थ के चार खण्डों का नामकरण चारों दिशाओं के आधार पर महायानी बौद्धधर्म तथा शाक्ततंत्रों में निर्दिष्ट उपर्युक्त पद्धति से ही प्रेरणा प्राप्त करके किया है। परवर्ती उड़िया वैष्णव-भक्तों ने चारों दिशाओं में स्थित चारों विष्णु के नियंत्रक उच्चतर स्तर में विद्यमान विष्णु को वैकुण्ठनाथ की संज्ञा दी है और उनका लोक वैकुण्ठ बताया है। इससे भी यह पता चलता है कि भागवत सम्प्रदाय में बौद्ध तथा शाक्त साधकों को उक्त विचारधारा ज्यों-की-त्यों स्वीकार कर ली गयी थी।[2]

इस आधार पर यह अनुमान करना असंगत न होगा कि भुशुण्डि रामायण की रचना उस समय हुई जब उत्तरी भारत में शाक्त एवं बौद्धधर्म के ह्रास के साथ ही वैष्णवधर्म का उत्कर्ष प्रारम्भ हो गया था। तांत्रिक साधनाओं के प्रसार का यह समय भारतीय इतिहास का पूर्वमध्यकाल है। डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी ने इस युग की चार विशेषताएँ[3] मानी हैं— सिद्धान्त प्रचार की प्रवृत्ति, आराध्य देवों की शक्तियों की कल्पना, लोकधर्म के सामने शास्त्रीय मतवादों की पराजय और चतुर्व्यूह सिद्धान्त। वाराहीतंत्र में तांत्रिक-साधना का एक महत्त्वपूर्ण तत्त्व ध्यानयोग बताया गया है। कहने की आवश्यकता नहीं कि आलोच्य-ग्रन्थ इन सभी विशिष्टताओं से समन्वित है।

इस सम्बन्ध में ध्यान देने की बात यह है कि ऐतिहासिक दृष्टि से तांत्रिक मतों के उत्कर्ष का यह युग चंदेलों तथा गहरवारों द्वारा उत्तरी भारत में स्थापित शासन का उत्कर्ष-काल है। चंदेलों द्वारा खजुराहों में चौंसठ योगिनी मंदिर का निर्माण, गहरवारनरेश गोविन्द चन्द्रदेव की पत्नी कुमारदेवी की तंत्रयान तथा जयचन्द्र की वज्रयान में आस्था से उक्त उपपत्ति की पुष्टि होती है। किन्तु इसके साथ ही इस काल के शासक-वर्ग का वैष्णव तथा शैव मत में भी समान रूप से आस्थावान् होना यह प्रकट करता है कि तांत्रिक मतों का प्रभाव जन-सामान्य पर ज्यों-ज्यों क्षीण हो रहा था, त्यों-त्यों वे अन्य धर्म सम्प्रदायों की ओर झुकते जा रहे थे। चंदेले, शैव तथा गहरवार वैष्णव मत के प्रति अधिक समादर का भाव रखते थे। गहरवारनरेश चन्द्रदेव ने ११०० ई० के लगभग काशी में आदिकेशव के मंदिर में तुलादान किया था और जयचन्द्र 'आदिकेशव' का उपासक ही नहीं था, ११६८ ई० में उसने कृष्णभक्ति की दीक्षा भी ले ली थी।[4] किन्तु धार्मिक विचारों में ये सभी अत्यन्त उदार थे। इसलिए गहरवार

---

१. भु० रा०, पूर्व २७/१९
२. द्रष्टव्य :—भक्तिमार्गी बौद्धधर्म ( नगेन्द्रनाथ वसु ) पृ० ११२
३. मध्यकालीन धर्मसाधना, पृ० ३७
४. काशी का इतिहास, पृ० १४६

युग में काशी में विश्वनाथ की स्थापना संभव हो सकी।[१] उक्त विग्रह का सबसे पहले उल्लेख एक गहरवार शिलालेख में प्राप्त होता है।[२] भुशुण्डि रामायण में दशरथ-तीर्थयात्रा के प्रसंग में विश्वनाथ दर्शन[३] का प्रसंग आया है तथा गोमती-गंगा संगमस्थ मार्कण्डेय महादेव की भी चर्चा है।[४] इन दोनों विग्रहों की आराधना समकालीन समाज में व्यापक रूप से प्रचलित थी और वैष्णव भी साम्प्रदायिक भेद-भाव त्यागकर शिव-मंदिरों में पूजा करने जाते थे, इससे यह निष्कर्ष सहज ही निकाला जा सकता है। काशी-मंडल के उक्त दोनों ज्योतिर्लिङ्गों की प्राचीनता असंदिग्ध है। मार्कण्डेय महादेव का उल्लेख महाभारत में[५] मिलता है और विश्वेश्वर अथवा विश्वनाथ का सर्वप्रथम उल्लेख गहरवार राजाओं के एक अभिलेख में हुआ है।[६] यह तथ्य इस बात का द्योतक है कि आलोच्य-ग्रन्थ की रचना के पूर्व इन शैवपीठों को लोकमान्यता प्राप्त हो चुकी थी। यह काल ११ वीं शती के आसपास हो सकता है।

## साम्प्रदायिक प्रभाव

पूर्व मध्यकालीन इतिहास तथा साहित्य में तांत्रिक, शैव, शाक्त तथा बौद्ध मतों के ह्रास और वैष्णवधर्म के पुनरुत्थान के सूत्र विविध रूपों में दृष्टिगोचर होते हैं। ग्यारहवीं शती के अंतिम चरण में स्वामी रामानुजाचार्य द्वारा प्रवर्तित श्रीसम्प्रदाय की लहरें उत्तरी भारत में फैल चुकी थीं और समकालीन धार्मिक जीवन पर उसका गहरा प्रभाव पड़ने लगा था। क्षेमेन्द्र का शैव मत त्यागकर वैष्णवधर्म स्वीकार करना उसके उत्कर्ष की सार्वजनिक स्वीकृति का एक उज्ज्वल उदाहरण था।[७] चन्देल राजाओं के शासनकाल में प्रतिष्ठित जानकीशय्या, रामचरणद्वय, सीताकुण्ड, सौमित्रक्षेत्र आदि रामतीर्थों का वर्णन कालिंजर माहात्म्य में आया है।[८] इससे पता चलता है कि ११ वीं शती के लगभग वैष्णवधर्म के पुनरुत्कर्षकाल में राम-भक्ति को भी प्रसार के लिए उपयुक्त वातावरण प्राप्त हुआ। डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी ने रामभक्ति के विकास सूत्रों की विवेचना करते हुए यह विचार व्यक्त किया है कि राम

---

१. वही, पृ० १४५

२. जे० ए० एस० बी० ३१ पृ० १२३

३. तत्र संपूज्य विधिवद् विश्वेश्वरमुमापतिम्।
कोटियज्ञ फलं प्राप्य सोऽन्ततो मुक्तिमाप्नुयात्॥

—भु० रा०, पूर्व० १०३/३९

४. ततश्चगोमती गंगासंगमे तीर्थ मुत्तमम्।
अग्निष्टोमादि फलदं मार्कण्डेय महामुनेः॥
तत्र स्नात्वा वसेत्तत्र जपहोम परायणः।
ब्रह्मयज्ञं विनिर्वर्त्य जनः स्यात् पंक्तिपावनः॥

—वही, पूर्व० १०३/४१,४२

५. काशी का इतिहास, पृ० १२

६. काशी का इतिहास, पृ० १४५

७. काशी का इतिहास, पृ० १४९

८. चंदेल और उनका राजत्वकाल, पृ० २३४

अवतार को विशिष्ट उपास्य समझकर भी कोई सम्प्रदाय उन दिनों प्रतिष्ठित होना चाहिए। रामतत्त्व को प्रधानता देनेवाले[१] राम पूर्वतापनीय तथा उत्तर-तापनीय उपनिषदों की रचना— उसी परम्परा में हुई होगी।

राम-कथा के साथ ही धर्म-साधना का जो स्वरूप आलोच्य-ग्रन्थ में प्रस्तुत किया गया है वह श्रीवैष्णव सम्प्रदाय की दार्शनिक तथा आचार-सम्बन्धी मान्यताओं के सर्वथा मेल में है। कुछ स्थलों पर तो इसकी स्पष्ट रूप से घोषणा भी की गयी है। लक्ष्मी-नारायण महिमा[२], वैष्णव मत का महत्त्व, वैष्णव की परिभाषा[३], वैष्णवाचार का विवरण[४], प्रपत्ति सिद्धान्त[५], प्रपन्न के लक्षण[६], वैष्णवों के पंच-संस्कार[७] नाम-जप, षडक्षर राम मन्त्रोपासना,[८] श्रीमन्त्र विद्या,[९] वैष्णवभक्ति में ऊँच-नीच की भावना का त्याग,[१०] वैष्णवों की षोडशोपचार पूजा,[११] वैष्णव-निन्दकों की भर्त्सना,[१२] वैष्णव-धर्म की पंचमुख्य संहिताएँ,[१३] वैष्णवों का एकायनमार्ग.[१४], श्रीवैष्णव संन्यासियों का उल्लेख आदि तत्त्वों का समावेश भुशुण्डि रामायण को श्रीवैष्णवों की साम्प्रदायिक मान्यताओं का प्रतिष्ठापक सिद्ध करता है। भेद केवल इतना है कि जहाँ श्रीवैष्णव वैकुंठाधिपति लक्ष्मीनारायण को ही प्रमुखता देते हैं, वहाँ भुशुण्डि रामायणकार राम को विष्णु का और सीता को लक्ष्मी का अवतार बताते हुए भी उन्हें महानारायण के द्वारा नमस्कृत्य मानता है।

भुशुण्डि रामायण में निर्दिष्ट पाँच वैष्णव संहिताओं में से ब्रह्मसंहिता और परमसंहिता को श्लेडर ने भी प्राचीनतम संहिताओं में स्थान दिया है। रामानुजाचार्य ने 'आगम प्रामाण्य' में परमसंहिता के उद्धरण दिये हैं तथा रामानुजाचार्य ने ब्रह्मसंहिता का उपयोग अपने सिद्धान्तों के समर्थन में किया है। इन दोनों संहिताओं का समय निर्भ्रान्त रूप में ४००—८०० ई० के बीच निश्चित किया जा सकता है। शुकसंहिता के निर्माणकाल के विषय में अधिकाधिक रूप से कुछ भी कहना कठिन है, किन्तु हनुमत्-संहिता का उल्लेख डॉ० राजेन्द्र

१. मध्यकालीन धर्म-साधना, पृ० ४२
२. भु० रा०, पृ० १५०।३९
३. भु० रा०, पश्चिम १३
४. वही, पश्चिम ७३
५. वही, पूर्व १२८
६. वही, उत्तर० पत्र ११
७. वही, उत्तर० १५
८. भु० रा०, पृ० ८९
९. वही, पूर्व ११२
१०. वही, दक्षिण २७८।२५
११. वही, पूर्व ८८।७१
१२. भु० रा०, पूर्व ६४
१३. वही, पूर्व १०१
१४. वही, दक्षिण १५१ ( एकायनमार्ग श्रीपति का ध्यान )

हाजरा के 'कैटलाग' ( भाग ७, पृ० २५० ) में है। डॉ० बुल्के ने इसे सं० १७१५ वि० ( सन् १६५८ ई० ) के पूर्व निर्मित माना है।[१] यह 'पूर्व' उक्त ग्रन्थ के प्रतिपाद्य विषय तथा शैली को देखते हुए ११ वीं शती तक निर्बाध रूप से खींचा जा सकता है।

## अहिंसा में अनास्था

एक बात जो इस ग्रन्थ में परम्परागत वैष्णव सिद्धान्तों के प्रतिकूल मिलती है, वह हैं मांस, मदिरा तथा स्त्रियों के उन्मुक्त उपयोग का उद्घोष। पीछे बौद्ध-तांत्रिकों तथा कौलों के प्रभाव का विवेचन करते हुए यह दिखाया गया है कि आलोच्य-ग्रन्थ में वर्णित रामकथा, विभिन्न पात्रों का चरित्र-चित्रण इन साधनाओं से विशिष्टरूपेण प्रभावित है। सिद्धों की पंचम-कार साधना में मांस भी एक महत्त्वपूर्ण तत्त्व था। वैष्णव धर्म-साधना में इसका सेवन सर्वथा निषिद्ध था। वाल्मीकि रामायण के अयोध्या[२] तथा उत्तरकाण्ड[३] में वनवास के समय राम-लक्ष्मण के मांसाहार का वर्णन अनेक स्थलों पर आया है। उत्तरकाण्ड में तो उनके द्वारा 'मैरेयक' नामक मादक द्रव्य-सेवन का भी उल्लेख है। किन्तु वैष्णव मत के उत्तरी भारत में प्रसार के पश्चात् लिखी गयी रामायणों में अहिंसा को सदाचार का मुख्य अंग मानते हुए मर्यादापुरुषोत्तम को इसमें आस्थावान् दिखाया गया है। अतः वैष्णव-परम्परा में निर्मित होते हुए भी आलोच्य-ग्रन्थ में निरामिष भोजन जैसे अनिवार्य वैष्णवाचार की अवहेलना खटकती है। मेरी दृष्टि में इस व्यतिक्रम का प्रधान कारण भुशुण्डि रामायण की वस्तु-योजना पर पूर्ववर्ती तांत्रिक मतों का गहरा प्रभाव है।[४] निम्नांकित उद्धरणों में इसके स्पष्ट संकेत मिलते हैं :

---

१. रामकथा, पृ० १८३,

२. स लक्ष्मणः कृष्णमृगं हत्वा मेध्यै प्रतापवान्।
अथ चिक्षेप सौमित्रिः समिद्धे जातवेदसि ॥
तं तु पक्वं समाज्ञाय निष्टप्तं छिन्नशोणितम्।
लक्ष्मणः पुरुषव्याघ्रमथ राघवमब्रवीत् ॥ वा० रा० अयो०।५६।२६-२७

३. अशोकवनिकां स्फीतां प्रविश्य रघुनन्दनः।
आसने च शुभाकारे पुष्पप्रकर भूषिते ॥
कुशास्तरणसंस्तीर्णे रामः सनिषसाद ह।
सीतामादाय हस्तेन मधु मैरेयकं शुचि ॥
पाययामास काकुत्स्थः शचीमिव पुरंदरः
मांसानि च सुमृष्टानि फलानि विविधानि च
रमयामास धर्मात्मा नित्यं परमभूषिताः (वा०रा०उतर० ४२।१७,१८,१९,२२

४. रक्तमांस प्रियोवीरो नारायण स्वरूपकः।
रक्तास्थिचर्वको विद्वान् दीनानाथो दिव प्रभुः ॥
रामः सदा शिवो मूर्तिः कालमूर्ति दिगम्बरः।
रामकृपाकरो देवो विश्वव्यापी निरंजनः ( ब्रह्मयामल तंत्र, सृष्टि प्रकरण )

मेध्यानी मृगमांसानि जानकी भर्तुराज्ञया।
पक्त्वा स्वादूनि विविधान्युपनित्ये पुरस्तयोः ॥[१]
भारद्वाजस्य वचनाद् भरतातिथ्य कर्मणि।
अनृत्यन् वल्लिकास्तत्र वल्लिका एव चोज्जगुः ॥
मद्यं मांसं च सुस्वादु साधु क्लृप्तं सुपाचितं।
इष्यते यद्यावत्तस्य तत्सुलभं तदा ॥[२]—भुशुण्डि रामायण, दक्षिण ३४।५२।५७

## ऐतिहासिक संदर्भ

१—यवन आक्रमण

भारत पर मुसलमानों के आक्रमण का श्रीगणेश आठवीं शती के आरंभ में मुहम्मदबिन कासिम के सिंध पर आक्रमण के साथ हुआ, किन्तु उसकी अटूट शृंखला १००० ई० से महमूद गज़नवी के उत्तर-पश्चिम सीमांत नगरों पर आक्रमण से चली। धन, भूमि-ग्रहण और धर्म प्रचार के लिए उन्होंने देश के उत्तरी-पश्चिमी प्रदेशों को जिस प्रकार पदाक्रान्त किया, जो नृशंसतापूर्ण अत्याचार किये, उसकी झलक भुशुण्डि रामायण के उन प्रसंगों में मिलती है, जहाँ रघुवंशियों और यवनों की सेनाओं में युद्ध के वर्णन आये हैं :—

अपीमान् पश्यसि प्राज्ञ प्रजालोकान्सुपीड़ितान्।
स्वचक्र परचक्राभ्यां नित्यमुद्विग्न मानसान् ॥
प्रबलो यवनाधीशो विपक्षैरिक्तरैर्युतः।
मांसाद्रुजतिते देशान्सर्वानुत्तरकोशलान् ॥
क्षेत्राणि नष्टप्रायाणि कृषिकाणां समन्ततः।
विलुप्ताराशयश्चैवधान्यानां वर्ष भोजनाः ॥[३]

प्रतीत होता है कि प्रस्तुत ग्रन्थ के निर्माण के समय तक भारत में मुसलमानों की कुछ बस्तियाँ भी स्थापित हो गयी थीं। ग्रन्थकर्ता द्वारा समकालीन भारत को 'म्लेच्छप्राय देश तथा धन्यदेश' में विभाजन इस सम्भावना की पुष्टि करता है।

कीकटेषु त्रिशंकोश्च छायादेशश्च भूमिषु।
धन्यदेशेषु च तथा म्लेच्छ प्रायेषु चांतक ॥[४]

---

१. भु० रा०, दक्षिण १८।२
२. वही, दक्षिण ३४।५२, ५७
३. भु० रा०, दक्षिण ५१।२१, २२, २३
४. 'म्लेच्छ' शब्द पूर्वमध्यकालीन हिन्दी तथा संस्कृत-साहित्य में 'यवन' की भाँति ही मुसलमानों के लिए प्रयुक्त होता था। निम्नांकित उद्धरण से यह स्पष्ट है—

म्लेच्छास्ते वैष्णवाश्चासन् रामानन्द प्रभावतः।
संयोगिनश्च ते ज्ञेया अयोध्यायां बभूविरे ॥ (भविष्य पुराण)
—उद्धृत; रामानन्द की हिन्दी रचनाएँ, पृ० ३८

म्लेच्छाक्रान्तेषु देशेषु पापैकनिलयेषु च।
सत्पीड़ा व्यग्रलोकेषु कृष्ण एवगतिर्मम —वल्लभाचार्य (कृष्णाश्रय षोडशग्रंथ, छं० २)

## २. शूरों और सतियों की चर्चा

भारतीय इतिहास के पूर्वमध्यकाल में विदेशी आक्रमणों से देश के परम्परागत धर्म एवं संस्कृत के रक्षार्थ चलाये गये दीर्घव्यापी संघर्ष में पुरुषों और स्त्रियों ने अपूर्व धैर्य, सहनशीलता तथा साहस का परिचय दिया था। सामाजिक मर्यादा एवं व्यक्तिगत प्रतिष्ठा को बचाने के लिए असंख्य नर-नारियों ने आत्म-सम्मान की बलिवेदी पर अपने प्राण अर्पित किये। अनगिनत देश-भक्त पुरुषों ने रणचंडी की अर्चना अपने शरीर से निकलती हुई रक्तधारा से की और स्त्रियों ने हँसते-हँसते वीरगति प्राप्त पति शव के साथ अपनी देह को चिता की लपटों में भस्मसात् कर डाला।

सतियों की यह परम्परा बहुत प्राचीनकाल से चली आ रही थी। रामायण, कथा-सरित्सागर तथा ब्रह्मसंहिता में इसके प्रचलित होने के अनेक प्रमाण पाये जाते हैं। भक्ति-युगीन निर्गुण साहित्य की ज्ञानमार्गी[1] शाखाओं में तो शूरों और सतियों का मुक्तकंठ से गुणगान किया ही गया है, प्रेममार्गी सूफी कवि भी समकालीन हिन्दू समाज में प्रचलित सती प्रथा के मूल में विद्यमान सर्वतोभावेन आत्मार्पण अथवा आत्माहुति भावना पर मुग्ध थे।[2]

भुशुण्डि रामायण में सतियों के महत्त्व-गान के साथ ही दिव्यधाम में उनके निमित्त सुरक्षित लोकों का भी वर्णन आया है :—

ततः सलक्ष्मणो रामः सुबाहु समरेहतान्।
मातुलान् पुरुषश्रेष्ठानानेतुमुपचक्रमे ॥
यदूर्ध्वरेतसां स्थानं मुनीनांयुक्त चेतसाम्।
शूराणां सतीनां च पातिव्रत्यजुषां गृहम् ॥[3]

---

१. सूरा सीस उतारिया, छाँडी तनकी आस।
आगा तै हरि हरखिया, आवत देखा दास ॥—कबीर ग्रंथावली, पृ० १८१
सती जरन को नीकसी, चित धरि एक विवेक।
तन मन सौंप्या पीव कौं, अंतर रही न रेख ॥—वही, पृ० १८२

२. नागमती पदुमावति रानी। दुवौ महासत सती बखानी।
दुवौ आइ चढ़ि खाट बईठीं। औ सिव लोक परा तिन्ह दीठीं ॥
* * * *
चंदन अगर काढ़ि सर साजा। और गति देइ चले लै राजा।
बाजनं बाजहिं होइ अकूता। दुऔ कंत ले चाहहिं सूता ॥
* * * *
जियत जो जरहि कंत की आसा। मुएँ रहसि बैठेहिं एक पासा ॥
* * * *
रातीं पिय के नेह गईं, सरग भएउ रतनार।
जो रे उंवा सो अँथवा, रहा न कोइ संसार ॥
—पदमावत ( जायसी ग्रंथावली डॉ० म०प्र० गुप्त ), पृ० ५५३-५४

३. भु० रा०, पूर्व, १००।१, ६

ऊपर से देखने पर यह आश्चर्यजनक लगेगा कि सतियों के माहात्म्य-वर्णन की जो परम्परा मुगलकाल के पूर्ववर्ती साहित्य में अक्षुण्ण रूप से चलती रही वही तुलसीदास जैसे लोक-संग्रही भक्तकवि की दृष्टि में सामाजिक मर्यादा-रक्षा के लिए घातक प्रतीत होने लगी। दोहावली में वे लिखते हैं :—

सीस उघारन किन कह्यो, बरजि रहे प्रिय लोग।
घर ही सती कहावती, जरती नाह वियोग ।।[1]

मेरे विचार में इसका मुख्य कारण रहा होगा स्त्रियों में पहले की तरह स्वेच्छया आत्म-दाह करने की प्रवृत्ति का ह्रास और समाज में इस तथाकथित अनिवार्य कर्तव्य-पालन के लिए विधवाओं का बलपूर्वक आग की लपटों में झोंक देने की पाशविक प्रवृत्ति का विकास। तुलसी के ही निम्नांकित वक्तव्य से यह बात स्पष्ट हो जाती है—

परमारथ पहिचानि मति, लसति विषय लपटानि।
निकसि चिता ते अधजरति. मानहु सती परानि ।।[2]

## ३. काशी की सीमा

दशरथ की तीर्थयात्रा के प्रसंग में भारत के विभिन्न तीर्थों का माहात्म्य वर्णन करते हुए भुशुण्डि रामायणकार ने तत्कालीन काशी को 'विन्दुमाधव' और 'लोलार्क कुण्ड' के बीच स्थित बताया गया है—

एकतो भगवान् विष्णुर्माधवः संप्रतिष्ठितः।
अपरत्र च लोलार्कः कोटिद्वयमिदं स्थितम् ।।[3]
धनुराकरतापन्नं काशीपुरमुदित्वरम्।

टीका—'एकस्यां कोटी विन्दुमाधवः अपरस्यां च लोलार्कः
उभयोर्मध्ये वाराणसीः (मथुरा हस्तलेख)

गोविन्दचन्द्र देव के एक लेख में 'इन्द्रमाधव' अथवा 'विन्दुमाधव' नामक विष्णु

---

१. दोहावली, छं० २५४

२. वही, छं० २५३। 'अर्थात् परमार्थ को पहचान कर साधनारत विरक्त साधक की बुद्धि यदि पुनः विषयों में आसक्त होती है तो संसार में उसकी वैसी ही विडंबना होती है जैसे चिता में प्रविष्ट होकर प्राणों के मोह अथवा भस्म होने की यातना से भयभीत होकर भागनेवाली अधजली सती निन्दनीय मानी जाती है।' इस कथन से यह विदित होता है कि गोस्वामीजी ने ऐसी अनेक सतियों का दृश्य देखा था जो सतीत्वभाव की पुष्टि हुए बिना पहले तो लोकापवाद के भय से पति के साथ जलने को तैयार हो जाती थीं किंतु चिता में आग लगने पर लपटों से घबराकर फिर भाग खड़ी होती थीं। उनके इस आचरण की आरूढ़ पतित साधुओं के आचार से सादृश्य स्थापना करके तुलसी ने लोकान्वीक्षण-विषयक अपनी अंतर्दृष्टि का परिचय दिया है।

३. भु० रा०, पूर्व १०३।३५

मंदिर का उल्लेख है।[1] पंचगंगा घाट पर माधवराव धौरहरवाली मस्जिद मुस्लिम शासन-काल में इसी को ध्वस्त करके बनी थी, किन्तु बाद में उसी के समीप बिन्दुमाधव का एक मंदिर पुनः बन गया। गोस्वामी तुलसीदास के समय तक प्राचीन बिन्दुमाधव का मंदिर विद्यमान था, यह बिन्दुमाधव-विषयक विनयपत्रिका के उक्त पद से स्पष्ट है। गहरवारों के ही शासन-काल में लोलार्क-कुण्ड में स्नान करके गोशल देवी द्वारा एक गाँव दान में देने का उल्लेख है। प्रतीत होता है कि उसी के आसपास विश्वनाथ की भी स्थापना हुई, कारण कि इस विग्रह की सर्वप्रथम चर्चा एक गहरवार अभिलेख में ही मिलती है। भुशुण्डि रामायण में प्राप्त इन तीनों पूज्य स्थलों का उल्लेख यह प्रकट करता है कि उसके रचनाकाल तक इनकी प्रतिष्ठा हो चुकी थी। बिन्दुमाधव तथा लोलार्क के बीच में काशी-स्थिति प्रकारान्तर से उसकी प्राचीनतम सीमा वरुणा और असी ( जिससे उसे वाराणसी की संज्ञा मिली ) की मान्यता का संकेत देते हैं।[2]

## ४. 'निष्क' का प्रचलन

राम के युवराज होने पर अयोध्या की समृद्धि-वर्णन के सन्दर्भ में 'निष्क' शब्द का प्रयोग हुआ है—

कोसलानां निवसति रामचन्द्र सतां गतो।
लक्ष्मीशे देवदेवेशे प्रभो त्रैलोक्य वल्लभे ॥
ब्रह्मक्षत्र विशां चैव शूद्राणां च गृहे-गृहे।
सुवर्णमणि निष्काढ्या विलसन्त्यङ्ना गणाः ॥[3]

शब्दकल्पद्रुम[4] में 'निष्क' को मुद्राविशेष तथा आभूषण दोनों अर्थों में परम्परया प्रयुक्त बताया गया है और मनुस्मृति, रामायण आदि ग्रन्थों के अतिरिक्त विष्णुगुप्त, भरत, हेमचन्द्र शार्ङ्गधर प्रभृति आचार्यों की तद्विषयक मान्यता का उल्लेख किया गया है। भाषा में 'चारिमोहर' लिखकर कोषकार ने यह स्पष्ट कर दिया है कि यह वस्तुतः सोने का एक सिक्का था, जिसका स्त्रियाँ उरोभूषण अथवा कंठहार बनवाकर आजकल की अशर्फियों से बनी हुमेल की भाँति प्रयोग करती थीं। किन्तु वास्तव में था यह सिक्का ही जो दीनार, टूंक, द्रम आदि की भाँति विनिमय में व्यवहृत होता था।

बारहवीं शताब्दी के बाद भारतीय इतिहास में इसके प्रयोग के प्रमाण नहीं मिलते, अतः यह धारणा अलीक नहीं है कि प्रस्तुत ग्रंथ का निर्माण उसके पूर्व किसी समय हुआ होगा।

---

१. एपि० इंडि० ८।१५२, १५३।५—इहै परम फल परम बड़ाई
नखसिख सुभग बिन्दुमाधव छबि देखिइ नयन अघाई ( वि० प० पद ६२ )

२. एपि० इंडि० ५।११६-११८

३. विशेष द्रष्टव्य—
'Social Factors in the marphoginisis of Varanasi—'Dr. Ramlochan Singh ( Published in Urban Geography of Developing Countries' )

४. भु० रा०, पूर्व ३७०।१, ५

## समन्वय-दृष्टि

### ( क ) राम-कृष्ण की अभिन्नता

वैष्णव मत की चिरप्रतिष्ठित परम्परा के अनुसार भुशुण्डि रामायण में राम और कृष्ण की तात्त्विक दृष्टि से अभेद स्थापना की गयी है और राधा-कृष्ण को सीताराम का प्रतिरूप माना गया है। इसके साथ ही इन दोनों अवतारों की लीला-भूमियों की एकता का भी प्रतिपादन किया गया है। राम की ब्रजलीला,[1] ब्रज में सर्वत्र रामचरितगान[2] और राम-कृष्ण का समन्वित लीलावर्णन[3] इसके प्रमाण हैं। इष्टपरत्व की भावना से प्रेरित होकर यद्यपि कथाक्रम में कृष्ण की सारी लीलाओं को रामलीला का अनुकरण मात्र कहा गया है और राम में श्रद्धा न रखनेवाले कृष्ण-भक्तों को उसे सुनाने का निषेध किया गया है किन्तु आलोच्य-ग्रन्थ के कथा-संघटन को देखने से ही स्पष्ट हो जाता है कि ग्रन्थकार भागवतवर्णित कृष्णचरित के सांचे में ही रामचरित को ढालने के लिए कृतसंकल्प है। इस दृष्टि से कृष्णोपासकों की माधुर्यासक्ति ही नहीं—उनके द्वारा वर्णित कृष्णलीला के विविध रूपों, लीला-विधान में सहायक पात्रों तथा लीला-भूमियों की नामावली भी ज्यों-की-त्यों रख दी गयी है। इससे यह विदित होता है कि प्रस्तुत ग्रन्थ के रचनाकाल तक राम तथा कृष्ण भक्तों में इष्टपरत्व को लेकर वह स्पर्धा तथा ईर्ष्या, द्वेष की भावना उत्पन्न नहीं हुई थी जो परवर्ती आनन्द रामायण[4] तथा दो सौ बावन और चौरासी वैष्णवों की वार्ताओं में दिखायी देती है।

भुशुण्डि रामायण में निर्दिष्ट राम-कृष्ण की अभिन्नता का परवर्ती वैष्णव-भक्ति काव्य ग्रन्थों में पूरी तरह निर्वाह हुआ। कृष्ण कर्णामृत[5] में राम के कृष्ण रूप-धारण तथा रामलिंगामृत[6] के अन्तर्गत राम-कृष्ण में अभिन्नता प्रतिपादन आदि तथ्यों से उक्त धारणा की पुष्टि होती है।

### ( ख ) शिव और राम की परस्पर गूढ भावासक्ति

वैष्णव-भक्ति के उद्‌गम स्थल द्रविड़ देश में शैवों-वैष्णवों के बीच जो वैमनस्य था, प्रतीत होता है वह भुशुण्डि रामायण के रचनाकाल तक शमित हो चुका था। उक्त दोनों मतों में सौहार्द्र स्थापना का यह कार्य तांत्रिक साधकों ने राम और शिव में अभेद प्रतिपादन द्वारा पूरा किया।[7] यद्यपि इस ग्रन्थ में भी राम के लोकप्रसिद्ध शत्रु रावण के मुख्य उपास्य शिव ही बताये गये हैं और उन्हीं के द्वारा प्रदत्त वरदान[8] को रावण के अत्याचारों का मूल कारण बताया गया है तथापि राम और उनकी पराशक्ति सीता अथवा सहजा द्वारा की गयी शिव की पूजा और स्तुतियों का अनेक प्रसंगों में उल्लेख है और शिव को भी राम के अनन्य भक्तरूप[9] में चित्रित किया गया है। ग्रन्थकार ने पंचवटी में राम-लक्ष्मण द्वारा की गयी अम्बिकेश

---

१. भु० रा०, पूर्व० ६५०।२५३-२७६
२. वही, पूर्व ६०३।१८४
३. वही, पूर्व २०९।१५-१६
४. आनन्द रामायण, पृ० ३९७।२
५. कृष्ण कर्णामृत ३।९४
६. रामलिंगामृत, सर्ग १८
७. रामः पराक्रमी कामी, कामदेवस्य पालकः।
रामो हरः पार्वतीशः स्मर्यते च दिवानिशं ॥ ( रुद्रयामल तंत्र, सृष्ट प्रकरण, छंद ९७० )
८. भु० रा०, दक्षिण १९१।२२-२७
९. भु० रा०, पूर्व ४३।३६-३७

महादेव की पूजा[1] का विस्तार से वर्णन, शैवसिद्धों[2] के प्रति अद्भुत लोकार्पण तथा गंगा और गोमती के संगम पर स्थित मार्कण्डेय महादेव[3] के प्राचीन मठ का उल्लेख कर शैवपीठों तथा शैव-साधना में अपनी प्रगाढ़ निष्ठा व्यक्त की है। इससे समकालीन समाज में राम तथा शिव के भक्तों के पारस्परिक सौहार्द्र का पता चलता है।

यहाँ एक बात ध्यान देने की यह है कि शैवपीठों की भाँति शैवसिद्धों द्वारा प्रतिष्ठित योगसाधना का महत्त्व भी आलोच्य-ग्रन्थ में श्रद्धापूर्वक स्वीकारा गया है।- 'राम गीता' के अन्तर्गत उपदिष्ट साधनामार्गों में योग को विशेष स्थान देकर कुण्डलिनी जागृत करने तथा षड्चक्र भेदने की प्रक्रिया का वर्णन करते हुए योग के स्वाश्रय तथा पराश्रय भेद बताकर ज्ञानयोग की अपेक्षा भक्तियोग को सुगम एवं श्रेयस्कर माना गया है।

इस सम्बन्ध में एक उलझानेवाली बात है। प्रस्तुत ग्रंथ में शैव-सिद्धान्त के प्रति अविरोध भाव व्यक्त करते हुए भी नाथसिद्धों के विषय में लेखक का सर्वथा मौन-ग्रहण। ग्रन्थ के भीतर कहीं भी गोरखपंथ, नाथपंथ अथवा नाथसिद्धों का उल्लेख नहीं मिलता, न कहीं नाथाचार की ही चर्चा आयी है। सिद्धों और उनके चमत्कारों का निर्देश अवश्य है किन्तु उससे यह स्पष्टतया लक्षित नहीं होता कि वे सिद्धकौल हैं, सहजयानी हैं या नाथपंथी। इसके पूर्व प्रस्तुत ग्रन्थ के विषयतत्त्व पर सहजमार्गी कौलों तथा सहजयानी बौद्धों के प्रभाव की विवेचना की जा चुकी है। उसके प्रकाश में यह अनुमान करना असंगत न होगा कि सन्दर्भित सिद्धों से रचयिता का तात्पर्य बौद्धों तथा कौलसिद्धों से ही है। कारण कि पूर्वमध्यकालीन धर्म सम्प्रदायों में बौद्धों की वज्रयानी शाखा द्वारा प्रतिपादित मध्यममार्ग में ही सर्वप्रथम "मैथुन" को धर्मसाधना का अनिवार्य अंग स्वीकार किया गया था। आचार्य असंग और नागार्जुन की तद्विषयक मान्यताओं का समकालीन विद्वत्समाज पर गहरा प्रभाव पड़ा। आलोच्य-ग्रंथ की रचना के समय ये सारे तत्त्व इस देश के आध्यात्मिक वातावरण में व्याप्त थे, अतः वे उसी रूप में ग्रहण कर लिये गये।

### ( ग ) निर्गुणोपासना का समर्थन

भुशुण्डि रामायण की रचना का मुख्य लक्ष्य परात्पर ब्रह्म राम की सगुण लीलाओं का गान और उसके माध्यम से वैष्णव-भक्ति का प्रचार रहा है। इसके अन्तर्गत श्रीवैष्णवों के विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त का स्पष्ट रूप से प्रतिपादन किया गया है। किन्तु इसके साथ ही निराकार ब्रह्म की महत्ता स्वीकार करते हुए निर्गुण भक्ति का महत्त्व भी विस्तार से वर्णित है–

एकान्ते विमले क्षेत्रे योगक्षेमं विधाय च।
मन्त्रिष्ठां भावनां कुर्याद् यथाशीघ्रं भवं तरेत्॥
वैदिकैस्तान्त्रिकै कर्मव्यूहैः सुविमले हृदि।
प्रवृत्तो भावनां यातां तां कुर्यान्मदुपाश्रयाम्॥
हृत्पुण्डरीक मध्ये तु साकेतं भावयेन्मुहुः।
तत्र मां भावयेत् पूर्णलीलाभिः पुरुषं परम्॥

१. वही, दक्षिण, २४०
२. वही, पूर्व १२४।९१-९५
३. वही, पूर्व १०३।४१-४८

यद्धि किंचिदवस्तु जातं भावयेत्तन्मदात्मकम् ।
मत्तः परं नैव किंचिन्मयीदं सर्वमेव तु ।।
जड़ः स्फुरति जागत्सु स्वप्ने भाति चिदन्तरा ।
सुषुप्तौ सच्चिदानन्दो ह्यन्तरात्मा प्रकाशते ।।
यल्लीनावतिष्ठन्ते स्वरूपानन्द भोगिनः ।
आनन्दमय आनन्दभुगित्युपनिषत्सु सः ।।
तुरीयस्त्वहमेतेभ्यः समः सर्वत्र सर्वगः ।
विद्यया तु यदा विद्या नश्यतिध्वान्त वद्रुचा ।।
तदा परमानन्दः प्रकाशात्मो प्रकाशते ।
सर्वाध्यास निवृत्तौ तु शुद्धा देहेन्द्रियादयः ।।
परब्रह्मनन्द पद दायकं ह्याधिदैवकम् ।
मत्स्वरूपानन्द भोगहेतुस्तुर्यतदुच्यते ।।
अहमेव फलं यस्याः सा तुर्या परिकीर्तिता ।
निर्गुणं भावमापन्ना सर्वतोऽपि विशिष्यते ।।[2]

इन उद्धरणों से यह प्रकट होता है कि श्रीसम्प्रदाय के अन्तर्गत उस समय वैष्णव-भक्ति की सगुण और निर्गुण--दोनों धाराएँ समानान्तर प्रवहमान थीं। साधकों की प्रवृत्ति के अनुसार आचार्यगण इनमें से किसी एक को अपनाकर परमार्थ साधनों में अग्रसर होने की व्यवस्था देते थे। स्वामी रामानन्द ने वैष्णव मत की इस विशिष्टता को ध्यान में रखकर राम-भक्ति को साम्प्रदायिक स्वरूप प्रदान करते समय उत्तरी भारत में उसकी निर्गुण तथा सगुण दो शाखाएँ स्थापित की थीं और अपने शिष्यवर्ग में उसके पुरस्कर्ताओं के दो स्पष्ट वर्ग बनाये थे--सगुण भक्ति के उपदेष्टाओं में अनन्तानन्द और निर्गुण भक्ति के उन्नायकों में कबीर अग्रगण्य हुए। इन दोनों शाखाओं में सिद्धान्त-विषयक मौलिक मतभेदों के कारण उद्गम स्थल एक होते हुए भी पारस्परिक स्नेह-सद्भाव उत्तरोत्तर क्षीण होता गया। गोस्वामी तुलसी-दास के समय तक 'निर्गुण राम' एवं 'सगुण राम' के भक्त एक दूसरे के घोर आलोचक बन गये थे। सूर ने 'अविगत गति कछु कहत न आवे' प्रतीकवाले पद में निर्गुण भक्ति को जनसामान्य के लिए अव्यवहार्य बताकर सगुण साधना का मनोवैज्ञानिक आधार पर समर्थन किया।[3] कहना

---

१. भु० रा०, पूर्व० ४४।९,१०,११,१२, २०,२२,२३,२४ २. वही, पूर्व० ४५।११,१३

३. सूर, तुलसी तथा परमानन्द दास जैसे सगुण भक्तिधारा के प्रतिनिधि कवियों की रचनाओं में सिद्धों और योगियों की इस लोकविरोधी प्रवृत्ति की खुलकर आलोचना की गयी है--

मधुकर ये सुनि तन मन कारे।
कहुँ न सेत सिद्धताई तन परखे अंग तिहारे ।।
कीन्हौं कपट कुंभ बिच पूरन, पय मुख प्रगट उघारे।
बाहर देखि मनोहर दरसत, अंतरगत जु ठगारे ।।
अब तुम चले ग्यान विष ब्रज दै हरन जु प्रान हमारे।
ते क्यों भले होहिं सूरज प्रभु रूप बचन कृत कारे ।। --सूरसागर, द्वितीय खण्ड, पृ० १५१९

न होगा कि राम तथा कृष्णभक्ति शाखाओं के प्रतिनिधि भक्तों के निर्गुण साधना विरोधी उद्‌गारों के पीछे उसमें व्याप्त शांकर मतानुयायियों की अद्वैतपरक, बौद्धसिद्धों की सहजमार्गी तथा नाथपंथियों की हठयोगी विचारधारा के प्रति घोर जुगुप्सा की भावना थी। इसका मुख्य कारण था, उनके द्वारा समाज में फैलाये जाते हुए दम्भ, पाखण्ड, निष्ठाहीनता और निराशा के भाव।

भुशुण्डि रामायणकार के समक्ष ये परिस्थितियाँ नहीं थीं। इसलिए उसने श्रीवैष्णवों के परंपरागत साम्प्रदायिक सिद्धान्त के अनुसार भक्ति की उक्त दोनों निर्गुण तथा सगुण साधना-पद्धतियों का यथोचित सत्कार किया।

## ५. राम-मूर्तियों की शृंगारी मुद्राएँ

वैखानस आगम, भुशुण्डि रामायण, जानकीहरण तथा वैष्णव-संहिताओं में राम के शृंगारी-लीला-चित्रण का प्रभाव तत्कालीन स्थापत्य-कला पर भी पड़ा। चन्देल राजाओं द्वारा निर्मित खजुराहों के मंदिरों में उत्कीर्ण राम और सीता की प्रतिमाओं में अभिव्यक्त मुद्राओं से यह स्पष्ट हो जाता है। उसमें दो मूर्तियाँ राम-सीता की हैं, जिनमें से एक में युगल-किशोर आलिंगनवद्ध हैं।[1] दूसरी मूर्ति में राम चतुर्भुजी हैं, उनका चौथा हाथ सीता को आलिंगन-पाश में भरता हुआ उनके वायें स्तन पर स्थित है। राम के वायें सीता त्रिभंगीमुद्रा में आलिंगन मुद्रा में खड़ी हैं। यह मूर्ति पार्श्वनाथ मन्दिर में है।[2] राम-सीता की इसी प्रकार की एक मूर्ति

---

अपने सगुन गोपालहिं माई इहि विधि काहै देति।
ऊधौ की इन मीठी बातनि; निर्गुन कैसें लेति॥

—सूरसागर, पृ० १५४९

असुभ वेष भूषन धरैं, भच्छा भच्छ जु खाहिं।
तेइ जोगी तेइ सिद्ध नर, पूज्य ते कलिजुग माहिं॥ (रामचरित मानस, (उ० ९८क)
गोरख जगायो जोग भगति भगायो लोग,
निगम नियोग सों सो केलि ही छरौ सो है॥—कवितावली, उत्तर ८४
जो गोपिन के प्रेम न होतो अरु भागवत पुरान।
तौ सब औघड़ पंथहि होतो कथत गमैया ज्ञान॥
बारह बरस को भयो दिगम्बर ज्ञानहीन संन्यासी।
खान-पान घर-घर सवहिन के भसम लगाय उदासी॥
पाखंड दंभ बढ़्यो कलिजुग में श्रद्धाधर्म भयो लोप।
परमानन्ददास वेद पढ़ि बिगर्‌यो कापर कीजै कोप॥—परमानंद सागर, पृ० २८९

१. खजुराहो की देव प्रतिमाएँ —डा० रामाश्रय अवस्थी, चित्र सं० ३६, पृ० १११

२. अथवक्ष्ये गुणातीतं मदीयं ध्यानमुत्तमम्।
प्रमोदवन कुञ्जान्तर्दिव्य कल्पलता गृहे॥
सहजानन्दया शक्त्या युक्तं वामाङ्गसंस्थया।
दिव्य शृंगार वेशाढ्यं मुक्ताहार विभूषितम्॥

ग्वालियर संग्रहालय में भी हैं।[1] ये सभी मूर्तियाँ नवीं से बारहवीं शती के बीच उत्कीर्ण की गयी हैं।

वैखानस आगम में किरीट मुकुट सहित धनुर्धर राम को त्रिभंगीमुद्रा में और उनके दक्षिण पार्श्व में बायें हाथ में नीलोत्पल धारण किये दाहिना हाथ पसारे हुए तथा प्रफुल्ल नेत्रों से राम की ओर देखती हुई सीता की मूर्ति[2] के निर्माण का निर्देश किया गया है।

यह विचारणीय है कि खजुराहो में उत्कीर्ण उपर्युक्त मूर्तियाँ जैन-मन्दिरों की हैं, जिनकी सांसारिक जीवन के प्रति विरक्ति भावना विदित है। पूर्व मध्यकालीन बौद्धों की भाँति ही जैनों द्वारा निर्मित मूर्तियों एवं साहित्य में भी लौकिक वैभव, सौन्दर्य तथा कामासक्ति का उद्दाम चित्रण मिलता है। यहाँ पंडित राहुल सांकृत्यायन आलोच्यकालीन समाज के सभी वर्गों में व्याप्त वासनात्मक प्रवृत्ति की ओर लक्ष्य करते हुए कहते हैं, 'इस युग में तंत्र, मंत्र, भैरवीचक्र या गुप्त यौनस्वातंत्र्य का बहुत जोर-शोर था। बौद्ध और ब्राह्मण दोनों ही इसमें होड़ लगाये हुए थे। भूत, प्रेत, जादू-मंतर और देवी-देवतावाद में जैन भी किसी से पीछे नहीं थे। आखिर चक्रेश्वरी देवी यहाँ भी विद्यमान हुईं और हमारे मुनि कवि[3] भी निर्वाण कामिनी के आलिंगन का खूब गीत गाने लगे।'[4] भक्ति-श्रृंगार से मंडित इस प्रकार की साहित्यिक तथा स्थापत्य सामग्री राम की श्रृंगारी भक्ति के विकास में प्रेरणाप्रद सिद्ध हुई होगी, इसमें संदेह नहीं।

## भुशुण्डि रामायण का मध्यकालीन राम-भक्ति-साहित्य पर प्रभाव

वैष्णव, शैव, शाक्त तथा बौद्ध स्रोतों से पोषित मध्यकालीन धर्म-साधना का जो समन्वित रूप भुशुण्डि रामायण में उभरा उससे उत्तरी भारत के परवर्ती मध्यकालीन भक्ति-साहित्य का प्रभावित होना अवश्यम्भावी था। इसने राम-तत्त्व की ही नयी व्याख्या नहीं प्रस्तुत की, राम-कथा को भी एक ऐसे साँचे में ढाला जो उसके प्रचलित रूप से बहुत अंशों में भिन्न था।

---

हरिचन्दन लिप्ताङ्गं मणिवर्यावतंसकम्।
किशोरकंज पद्माक्षं रासरूपं मनोहरम्॥
—भु० रा०, पूर्व ५१।२९, ३०, ३१

१. कैटलाग आव स्कल्पचर्स इन दि आर्कियोलाजिकल म्यूजियम, ग्वालियर, पृष्ठ २५

२. इ० हि० ई०। परि० सी०, पृ० ४०-४१
नमस्ते रसिकेन्द्राय श्रृंगारसमूर्तये।
सीता कटाक्ष संदोह विजिताय परात्मने॥ भु० रा०, पू० १३।१२

३. मुनि स्थूलभद्र वर्णित नारी-सौन्दर्य का एक चित्र है—
कन्न जुगल जसु लह लहंत किर मयण हिंडोला।
चंचल चपल तरंग चंग जसु नयण कचोला॥
तंगु पयोहर उल्लसई सिंगार थपक्का। कुसुम बाण निय अमिय कुम्भ किर थापण मुक्का॥
—विद्यापति ( डॉ० शिवप्रसाद सिंह पृ० १११, ११२ पर उद्धृत )

४. हिन्दी काव्यधारा, पृ० ३७

जहाँ तक रामकथा के स्वरूप-परिष्कार का प्रश्न है उस पर सर्वाधिक प्रभाव भागवत में वर्णित कृष्णचरित के उन तत्त्वों का पड़ा, जो भुशुण्डि रामायण में ज्यों-के-त्यों ग्रहण कर लिये गये थे। इसमें संदेह नहीं कि मध्यकालीन रामचरित काव्यों में ये तत्त्व भुशुण्डि रामायण के माध्यम से आये, कारण कि उसके पूर्ववर्ती किसी कथाकाव्य में रामचरित को कृष्णचरित प्रतिरूप बनाने का ऐसा सजग प्रयास नहीं हुआ था जैसा भुशुण्डि रामायण में दिखायी देता है।

इसके अतिरिक्त रामकथा के मूलस्रोत वाल्मीकि रामायण में निरूपित रामचरित को समकलीन वातावरण के अनुसार लोकोपयोगी रूप प्रदान करने में भी भुशुण्डि रामायणकार ने महत्त्वपूर्ण भूमिका निभायी। इसके परिणामस्वरूप कालान्तर में रामकथा प्रेमियों को वह इतनी आकर्षक लगी कि सारे परवर्ती रामचरित काव्यों में वह आदर्श रूप में ग्रहण कर ली गयी। क्या साधनात्मक और क्या कथात्मक दोनों दृष्टियों से भुशुण्डि रामायण में अंकित रामचरित बाद के राम-काव्यों का पथ-प्रदर्शक बन गया। कालक्रम से राम-काव्य पर पड़नेवाले इन दोनों प्रकार के प्रभावों का संक्षिप्त विवरण नीचे दिया जाता है—

## अध्यात्म रामायण

अध्यात्म रामायण की रचना रामकथा के माध्यम से वेदान्त सिद्धान्त को लोकप्रिय बनाने के उद्देश्य से की गयी थी। इस ग्रन्थ में निरूपित आध्यात्मिक सिद्धान्तों का अनुशीलन करने से पता चलता है कि रचयिता के समक्ष अवश्य ही अनेक साम्प्रदायिक रामचरित काव्य थे, जिनसे उसके निर्माण में पर्याप्त सहायता ली गयी थी। स्वयं ग्रन्थकार का कहना है—

'रामायणानि वहुशः श्रुतानि वहुभिर्द्विजैः।'

डॉ० प्रबोधचन्द्र बागची का अनुमान है कि प्रस्तुत संदर्भ में जिन रामायणों की ओर संकेत किया गया है, उनमें से हो सकता है भुशुण्डि रामायण भी हो।[१] अध्यात्म रामायण में वर्णित रामकथा का स्वरूप प्रायः वही है जो भुशुण्डि रामायण के पश्चिम, उत्तर तथा दक्षिण खण्डों में पाया जाता है। इसके अतिरिक्त अध्यात्म रामायण का सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण अंग 'राम गीता'[२] भी इसी नाम से भुशुण्डि रामायण में दो स्थलों[3] पर दो भिन्न प्रसंगों तथा रूपों में आयी है। इन दोनों रामकथाश्रित ग्रंथों में भेद केवल इतना है कि जहाँ भुशुण्डि रामायण में विशिष्टाद्वैत सिद्धान्तानुकूल भक्ति तथा ज्ञान-साधना का वर्णन है वहाँ अध्यात्म रामायण में अद्वैतपरक वेदान्तिक दृष्टिकोण को प्रमुखता दी गयी है।

डॉ० वादवील रामचरित मानस के स्रोतों का अनुसन्धान करते हुए उक्त ग्रन्थ की टीकाओं में प्राप्त भुशुण्डि रामायण-विषयक उल्लेखों को देखकर इस नतीजे पर पहुँची हैं कि

1. 'Of the various sectarian Ramayanas the Pamp Ramayana, the yogavashishtha, the Bhushundi Ramayan were probably in existence when the Adhyatma Ramayana was composed.' Adhyatma Ramayana by Dr. Prabodha Chandra Bagchi–P. 75 ( Part I Ed. Nagendranath ) Preface.

२. अध्यात्म रामायण, आदिकाण्ड, प्रथम अध्याय

३. भुशुण्डि रामायण, पूर्व० अ० ४३/५९

'यह ग्रन्थ अभी तक अप्राप्य है, पर इसकी सत्ता स्वीकरणीय है।'[१] इस सम्बन्ध में वे आगे कहती हैं,' भुशुण्डि रामायण के विषय का हमारा अज्ञान और भी दुःखद इसलिए है कि यदि इस ग्रन्थ की नक़ल ही हुई हो तो इस ज्ञान से रामचरितमानस की रचना और उत्तरकाण्ड के स्वरूप की कई विशेषताओं को समझा जा सकता है।'[२]

श्रीमती वादवील ने रामचरित मानस और अध्यात्म रामायण के अरण्यकाण्ड से लेकर उत्तरकाण्ड तक भुशुण्डि द्वारा वर्णित कथा में साम्य देखकर यह संभावना व्यक्त की थी कि 'कदाचित् वे एक ही आधार पर आश्रित हैं और यह आधार भागवत पुराण से प्रभावित कोई साम्प्रदायिक रामायण ही होगी। सम्भवतः यह भुशुण्डि रामायण ही हो।'[३] भुशुण्डि रामायण के प्रकाश में आ जाने से उनका यह अनुमान अब तथ्याश्रित प्रमाणित हो सकेगा।

अध्यात्म रामायण में उक्त ग्रन्थ के पाठ तथा संकीर्तन पर बल दिया गया है और उसको नमस्कार मात्र करने से देवार्चन तथा सर्वशास्त्रस्वाध्याय की फलप्राप्ति सहज संभव कही गयी है।[४] उसके अन्तर्गत रामभक्तों और समुदाय को विशेष महत्त्व देते हुए उन्हें 'महा-भागवत' नाम से अभिहित किया गया है। इन तथ्यों के प्रकाश में डॉ० प्रबोधचन्द्र बागची ने अध्यात्म रामायण की रचना के पूर्व रामभक्ति के साम्प्रदायिक रूप के अस्तित्व और उसके अन्तर्गत 'रामनवमी' व्रत के श्रद्धापूर्वक मनाने की परम्परा प्रचलित होने की संभावना व्यक्त की है।[५]

इसके अतिरिक्त रामभक्ति साधना में प्रेमतत्त्व को प्रमुख स्थान देने की प्रेरणा भी अध्यात्म रामायण के रचयिता ने भुशुण्डि रामायण से ही प्राप्त की हो तो कोई आश्चर्य नहीं। प्रेमाभक्ति के सम्बन्ध में उक्त दोनों ग्रन्थों में उपलब्ध विचार-साम्य से इसकी पुष्टि सहज ही हो जाती है—

'तस्माद्राधव सद्भक्तिस्त्वयि मे प्रमलक्षणा।[६]
'अतोऽहं राम रूपं ते स्थूलमेवानुभावये॥
यस्मिन् ध्याते प्रेमरसः सरोमपुलको भवेत्।
तदेव मुक्तिः स्याद्राम यदा ते स्थूलभावकः॥[७]

(अध्यात्म रामायण)

भुशुण्डि रामायणकार के अनुसार यह निर्गुणाश्रयी प्रेम लक्षणाभक्ति स्वरूप-ज्ञान की प्राप्ति में सहायक होती है—

---

१. तुलसीदास रचित रामचरित मानस का मूलाधार व रचना-विषयक समालोचनात्मक अध्ययन पृ० १९ (भूमिका)
२. वही, पृ० २० (भूमिका)
३. वही, पृ० २०
४. अ० रा० १/३३,३४
५. अध्यात्म रामायण (नगेन्द्रनाथ सिद्धान्त रत्न) भाग १, पृ० ७ (भूमिका)
६. वही, अ० ३/३/ ४५,३३
७. वही, अ० ३/३/४५

निर्गुणात्वेकरूपैमन्निष्ठा मत्फलोदया ।
मत्स्वरूपात्मिका नित्यं भूयोमत्प्रेमलक्षणा ॥[१]
प्रेमाख्यश्चैव सम्बन्धो येन प्राप्नोति मानवः ।
अक्रिये ज्ञान सम्बन्धो न घटेत कदाचन ॥
अज्ञेये ज्ञान सम्वन्धो न भवेच्च कथंचन ।
प्रेमाद्वयस्तु महान् योगो नित्यं मम रसाभिधः ॥[२]
श्रवणादि मुहुर्भक्तिसाधनैः साधिताकृतिः ।
जनो यो मां प्रपद्येत ज्ञात्वा परम पूरुषम् ॥
तस्मै ददामि तां भक्ति प्रेमाख्यां मदुपाश्रयाम् ।

* * * *

नित्यं लीला रसाभिज्ञः श्रुतमत्प्रेम लक्षणः ।
ज्ञात पारमहंस्यश्च मत्प्रेम लभते नरः ॥
मत्प्रेम मदिरामत्तस्तृणवन्मन्यते जंगत् ।
मत्प्रेम भागिनो दृष्ट्वा प्रहृष्येत् प्राप्त बन्धुवत् ॥[३]

अध्यात्म रामायण के व्याख्याकार नरोत्तम ने 'प्रेमरस' विपयक ऊपर निर्दिष्ट श्लोक की टीका करते हुए उस पर रूप गोस्वामीकृत 'श्रीहरिभक्ति रसामृत सिन्धु' के एक छंद की छाया बतायी है ।[४] किन्तु मेरा विचार है कि अध्यात्म रामायणकार ने रामकथा का सारा ढाँचा भुशुण्डि रामायण से प्राप्त करने के साथ ही प्रेमलक्षणा भक्ति के विशिष्ट तत्त्व भी वहीं से लिये होंगे । वैसे लेखक का भक्तिरसामृत सिन्धु की अपेक्षा सीधे नारद भक्तिसूत्र[५] से प्रेमाभक्ति की प्रेरणा प्राप्त करना अधिक संगत लगता है ।

## २. आनन्द रामायण

राम का कृष्ण-रूप धारण करना[६] राम की विलास-क्रीड़ाओं का वर्णन[७], देवांगनाओं

---

१. भु० रा० २०३/३
२. भु० रा०, पूर्व २०६/६,७
३. भु० रा०, पूर्व २०७/१७,१८,२०,२२
४. अतो मुक्ति दत्वाद यस्मिन् स्थूलरूपे प्रेमाचाऽसौ रसश्चेति प्रेंमरसः ।
तल्लक्षणं यथा—

सम्यङ् मसृणित स्वान्तो ममत्वातिशयान्वितः ।
भावः स एव शान्तात्मा बुधैः प्रेमा निगद्यते ॥

—रूप गोस्वामी कृत भक्तिरसामृत सिन्धौ —अध्यात्म रामायण
सं० नगेन्द्रनाथ, पृ० ८ पर उद्धृत

५. नारद भक्तिसूत्र ( गीता प्रेस ) पृ० २०
६. आनन्द रामायण, पृ० २५१,३८७/८०,४०६/११५
७. वही, विलासकाण्ड, सर्ग १

को द्वापर में रास का वरदान[1], सीताराम की विहार-लीला[2], राम सहस्रनाम[3], रामपूजा, रामोपासना[4] आदि प्रसंगों में आनन्द रामायण पर भुशुण्डि रामायण का प्रभाव स्पष्ट झलकता है। इसके अतिरिक्त सोलह हजार देव, ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य कन्याओं का द्वापर में गोपी रूप धारण, उनके साथ कृष्णरूप में संयोग-स्थापना का आश्वासन और उस स्थिति में भी उनके एक पत्नीव्रत की अक्षुण्णता की रक्षा, गोपीरूप में लीलाप्रवेश की सुलभता तथा राम की काम-क्रीड़ा का उन्मुक्त वर्णन[5], देवांगनाओं को द्वापर में राम का दास[6] प्रभृति प्रसंग भी आनन्द रामायण पर भुशुण्डि रामायण की गहरी छाया प्रकट करते हैं।

## ३. कृत्तिवास रामायण

महाकवि कृत्तिवास रचित बंगला रामायण के लंकाकाण्ड में कथा आयी है कि जब गरुड़ ने मेघनाद द्वारा प्रयुक्त नागपाश से राम को मुक्त किया तो राम ने प्रसन्न होकर उन्हें वर माँगने को कहा। गरुड़ ने उनसे त्रिभंगीमुद्रा में वंशी बजाते हुए कृष्णरूप में दर्शन देने की प्रार्थना की। राम ने गरुड़ की इच्छा पूरी कर दी। संयोगवश राम का यह रसमय नन्दनन्दन रूप हनुमानजी ने भी देख लिया। वे अपने इष्टदेव को इस प्रकार वेश-परिवर्तन के लिए विवश करनेवाले गरुड़ से क्रुद्ध होकर बोले, 'इसका बदला मैं कृष्णावतार में लेकर रहूँगा।[7]

इस कथा का मूलस्रोत भुशुण्डि रामायण के पूर्वखण्ड में प्राप्त होता है, जिसमें हनुमान के ही माध्यम से गरुड़ को अयोध्या में राधावल्लभ कृष्ण के रूप में राम का दर्शन-लाभ हुआ था—

ददर्श रामस्य गुंजाकलापं मयूरपिच्छस्फुरितावतंसम्।
वंशीकरं गोपदारैः परीतं कृष्णं त्रिभंगीललितं खगेन्द्रः ॥[8]

---

१. वही, पृ० २८२
२. वही, विलासखण्ड, सर्ग ५-६
३. वही, राज्यकाण्ड, प्रथम सर्ग
४. वही, मनोहरकाण्ड, तृतीय सर्ग
५. आनन्द रामायण, राज्यकाण्ड, सर्ग ११, १२
६. वही, पृ० २८२
७. राम बलेन पक्षी कैले उपकार। बर माँग पत्रीवर वांछा जे तोमार ॥
गरुड़ बलेन वांछा आछे एई मने। द्विभुज मुरलीधर देखिअे नयने ॥
त्रिभंगि भंगिम रूप गले बनमाला। शिखि पिच्छ बद्ध चूड़ा अर्द्धवामेहैला ॥
अलका आवृत शशी श्रीमुख मंडल। श्रुतियुगे मनोहर मकर कुंडल ॥
गले बनमाला परिधान पीताम्बर। सेई रूपे देखिबे बासना निरंतर ॥
भक्तवत्सल राम ताहार नितरे। दांडाला त्रिभंग भंगिम रूप धरे ॥
धनुक तजियो बाँसी धरिलेन करे। हनुमान देखे बस भावितेछे दुरे ॥
लेइबे इहार शोध तारि विद्यमाने। लेइबे इहार शोध कृष्ण अवतारे ॥
—कृत्तिवास रामायण, लंकाकाण्ड

८. भु० रा०, पूर्व ११।२२

अयोध्या दक्षिणे भागे श्रीकृष्णं रुक्मिणीयुतम् ।
ददर्श गरुड़स्तत्र ननाम विधृतांजलिः ॥[१]

इसके साथ ही भुशुण्डि रामायण (पूर्वखण्ड) की भाँति कृत्तिवास रामायण में भी राम की बाल-लीला के वर्णन में उनको मारने के लिए रावण द्वारा राक्षसों को भेजे जाने की चर्चा भी आयी है।[२]

## ४. 'अग्रदास पदावली' तथा 'ध्यान मंजरी'

रामभक्ति में रसिक सम्प्रदाय के प्रवर्तक स्वामी अग्रदास तुलसीदास के पूर्व समकालीन हैं। इनका आविर्भाव १६वीं शती में हुआ था। सम्प्रदाय का नामकरण, उसकी साधना-पद्धति, पंचधा-भाव-सम्बन्ध, मानसी-पूजा, साकेत के दिव्यलीला स्थल; प्रमोदवन की भावना, चित्रकूट का राम की रासस्थली के रूप में चित्रण आदि प्रसंगों का जो स्वरूप इन्होंने अपनी 'पदावली' तथा 'ध्यान मंजरी' में प्रस्तुत किया है, वह भुशुण्डि रामायण में निरूपित राम की माधुर्य लीला के सर्वथा अनुरूप है। कुछ स्थलों पर तो ऐसा प्रतीत होने लगता है जैसे उसकी रचना भुशुण्डि रामायण को सामने रखकर की गयी है। विशेष रूप से 'ध्यान मंजरी' में निरूपित मानसी-पूजा-पद्धति तो पूर्णतया आलोच्य-ग्रन्थ के आदर्श पर ही वर्णित है। अग्रदासजी ने अपनी साधना-पद्धति पर आगम प्रभाव का उल्लेखकर स्थिति स्पष्ट कर दी है।

सुनि आगम विधि अर्थ कछुक जो मनहिं सुहायो।
यहु दंपति वर ध्यान यथामति वरनि सुनायो।[3]

इनके शिष्य भक्तमाल रचयिता नाभादास ने भी गुरु की आगमों में निष्ठा की चर्चा करते हुए उनमें से शिवसंहिता नामक एक ग्रन्थ का उल्लेख किया है—

आगमोक्त शिव संहिता अगर एक रस भजन रति।
उरग अष्टकुल द्वारपाल सावधान हरिधाम थिति ॥[४]

भारतीय धर्म-साधना में आगमिक विचारधारा के विकास में उत्तरकालीन बौद्धों, शैवों तथा शाक्तों का विशेष हाथ रहा है। वैष्णवभक्ति में ये तत्त्व इन्हीं स्रोतों से आये। इनकी प्राचीनता का अनुमान इसी से लगाया जा सकता है कि द्रविड़ प्रबंधम् के गायक आलवारों तक की वाणी इनसे प्रभावित है। यामुनाचार्य के 'आगम प्रामाण्यम्' तथा 'काश्मीराणां प्रामाण्यं' से यह पता चलता है कि वैष्णवों का पांचरात्रमत काश्मीर शैवागम से बहुत अंश में साम्य रखता था। 'स्पंदकारिका' में उत्पलाचार्य द्वारा 'पांचरात्र श्रुति', 'पांचरात्र उपनिषद्' तथा 'जयाख्य संहिता' का आधार ग्रंथ के रूप में उल्लेख यही सिद्ध करता है। यह सर्वविदित है कि इन तीनों ग्रन्थों में नारायण ही उपास्यदेव के रूप में प्रतिष्ठित हैं विशेषतः जयाख्य संहिता की तो उपास्य-मूर्ति ही वैकुण्ठ नारायण की है—काश्मीर की प्रसिद्ध ऐतिहासिक

---

१. वही, पूर्व ६।३४
२. कृत्तिवास रामा० १।४५
३. ध्यान मंजरी (अग्रदास) पृ० २३
४. भक्तमाल सटीक (रूपकला) पृ० २६०

कृति राजतरंगिणी में भी कल्हण ने वैकुण्ठ मंदिरों के बनाये जाने का उल्लेख किया है। पूर्व मध्यकालीन वैष्णवधर्म ने आगम साहित्य, इन विविध प्रभावों को आत्मसात् कर राम तथा कृष्ण-भक्ति में रस-साधना का मार्ग प्रशस्त कर दिया। सगुण भक्ति की राम तथा कृष्ण-भक्ति शाखाओं के अनुयायी उक्त स्रोतों से अपनी भावना की पुष्टि के लिए यथेष्ट संबल प्राप्त करते रहे।

### ५. राम लिंगामृत

काशीवासी अद्वैत ब्राह्मण द्वारा १६०८ ई० में विरचित इस ग्रन्थ में अनेक स्थलों पर राम की लीलाओं का कृष्णलीला के अनुरूप चित्रण किया गया है। इसके तेरहवें सर्ग में भोजन, शृंगार, संयोगादि का वर्णन है और १८वें सर्ग में राम, कृष्ण तथा राम-शिव में अभेद स्थापना की गयी है। यह रामकथा दो गोपिकाओं के संवाद रूप में कही गयी है। उनमें से एक रघुवंशी गोपिका है। वही वक्ता है और दूसरा श्रोता। कहने की आवश्यकता नहीं कि रामकथा में रघुवंशी अथवा अयोध्या की गोपिका की उद्भावना सर्वप्रथम भुशुण्डि रामायण में ही मिलती है।[1]

### ६. संहिता ग्रंथ

उत्तरी भारत में वैष्णवधर्म के सांप्रदायिक रूप की प्रतिष्ठा हो जाने के बाद प्राचीन संहिताओं के आदर्श पर अनेक नवीन संहिताओं की रचना हुई। श्लेडर ने वैष्णवों की जिन प्रमुख संहिताओं की नामावली प्रस्तुत की है, उनमें इनका उल्लेख नहीं है—इसी से इनका परवर्ती होना स्पष्ट है। किन्तु साम्प्रदायिक क्षेत्र में इनकी मान्यता ही इस बात का प्रमाण है कि ये पूर्वाचार्यों द्वारा प्रवर्तित वैष्णव सिद्धान्त ग्रन्थों पर आधारित हैं। ये कब लिखी गयी हैं, इसके विषय में निश्चयपूर्वक कुछ भी कहना कठिन है। किन्तु शृंगारी रामोपासकों में सिद्धान्त ग्रन्थ के रूप में प्रतिष्ठित संहिताओं में राम की मधुराभक्ति और मधुर-लीलाओं का विशद वर्णन मिलता है। लीला-चित्रण के सिद्धान्त और प्रक्रिया-वर्णन दृष्टि से ये भुशुण्डि रामायण से प्रेरित प्रतीत होती हैं। नीचे संक्षेप में परवर्ती संहिता ग्रंथों और उनमें उपलब्ध शृंगारी रामभक्ति के कुछ विशिष्ट तत्त्वों का उल्लेख किया जाता है—

#### (क) शिव संहिता

अयोध्या के प्रमोदवन में सीता के साथ रसिकेन्द्र राम का नित्यरास—मान लीलादि के एकान्तिक प्रसंग। गोलोक में वृन्दावन के प्रतिरूप साकेत का निर्माण।[2] नाभादास ने भक्तमाल में इसकी चर्चा रसिक रामभक्ति के प्रवर्तक अग्रदास की भक्तिभावना के स्वरूप निरूपण के प्रसंग में की है।

---

१. रामकथा (बुल्के) पृ० १९७

२. तत्राशोक वनं रम्यं रसस्थानं हि केवलम्।
तन्मध्ये जानकी रामौ नित्यं लीला रतौ स्थितौ॥
सेहितौ वनिता यूथैः शतैरपि मनोहरैः।

—शिवसंहिता, अ० २०/१३, १४

### ( ख ) शुक संहिता

कृष्ण की वृन्दावन-लीला की भाँति ही राम की चित्रकूट में रास योजना, राधाकृष्ण द्वारा सीताराम का रूप धारण[1] तथा सुखित मांगल्या द्वारा राम का पालन-पोषण[2]।

### ( ग ) लोमश संहिता

इसके आठ अध्यायों ( १५ से २२ तक ) में रामरास का विधान है। २०वें अध्याय में सीता की मुख्य सहचरी चन्द्रकला द्वारा रासमंडल का आनयन एवं रामरास योजना तथा आठ योगिनियों की सहायता से रासलीला की पूर्णता का वर्णन है।

### ( घ ) सदाशिव संहिता

राम के दिव्यधाम 'साकेत' का वर्णन, उनके रसिकरूप का ध्यान, राम-नाम माहात्म्य, भक्ति-साधना की प्रक्रिया का विवेचन, हनुमान का सखीरूप में आचार्यत्व तथा सीतामंत्र के महत्त्व का उल्लेख किया गया है। रसिकाचार्य रामचरणदास ने 'रामनवरत्नसार संग्रह'[3] में शृंगारी रामभक्ति की पुष्टि के लिए इस ग्रन्थ से विशेष सहायता ली है।

---

१. ततस्तद्युगलं श्रीमद्राधा कृष्णात्मकं महत्।
सीतारामात्मकं युग्मं प्राविशन्नति पूर्वकम्॥
सीता च सुन्दरी तत्र सर्व लीलाधिदेवता।
चित्रकूटाद्रिके रम्ये यद्वृन्दावनमद्भुतम्॥
यमुनायाः परिणतासरयू सरसा सरित्।
अभूत गोवर्द्धनत्वेन दिविरत्नाभयो गिरिः॥
प्रमोदवनयत्रासीद्दिव्यं वृन्दावन वनम्।
पारिजात तरुजहतो वंशीवट तरुर्हि सः॥
तेच रास विलासाद्याः प्रादुराप्सुः समंततः।
सर्वाश्च देवता तत्र गोपी भाव भाविताः॥
तथा षष्ठि सहस्राणि दंडकारण्य योगिनाम्
गोपी भाव समासाद्य रेजुः श्रीसद्मंडले।
श्रुतयश्चैव कालश्च रास मंडल मध्यगा॥

—उपासनात्रय सिद्धान्त, पृ० ११२ पर उद्धृत

२. आभीरो सुखितो नाम धात्रीपतिः पुरा।
स एव समभून्नन्दो मांगल्या च यशोदिका॥
त एव गोपी गोपाद्याः लीला परिकराश्चते।
सैव श्री जानकी देवी वृषभानुसुताऽभवत्॥

—उपासनात्रय सिद्धान्त, पृ० १२२, १४३

३. सीतालिंगित वामाङ्कं कामरूपं रसोत्सुकम्।
तरुणारुण संकाशं विकचाम्बुज पादकम्॥

रामनवरत्नसार संग्रह—रामचरणदास, पृ० ३०-३२ पर उद्धृत

### ६. रामकर्णामृत

रामकर्णामृत में राम का धनुष-बाण त्यागकर वंशी ग्रहण करना और उनके इस मुरलीधर कृष्णरूप की वंदना की गयी है।[1]

### ७. सत्योपाख्यान

राम की गोपलीला, उनका कृष्ण रूपधारण, सरयूतटस्थ द्वादश वनों में बिहार-लीला[2] वसन्त-लीला[3] सीता की मान-लीला आदि का वर्णन।

### ८. बृहत्कोशल खंड

राम के सखाओं का स्त्रीरूप धारणकर रास-लीला में सम्मिलित होना—गोपिकाओं, राजकन्याओं, देवकन्याओं तथा यक्ष-किन्नर-गन्धर्व कन्याओं के साथ राम की रास 'क्रीड़ा[4] का वर्णन है। इन सारे चित्रणों में कृष्ण की रासलीला की गहरी छाप तथा घोर शृंगारिकता का पुट है।[5]

### ९. रामतत्त्व प्रकाश

रसिक रामभक्त मधुराचार्य द्वारा विरचित इस ग्रन्थ के अन्तर्गत सरयू तट पर राम की रासलीला[6] गोपिकाओं के साथ राम का विहार[7] आदि प्रसंगों की योजना हुई है।

### १०. सुन्दरमणि संदर्भ

मधुराचार्य की ही इस अन्य कृति में वाल्मीकि रामायण के विशिष्ट स्थलों की शृंगार-परक व्याख्या, गोपिकाओं का शिव के वरदान से सीता का सखीत्व प्राप्ति और राम के साथ रास-विलासादि का दुर्लभ सुख-भोग, राम-कृष्ण में अभिन्नता का प्रतिपादन[8] आदि वर्णित है।

### ११. उत्कलीय वैष्णव-साहित्य

उत्कल के पंचसखा भक्तों में भी राम-कृष्ण की अभिन्नता स्वीकार्य रही है। महात्मा

---

१. प्रसून वाणांकित भिक्षु चापं, चक्राब्ज पाशांकुश वंशनालम्।
करैर्दधानं घननीलवर्णः श्रीकृष्णरूपं प्रणमामि रामम्॥
विहाय कोदंडमिमं मुहूर्तं गृहाण पाणौ मणि चारु वेणुं।
मायूरवर्हञ्च निजोत्तमांगे सीतापते राघव रामचन्द्र॥ —रामकर्णामृत, २।२४

२. रामस्तु कृष्णरूपेण रामरूपेण माधव। —सत्योपाख्यान, पूर्वार्द्ध, अध्याय १७, १८, ३३

३. वही, पूर्वार्द्ध, अध्याय २०

४. बृहत्कोशल खण्ड, अध्याय १।५

५. वही, अध्याय ८।१५

६. एकान्ते सरयू तीरे कल्प पादप कानने।
श्रीमान् नटवर वपुः कोटि कंदर्प सुन्दरः॥
रासलीलां पुनश्चक्रे ताभिस्तिस्तरगो विभुः। —रामतत्त्व प्रकाश, पृ० १६४

७. वही, पृ० १६५

८. कृष्णपदेन श्रीरामो गृह्यते। —सुन्दरमणि संदर्भ, पृ० २१

यशोवंत दास ने योगमाया और भगवान् की लीला का वर्णन करते हुए रामनाम का अर्थ राधा-कृष्ण बताया है।[1] तथा नित्यधाम में जीव और परम की विहार-क्रीड़ा को ही 'रामनाम' की संज्ञा दी है।[2]

## १२. रामचरितमानस ( तुलसीदास )

भुशुण्डि रामायण राम की मधुर-लीलाओं का प्रतिपादक ग्रन्थ है, किन्तु इसके विपरीत रामचरितमानस में ऐश्वर्यपरक लीलाओं को ही विशेष महत्त्व दिया गया है। दोनों प्रबन्धकारों की रचना में दृष्टिकोण का यह भेद इतना स्पष्ट है कि इसे देखते हुए भुशुण्डि रामायण में अंकित रामकथा के स्वरूप तथा आध्यात्मिक सिद्धान्तों से रामचरितमानस के प्रभाव ग्रहण करने की कल्पना भी साहस की बात होगी, किन्तु इन दोनों ग्रन्थों के वर्ण्य-विषय एवं रचना-शैली का गहराई से अनुशीलन करने पर प्रभूत मात्रा में उपलब्ध समता के तत्त्व अध्येता को विस्मय में डाल देते हैं और उसे यह स्वीकार करने के लिए विवश कर देते हैं कि मानस की कथा-संरचना में गोस्वामीजी ने भुशुण्डि रामायण से अवश्य सहायता ली होगी और यह ग्रन्थ आदर्श के रूप में मानसकार के समक्ष उसकी पूरी रचनावधि में निरन्तर सामने रहा होगा। कथा-प्रसंगों के अतिरिक्त इन दोनों ग्रन्थों में सैकड़ों स्थलों पर प्रयुक्त अलंकारों, उक्तियों और वाक्यांशों में अद्भुत साम्य दृष्टिगोचर होता है।

इस सन्दर्भ में यह ध्यातव्य है कि भुशुण्डि रामायण की विषय एवं शैलीगत समता मानस के अतिरिक्त तुलसी विरचित कतिपय अन्य ग्रन्थों के भी कुछ विशिष्ट प्रसंगों के साथ पायी जाती है, विशेष रूप से कवितावली और गीतावली में। यहाँ नमूने के लिए उक्त तीनों ग्रन्थों से एतद्विषयक उद्धरण दिये जा रहे हैं, इससे विज्ञ पाठक मानस के स्वरूप-निर्माण में भुशुण्डि रामायण के योगदान का महत्त्वांकन स्वतः कर लेंगे।

**रामजन्म**

चैत्रस्य शुक्लपक्षे तु नवम्यां श्रीपुनर्वसौ।
अभिजित नाम योगोऽसौ कौसल्यानन्दनो भवत्॥

—भु० रा०, पूर्व १०/२

नौमी तिथि मधुमास पुनीता। सुकुल पच्छ अभिजित हरिप्रीता॥

—रामचरितमानस, बाल० १९१/१

**लक्ष्मण-परशुराम संवाद**

राम—किंचित्स्पृष्टं न वा स्पृष्टं धनुस्तत् पुरवैरिणः।
तद्वै चिरेण जीर्णत्वाद भज्यत करोमि किम॥ —भु० रा०, पूर्व ७८/१२

छुअतहिं टूट पिनाक पुराना।
मैं केहि हेतु करौं अभिमाना॥　( मानस, बाल २८३/८ )

---

१. श्रीकृष्ण प्रसंग ( म० म० पं० गोपीनाथ कविराज ) पृ० २८२
२. वही, पृ० २८०

लक्ष्मण—धनुरेक गुणंधत्ते बलमस्माकमूर्जितम् ।
उपवीतं नवगुणं विशिष्टं भवतां बलं ।।
—भु० रा०, पूर्व ७८/२३

देव एक गुनु धनुष हमारे । नवगुन परम पुनीत तुम्हारे ।।
—मानस, बाल २८२/७

राम—अलमस्मिन् क्षीरकंठे कोपेन भृगुवल्लभ ।
तत् क्षम्यताम् मुनीशान पादयोस्ते नता वयम् ।।
—भु० रा०, पूर्व ७८/२६

नाथ करहु बालक पर छोहू । सूध दूधमुख करिअ न कोहू ।।
—मानस, बाल० २७७/१

परशुराम—किमुच्यते क्षीरकण्ठो विषकण्ठोऽस्ति खल्वसौ ।
—भु० रा०, पूर्व २८/२७

गौर सरीर स्याम मन माहीं । कालकूट मुख पयमुख नाहीं ।।
—मानस, बाल० २७७/७

संवाद-शिल्प की दृष्टि से निम्नांकित पंक्तियों में व्यक्त भाव भी यदि मानस के प्रकृत प्रसंग में गृहीत हो गये होते तो काव्योत्कर्ष कितना बढ़ जाता—

लक्ष्मण—विषकण्ठस्य शिष्येण क्षन्तव्यो भवतास्मि भोः ।[1]
भार्गव—विषकण्ठत्व साम्येन तत्किं त्वमपि मे गुरुः ।
लक्ष्मण—भगवन्नन्यतात्पर्यान्मयोक्तं क्षन्तुमर्हसि ।[2]
किरीटमधि रूढेऽपि बाले शिशिररोचिषि ।।
शिति कण्ठस्य नो चित्ते धत्ते कोपाङ्कुरः पदम् ।[3]
भार्गव—त्रिवर्णा पृथिवोप्येषा कृता क्षत्रियवर्जिता ।
नीरेणुकी कृता भूमिर्दुष्ट क्षत्रिय शोणितैः ।[4]
लक्ष्मण—भार्गव त्वत्कुठारेण कृता नीरेणुको मही ।
भार्गव—आस्तां तावत् कथं पापो रेणुकावृत्तमुत्कटम् ।।[5]
संस्मारयतिमेऽनेन मर्मस्पर्शं करोत्युत ।।[6]

**पुष्पवाटिका प्रसंग**

तत्रागमच्च मिथिलेन्द्र कुमारिका सा
सीता स्वयं नमितुमालयमम्बिकायाः ।
तां वीक्ष्यभूय उदितस्मर वाणताप
संभ्रान्त चित्त इव तत्क्षणमास रामः ।।
भु० रा०, पू० ७५/४

१. भु० रा०, पूर्व ७८/२७
२. वही, पूर्व ७८/२८
३. वही, पूर्व ७८/२९
४. वहो, पूर्व ७८/३२
५. वही, पूर्व ७८/३४
६. वही, पूर्व ७८/३५

तेहि अवसर सीता तहँ आई। गिरिजा पूजन जननि पठाई ।।

—मानस, बाल० २२८/२

जासु बिलोकि अलौकिक सोभा। सहज पुनीत मोर मन छोभा ।।

—वही, २३१/३

एषा विमानादवरुह्य याति विद्याधरी चापि सुरी नरी वा।
सौदामिनी वा रतिकामिनी वा शची रमा वा हिमशैलजा वा ।।
न मे प्रयात्येव मनोरथान्तर्वर्धिष्णुभिर्निः प्रतिमैर्महोभिः।
जाने ममानङ्ग गजतापहारिणी पीयूष धारेयमहो भविष्यति ।।

—भु० रा०, पूर्व ७५/६

अस कहि फिरि चितए तेहि ओरा। सिय मुख ससि भए नयन चकोरा।
भए विलोचन चारु अचंचल। मनहुँ सकुचि निमि तजे दृगंचल ।।
देखि सीय सोभा सुख पावा। हृदयँ सराहत वचन न आवा ।।

मानस, बाल० २३०/३,४,५

सो सब कारन जान विधाता। फरकहिं सुभग अंग सुनु भ्राता ।।
रघुवंसिन्ह कर सहज सुभाऊ। मन कुपंथ पग धरई न काऊ ।।
मोहि अतिसय प्रतीति मन केरी। जेहि सपनेहु पर नारि न हेरी ।।

—वही, ३२१/४-६

नाना दिगन्तदेशेभ्यो नानानामान एव ते।
सीता स्वयंवरोत्साहे संगता अभवन्नृपाः ।।

—भु० रा०, पूर्व ७५/२०

दीप दीप के भूपति नाना। आए सुनि हम जो प्रन ठाना ।।

—मानस, बाल० २५०/७

इत्युक्तः स मुनी राज्ञा जनकेन मनस्विना।
राममालोक्य प्रोवाच सस्मितं मधुरं वचः ।।
सम्बध्यतां परिकरो हरकार्मुकरोपणे।
वत्स राम त्वमियति समस्ते वीर मण्डले ।।
इत्युक्तो भगवान् रामः स्वयं साक्षाद्रमापतिः।
दृष्ट्वा हरधनुः सद्यो लीलयैव समाददे ।।

—भु० रा०, पूर्व ७६/३०,३१,३३

बिस्वामित्र समय सुभ जानी। बोले अति सनेह मय बानी ।।
उठहु राम भंजहु भव चापा। मेटहु तात जनक परितापा ।।
ठाढ़ भए उठि सहज सुभाएँ। ठवनि जुबा मृगराज लजाएँ ।।

—मानस, बाल० २५४/५६.५७

ज्यां समारोपयामास समालम्ब्य बभञ्ज च।
धनुर्भंगोद्भवः शब्दो गगनं क्ष्मामपूरयत् ।।

चचाल धरणी सर्वा पर्वताश्च चकम्पिरे ।
तत्रास वासुकिकुलं विभ्युर्देवगणा दिवि ॥
महाशब्देन जातेन सागराश्च विसुस्रुवुः ।
गिरीणां कन्दरास्वन्तर्घनीभूतो महाध्वनिः ॥
हर्यक्षान् क्षोभयामास प्रलयाघातदुःसहः ।
तदा रामधनुर्भङ्गात् सीता पूर्णमनोरथा ॥
—भु० रा०, पूर्व/७६/३६-३९

गुरहि प्रनाम मनहि मन कीन्हा । अति लाघव उठाइ धनु लीन्हा ॥
तेहि छन राम मध्य धनु तोरा । भरे भुवन धुनि घोर कठोरा ॥
भरे भुवन घोर कठोर रव रबि बाजि तजि मारगु चले ।
चिक्करहि दिग्गज डोल महि अहि कोल कूरुम कलमले ॥
मानस, बाल० २६०/५,८,९,१०

सीय सुखहि बरनिअ केहि भाँति । जनु चातकी पाई जलु स्वाती ॥

**राम-वनगमन**

मंथरा नाम कैकेय्या दासी मंदतयाधिया ।
तस्याः कण्ठे सन्निविश्य ब्राह्मी प्रतिविधास्यति ॥
भु० रा०, दक्षिण खण्ड ६/१०

नाम मंथरा मंदमति चेरी कैकइ केरि ।
अजस पेटारी ताहि करि गई गिरा मति फेरि ॥
राम० च० मानस, अयोध्या० १२/०

तेषां बाधकौ मातः शोकः मोहौ भविष्यतः ।
अथाचतुर्दशैवाब्दान्प्रवासौ नौ भविष्यति ॥
ततः परन्तु जननि तीर्त्वा पदमनुत्तमां ।
कृत्वा सत्य गिरा तात स्वर्गिणां निरुपद्रवं ॥
पुनरप्यागमिष्यावो नगरी भूरि मंगलां ।
भवन्तीं सुखयिष्यावो हृतशत्रु बलौ बलात् ॥
—भु० रा०, दक्षिण—६/७२,७३,७४

बरसचारिदस बिपिन बसि, करि पितु बचन प्रमान ।
आइ पाय पुनि देखिहऊँ, मनु जनि करसि मलान ॥
रामचरित मानस, अयोध्या ५३/०

स एव सुकृति लोके लक्ष्मणो दुःख वर्जितः ।
योवै सर्वात्मा भावेन सीता रामौ निषेवते ॥
—भु० रा०, दक्षिण १२/११,१२

अहह धन्य लछिमन बड़भागी । राम पदारविन्द अनुरागी ॥
—रामचरित मानस, उ० /३

ततो ब्रवीत्स्वयं रामो लक्ष्मणेन रुषोदितं।
न वाच्यं परुषं राजा दुःखी मद्विरहा भृशं॥
सद्यः परुषमाकर्ण्य त्यजेत्प्राणानपि क्वचित्।

—भु० रा०, दक्षिण १३।५१,५२

पुनि कछु लखन कही कटु बानी। प्रभु बरजे बड़ अनुचित जानी॥
सकुचि राम निज सपथ देवाई। लखन सँदेसु कहिअ जनि जाई॥

—रामचरित मानस, अयोध्या ९६।४, ५

मरणं जीवनं चैव वियोगो योग एव वा।
सुख दुःखं लाभ हानिः जयोऽपि वा पराजयः॥
सर्व देवेन नियतं लभते मानुषा वशः।
किं तत्र शोकमोहाभ्यामात्मा केवलात्मना॥

—भु० रा०, दक्षिण २६।६९, ७०

सुनहु भरत भावी प्रबल, बिलखि कहेउ मुनिनाथ।
हानि लाभु जीवनु मरनु, जसु अपजसु बिधि हाथ॥
अस बिचारि केहि देइअ दोसू। व्यरथ काहि पर कीजिअ रोसू॥
तात बिचारु करहु मन माहीं। सोच जोगु दसरथ नृपु नाहीं॥

—मानस, अयोध्या १७१।१-२

## चित्रकूट में राम द्वारा सीता का शृंगार

रामभक्ति की रसिकधारा के अनुयायो न होते हुए भी उसमें निरूपित राम की मधुर लीलाओं से तुलसी प्रभावित हुए थे। इसके प्रमाण में रामोपासना के विकासात्मक अध्ययन का इतिहास प्रस्तुत करनेवाले आलोचक गीतावली एक पद उद्धृत करते हैं, जिसमें चित्रकूट-प्रवास के समय राम अपनी प्रियतमा के उत्तमांगों का वन्य-पुष्पों, एवं गैरिक, रामरज आदि धातुओं से बने रंगों द्वारा निर्मित पत्र–रचना से शृंगार करते दिखाये गये हैं। संयोगवश राम के माधुर्य-विलास का यह प्रसंग भुशुण्डि रामायण में ज्यों-का-त्यों मिल जाता है—

चिरं विहृत्य वैदेह्या भगवान् रति वर्द्धनः।
अशोभत शिलापृष्ठे पौलोम्यैव पुरंदरः॥
अथ शृङ्गारयामास प्रियां विस्रस्त भूषणां।
चम्पकैर्गुंफयामास वेणीमलक शालिनीं॥
अलकेषु बबंधास्य केशरस्य सुमान्यलं।
चक्रे कमलपत्रैश्च कंचुकी कुच कुंभयोः॥
सनालैः पंकजैश्चक्रे बाह्वो केयूर युग्मकं।
विचित्र पुष्पस्तवकैर्भूषाः कल्पितवान् पृथक्॥
पंचवर्ण प्रसूनाढ्यां स्रजं कमल शालिनीं।
वक्षसिन्यस्तवान् रामो रमण्याः सवशवदः॥

हरिताल रसैर्मिश्रां सिन्दूराक्तां मनः शिलां।
संघृष्य रमणों गुण्यां भाले तिलकमातनोत् ॥
विभूष्य स्वामिनी मेष स्वयं चाभूषितस्तया।
रेजा ते तावुभौ तत्र शोभमानौ परस्परं ॥
इत्थं चिरं कंदरायां चित्रकूट महीमृथः।
क्रीडित्वा प्रेयसीयुक्तो निर्जगाम ततः शनैः ॥

—भु० रा०, दक्षिण १७।४१-४८

चित्रकूट अति विचित्र, सुन्दर बन महि पवित्र।
पावनि पय सरित, सकल मल निकंदनी ॥
सानुज जहँ बसत राम, लोचनाभिराम।
बाम अंग बामा बर विश्व बंदिनी ॥
फटिक सिला संकुल सुरतरु तमाल।
ललित लता जाल हरति छवि वितान की ॥
विरचित तहँ पर्नसाल, अति विचित्र लखन लाल।
निवसत जहँ नित कृपाल राम जानकी ॥
निजकर राजीवनयन पल्लव दल रचित सयन।
प्यास परसपर पीयूष प्रेम पान की।
सिय अँग लिखै धातुराग, सुमननि भूषन विभाग ॥
तिलक करनि कहौंका कृपा निधान की।
माधुरी बिलास हास, गावत जस तुलसीदास ॥
बसति हृदय जोरी, प्रिय परम प्रान की ॥

—गीतावली, अयोध्या।४४

भरत का ससैन्य चित्रकूट गमन तथा तद्विषयक निषादराज की प्रतिक्रिया—

जानेहं भरतो मात्रा रामं प्रव्राज्य कानने।
लयंगतेऽधुना ताते निःशंको राज्य लोभतः ॥
हंतुमारब्धवानेष सानुजं वन वासिनं।
हा रघूणामियं बुद्धिः कथं जाताक्षयोन्मुखी ॥
इक्ष्वाकूणां भटायेते रामद्रोह मलीमसाः।
स्वत एवाद्यं गंतारो धर्मराज निकेतनं ॥
शृण्वन्तु मे वचो दासा महापौरुष मंडनाः।
लौहयंत्र सतैर्गत्वा रुधन्तु निखिलां नदीं ॥
इक्ष्वाकूणां महाघोरा पश्येयंमहती चमूः।
नोत्तीर्य सरितं गच्छेद्रामचन्द्र मम प्रभुं ॥
अन्ये च विदिता वीरा भवतां ये महाबलाः।
सेनां संव्यूह्य तिष्ठन्तु ते सर्वे लौहयन्त्रिणः ॥

सज्जतां लौहयन्त्राणि लक्ष्य सः पुरुषा मम।
वेधयन्तु परान् दुष्टान् लोहपिंडैः सहस्रशः॥
ननु प्रथमेतेषां प्रवृत्तिरनुमीयतां।
यद्येषामभि योगश्चेद्रामचन्द्रे मम प्रभौ॥
इत्युक्त्वा बलवान वीरः शृंगवेरपुराधिपः।
गृहीत्वोपायनान्दिव्यान् मत्स्यान् पाठीन् रोहितान्॥

——भु० रा०, दक्षिण ३२/५,६,२५,१५,१६,१७,१८,२१,२७

जानहिं सानुज रामहिं भारी। करउँ अकंटक राजु सुखारी॥
भरत न राजनीति उर आनी। तब कलङ्क अब जीवन हानी॥
अस विचारि गुह ग्याति सन, कहेउ सजग सब होहु।
हथबाँसहु बोरहु तरनि, कीजिय घाटा रोहु॥

——रामचरितमानस, अयोध्या० १८९/५,६

होहु संजोइल रोकहु घाटा। ठाटहु सकल मरै कै ठाटा॥
सनमुख लोह भरत सन लेऊँ। जियत न सुरसरि उतरन देऊँ॥

——वही, अयोध्या० १९०/१,२

गहहु घाट भट समिटि सब, लेऊँ मरम मिलि जाइ।
बूझि मित्र अरि मध्यगति, तस तब करिहऊँ आइ॥

—वही, अयोध्या० १९२

अस कहि भेंट सँजोवन लागे। कंद मूल फल खग मृग माँगे।
मीन पीन पाठीन पुराने। भरि-भरि भार कहारन्ह आने॥

——मानस, अयो० १९३/२,३

**दशरथ-मरण**

रामस्य विरहातप्तः पिता ते समाधि गतः।
हा राम राम रामेति विलपन् शोक संवृतः॥

——भु० रा०, दक्षिण २७/१०

राम राम कहि राम कहि राम राम कहि राम।
तनु परिहरि रघुबर विरह राउ गएउ सुरधाम॥

——रामचरितमानस, अयोध्याकाण्ड १५५/०

**भरत की सौगंध**

हत्वा मित्रं गुरु विप्रं तात्मित्रयोप्यभिपद्यतां।
रामस्य यो वने वासे स्वप्नस्थोपि विचंतयेत्॥
स्त्री वधाग्निदानाच्च गुरुकन्या विदूषणात्।
मित्र द्रोहाद्गोद्विजाति वह्निनिष्ठीवनात्तथा॥

——भु० रा०, दक्षिण० २८/५३,६०

जे अघ मातु पिता सुत मारे। गाइ गोंठ महिसुर पुर जारे॥
जे अघ तिय बालक वध कीन्हें। मीत महीपति माहुर दीन्हें॥
—रामचरितमानस, अयोध्याकाण्ड १६७/५,६

**दशरथ का दाह-संस्कार**

ते तत्र सरयूतीरे विमले सिकतामये।
प्रसन्न शाद्वलच्चित्ते शिबिकां निदधुर्जनाः॥
श्रीखण्डैर्मलयोद् भूतैः शुष्कैरगरुदारुभिः।
भूयः कर्पूर कस्तूरी काश्मीर्विदधुश्चितां॥
—भु० रा०, दक्षिण ३०/३१

ततः प्रधान प्रवराः समुत्थाप्य महीतलात्।
नृपात्मजौ ततो निन्युः प्रकर्त्तु मुदकक्रियां॥
—वही, दक्षिण ३१/१,३२

चन्दन अगर भार बहु आये। अमित अनेक सुगन्ध सुहाए॥
सरजु तीर रचि चिता बनाई। जनु सुरपुर सोपान सुहाई॥
एहि विधि दाहक्रिया सब कीन्हीं। बिधिवत न्हाई तिलांजुलि दीन्हीं॥
—रामचरितमानस, अयोध्या १७०/३,४,५

**चित्रकूट की सभा**

कृतांजलि पुटो धीमान् भरतो भक्ति सन्नतः।
पुरो रामस्योपविष्टो विवक्षुः प्रणयान्वितः॥
—भु० रा०, दक्षिण ४०/१५

भरत भये ठाढ़े कर जोरी।
बोले बचन बिनीत उचित हित करुना रसहि निचोरी॥
—गीतावली, अयोध्या, पद ७०

प्रददौ पादुके तस्मै भरताम महाभुजः।
ते गृहीत्वा प्रभोर्वीरः प्रहर्षं किंचिदाव्रजत्॥
ततः स रामचन्द्रस्य कृत्वा भक्त्या प्रदक्षिणां।
महानागेन्द्र शिरसि पादुके समरोपयत्॥
—भु० रा०, दक्षिण ४३/६०,६१

प्रभु करि कृपा पावरी दीन्हीं। सादर भरत सीस धरि लीन्हीं॥
—रामचरितमानस, अयोध्या ३१५/५

**राम की तिरोधान लीला**

भुशुण्डि रामायण में राम के लीला-संवरण का विस्तार से वर्णन किया गया है। राम-चरितमानस में वह अत्यन्त संक्षेप में है, किन्तु अध्यात्म रामायण का यह प्रसंग भुशुण्डि रामायण पर आधृत होने से विशद है। यहाँ केवल मानस तथा भुशुण्डि रामायण के एतद्-विषयक विवरण तुलना के लिए उद्धृत किये जाते हैं—

सज्जतां लौहयन्त्राणि लक्ष्य सः पुरुषा मम ।
वेधयन्तु परान् दुष्टान् लोहपिंडैः सहस्रशः ।।
ननु प्रथमेतेषां प्रवृत्तिरनुमीयतां ।
यद्येषामभि योगश्चेद्रामचन्द्रे मम प्रभौ ।।
इत्युक्त्वा बलवान वीरः श्रृंगवेरपुराधिपः ।
गृहीत्वोपायनान्दिव्यान् मत्स्यान् पाठीन् रोहितान् ।।

--भु० रा०, दक्षिण ३२/५,६,२५,१५,१६,१७,१८,२१,२७

जानहिं सानुज रामहिं भारी । करउँ अकंटक राजु सुखारी ।।
भरत न राजनीति उर आनी । तब कलङ्क अब जीवन हानी ।।
अस विचारि गुह ग्याति सन, कहेउ सजग सब होहु ।
हथबाँसहु बोरहु तरनि, कीजिय घाटा रोहु ।।

--रामचरितमानस, अयोध्या० १८९/५,६

होहु संजोइल रोकहु घाटा । ठाटहु सकल मरै के ठाटा ।।
सनमुख लोह भरत सन लेऊँ । जियत न सुरसरि उतरन देऊँ ।।

--वही, अयोध्या० १९०/१,२

गहहु घाट भट समिटि सब, लेऊँ मरम मिलि जाइ ।
बूझि मित्र अरि मध्यगति, तस तब करिहऊँ आइ ।।

--वही, अयोध्या० १९२

अस कहि भेंट सँजोवन लागे । कंद मूल फल खग मृग माँगे ।
मीन पीन पाठीन पुराने । भरि-भरि भार कहारन्ह आने ।।

--मानस, अयो० १९३/२,३

**दशरथ-मरण**

रामस्य विरहातप्तः पिता ते समाधि गतः ।
हा राम राम रामेति विलपन् शोक संवृतः ।।

--भु० रा०, दक्षिण २७/१०

राम राम कहि राम कहि राम राम कहि राम ।
तनु परिहरि रघुबर विरह राउ गएउ सुरधाम ।।

--रामचरितमानस, अयोध्याकाण्ड १५५/०

**भरत की सौगंध**

हत्वा मित्रं गुरु विप्रं तात्मित्रयोप्यभिपद्यतां ।
रामस्य यो वने वासे स्वप्नस्थोपि विचंतयेत् ।।
स्त्री वधाग्निदानाच्च गुरुकन्या विदूषणात् ।
मित्र द्रोहाद्गोद्विजाति वह्निनिष्ठीवनात्तथा ।।

--भु० रा०, दक्षिण० २८/५३,६०

जे अघ मातु पिता सुत मारे। गाइ गोंठ महिसुर पुर जारे॥
जे अघ तिय बालक बध कीन्हें। मीत महीपति माहुर दीन्हें॥
—रामचरितमानस, अयोध्याकाण्ड १६७/५,६

**दशरथ का दाह-संस्कार**

ते तत्र सरयूतीरे विमले सिकतामये।
प्रसन्न शाद्वलञ्चित्ते शिबिकां निदधुर्जनाः॥
श्रीखण्डैर्मलयोद् भूतैः शुष्कैरगरुदारुभिः।
भूयः कर्पूर कस्तूरी काश्मीर्विदधुश्चितां॥
—भु० रा०, दक्षिण ३०/३१

ततः प्रधान प्रवराः समुत्थाप्य महीतलात्।
नृपात्मजौ ततो निन्युः प्रकर्त्तु मुदकक्रियां॥
—वही, दक्षिण ३१/१,३२

चन्दन अगर भार बहु आये। अमित अनेक सुगन्ध सुहाए॥
सरजु तीर रचि चिता बनाई। जनु सुरपुर सोपान सुहाई॥
एहि विधि दाहक्रिया सब कीन्हीं। बिधिवत न्हाई तिलांजुलि दीन्हीं॥
—रामचरितमानस, अयोध्या १७०/३,४,५

**चित्रकूट की सभा**

कृतांजलि पुटो धीमान् भरतो भक्ति सन्नतः।
पुरो रामस्योपविष्टो विवक्षुः प्रणयान्वितः॥
—भु० रा०, दक्षिण ४०/१५

भरत भये ठाढ़े कर जोरी।
बोले बचन बिनीत उचित हित करुना रसहि निचोरी॥
—गीतावली, अयोध्या, पद ७०

प्रददौ पादुके तस्मै भरताम महाभुजः।
ते गृहीत्वा प्रभोर्वीरः प्रहर्षं किंचिदाव्रजत्॥
ततः स रामचन्द्रस्य कृत्वा भक्त्या प्रदक्षिणां।
महानागेन्द्र शिरसि पादुके समरोपयत्॥
—भु० रा०, दक्षिण ४३/६०,६१

प्रभु करि कृपा पावरी दीन्हीं। सादर भरत सीस धरि लीन्हीं॥
—रामचरितमानस, अयोध्या ३१५/५

**राम की तिरोधान लीला**

भुशुण्डि रामायण में राम के लीला-संवरण का विस्तार से वर्णन किया गया है। राम-चरितमानस में वह अत्यन्त संक्षेप में है, किन्तु अध्यात्म रामायण का यह प्रसंग भुशुण्डि रामायण पर आधृत होने से विशद है। यहाँ केवल मानस तथा भुशुण्डि रामायण के एतद्-विषयक विवरण तुलना के लिए उद्धृत किये जाते हैं—

आदाय चिन्मयानन्द स्वरूपः सर्वशक्तिभृत् ।
रमते स्वात्मरमणो रामो रामादि केलिभिः ।।
रत्नाद्रेः परितो निकुंज भवने भूयोऽपि रामस्ततः ।
कृत्वा स्वेच्छतरं मुहुर्विहरणं कर्माणि दिव्यानिशः ।।
यान्युद्गीय जनो विधूतकलुषः स्वरूपमासादये ।
भूयो नैव च कल्पते भवमयं प्राप्स्यैविमुक्तिश्चिरम् ।।

—भु० रा०, दक्षिण० २३३।१९, २०

पुनि कृपाल पुर बाहेर गये । गजरथ तुरग मंगावत भये ।।
देखि कृपा करि सकल सराहे । दिये उचित जिन्ह तिन्ह तेइ चाहे ।।
हरन सकल श्रम प्रभु श्रम पाई । गए जहाँ सीतल अँवराई ।।

—मानस, उत्तर० ५०।३, ५

रामचरितमानस में भुशुण्डि रामायण निर्दिष्ट स्थान पर 'निकुंज वन' के स्थान पर 'सीतल अँवराई' है जिससे परमपुरुष राम अपनी पराशक्ति सीता के साथ नित्य केलिरत रहते हैं। रसिक साधकों का परम लक्ष्य प्रिया-प्रियतम की विहार-लीला का ध्यान है। अतः आराध्ययुगल की लीला इसी भाव के अनुरूप दिखायी गयी है। मर्यादा के आग्रह से तुलसी ने निकुंजभवन के स्थान पर 'सीतल अँवराई' का निर्देश कर प्रकारान्तर से इसका समर्थन किया है।

मानस के अन्त में गोस्वामीजी द्वारा दी गयी फलश्रुति भी भुशुण्डि रामायण के तद्विषयक छन्दों से अधिकांशतः मिल जाती है—

फलश्रुति—इत्येतत्प्रमुदादवी विहरण स्वच्छन्द सौख्यात्मनो ।
रामस्यामित सद्गुणौध जलधे जन्मामलं कर्म च ।।
भक्त्या संश्रृणुते स मानववरो जीवन्विमुक्तोश्चरेत् ।
स्वानन्दामृत लाभपुष्ट हृदयो भूयो भवे नोद्भवेत् ।।

—भु० रा०, दक्षिण २३३।२१

पुण्यपापहरं सदाशिवकरं विज्ञान भक्तिप्रदं,
माया मोह मलापहं सुविमलं प्रेमाम्बु पूरं परं ।
श्रीमद्रामचरितमानसमिदं भक्त्यावगाहन्ति ये,
ते संसारपतङ्ग घोर किरणैः दह्यन्ति नो मानवाः ।।

—मानस, उत्तरकाण्ड, अन्तिम श्लोक

भुशुण्डि रामायण और रामचरितमानस में शब्दावली तथा भाव-साम्य के इस प्रकार के असंख्य उदाहरण प्रस्तुत किये जा सकते हैं।

## राम की कृपाशीलता और राम-नाम माहात्म्य

सम्प्राप्ते सङ्कटे चापि महाभय उपस्थिते ।
संग्रामे विषमे घोरे दुर्गमे जल संगमे ।।

राजद्वारे भयकरे तथैवाध्वनि दुर्गमे।
क्रव्यादद्विप सर्पादौ सद्यो नाशार्थमुद्यते ॥
कान्तारे दुर्गमे चैव पर्वते सिंह संयुते।
भूतप्रेत पिशाचाधैर्जृम्भ काद्यैरुपद्रुते ॥
रामेति यस्य नाम्नैय तरन्ति विपदोऽखिला:।
जायन्ते निर्भया: लोका: कोऽन्यस्तस्माच्च वीर्यवान् ॥

भु० रा०, पूर्व० ९३।६०, ६३

काल कराल, महाविष, पावक मत्तगयन्दहु के रद तोरे।
साँसति संक चली, डरपे हुते किंकर ते करनी मुख मोरे ॥

—कवितावली, उत्तर ४८

कानन भूधर वारि बयारि महाविष व्याधि दवा अरि घेरे।
सङ्कट कोटि जहाँ तुलसी, सुत मातु पिता हित बन्धु न नेरे ॥
राखिहैं राम कृपालु तहाँ, हनुमान से सेवक हैं जेहि केरे।
नाक रसातल भूतल में रघुनायक एक सहायक मोरे ॥

—वही, उत्तर०, ५०

**स्फुट प्रसंगों में कथ्य तथा शैलीगत साम्य**

(१) इन्द्रालयेऽपि न तथा सुविभाति शोभा न ब्रह्मसद्मनि नवा खलु भोगवत्याम्।
साकेतवासजुषि नीचतरेऽपि वर्णे याद्दक् बभूव नव किन्नरवीक्षणीया ॥

—भु० रा०, पूर्व० ९५।४६

जो संपदा नीच गृह सोहा। सो विलोकि सुरनायक मोहा ॥

—रामचरितमानस, बाल० २८८।८

(२) अथ क्रुद्धो ब्रवीद्रामे: सौमित्रे धनुरानय।
अहमेकेन वाणेन जलधिं खलु शोषये ॥

—भु० रा०, पश्चिम, पृ० ११५

लछिमन बान सरासन आनू। सोखौं वारिधि विसिख कृसानू ॥

रामचरित मानस, सुन्दर, ५७।१

(३) यन्मे हुतं कृतं तप्तं तदन्न सकलं बभौ।
मल्लोचन पथं यात: सदार: सानुजो भवान् ॥

—भु० रा०, दक्षिण० १३६।४

आजु सुफल तप तीरथ त्यागू। आजु सुफल जप जोग विरागू।
सफल सकल सुभ साधन आजू। राम तुम्हहिं अवलोकत आजू ॥

—रामचरितमानस, अयोध्या, १०६।५, ६

करि प्रनाम सब कहँ कर जोरे। राम राउ गुर साधु निहोरे ॥

—मानस, अयोध्या, २९७।५

(४) जगाहे काननं सर्वं प्रियान्वेषण तत्परः ।
पृच्छमानः तरुलता गुल्म तुंग वनस्पतीन् ।।
—भु० रा०, दक्षिण १५८।४

लछिमन समुझाये वहु भाँती । पूछत चले लता तरु पाती ।।
—रामचरितमानस, अरण्य०, ३०।८

(५) गणयेन्नभसीस्तारा भुवः पांशकणानपि ।
कश्चित्सुसूक्ष्मधी राम न तु ते विशदान् गुणान् ।।
—भु० रा०, दक्षिण० ११८।१८

जलसीकर महिरज गनि जाहीं । रघुपति चरित न वरनि सिराहीं ।।
—रामचरितमानस, उत्तर०, ५१।४

तुलसी-साहित्य पर पड़नेवाले भुशुण्डि रामायण के इन विषय तथा शैलीगत प्रभावों के बावजूद इस तथ्य से इनकार नहीं किया जा सकता कि उक्त दोनों स्रोतों में उपलब्ध राम-चरित का स्वरूप एवं उद्देश्य एक दूसरे से सर्वथा भिन्न है। अतः यह प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि तुलसी ने भुशुण्डि रामायण में निरूपित रामकथा तथा अनेक स्थलों पर उसकी भाषा-शैली का छायाग्रहण करते हुए भी उसके मूलस्वर माधुर्य भावना की उपेक्षा कर ऐश्वर्याश्रित रामभक्ति को क्यों महत्त्व दिया ? मेरे विचार में इसके निम्नांकित कारण हो सकते हैं—

१. युगीन परिस्थितियों को देखते हुए भारतीय जन-मानस में आशा, उत्साह तथा साहस का संचार करने के लिए रासलीला की अपेक्षा राम की राज्य-लीला का गान तुलसी को अधिक श्रेयस्कर जँचा ।

२. भुशुण्डि रामायण आगमिक धारा की उपासना का एकान्त समर्थक ग्रन्थ था, जिसमें माधुर्यभाव की प्रधानता थी, आराध्य को छोड़कर अन्य देवी-देवताओं का तिरस्कार था, वर्णाश्रम धर्म की उपेक्षा थी, आचार-सम्बन्धी नियमों में शिथिलता स्वीकार्य थी, युगल-किशोर की अष्टयाम लीला का चिंतन अथवा 'मानसी-पूजा' ध्येय थी। किन्तु इसके विपरीत तुलसी की भक्ति दास्यभाव की थी, स्मार्त धर्म में आस्था रखने के कारण उनके हृदय में अन्य देवी-देवताओं के प्रति भी उचित समादर था, वर्णाश्रम धर्म में उनकी दृढ़ आस्था थी और लोक-मर्यादा की रक्षा के लिए सामाजिक तथा वैयक्तिक जीवन में आचार-विषयक नियमों का कड़ाई से पालन करने का आग्रह था। संक्षेप में भुशुण्डि रामायण व्यष्टि साधनापरक एकांतिक भक्ति का प्रतिपादक था, किन्तु तुलसीदास साधनोन्मुख लोकधर्म के पुरस्कर्ता थे। इसलिए उन्होंने प्रस्तुत ग्रन्थ के कथातत्त्व तथा कहीं-कहीं शैली को अपनाते हुए भी उसमें निर्दिष्ट श्रृंगारी साधना की उपेक्षा की। जनमानस के उचित दिशा-निर्देश के लिए तत्कालीन परिस्थितियों में यही श्रेयष्कर था। किन्तु तुलसी की परवर्ती रामभक्ति साधना में एक प्रकार से माधुर्यधारा का पूर्ण आधिपत्य हो गया। रीतिकालीन-प्रवृत्तियों ने इसके विकास में अभूतपूर्व श्रृंगारी योग दिया। इसके फलस्वरूप भुशुण्डि रामायण रसिक सम्प्रदाय के कवियों का प्रमुख उपजीव्य ग्रन्थ बन गया। महात्मा रामसखे, हरियाचार्य, रामप्रियाशरण, कृपानिवास,

प्रेमसखी, रामचरणदास, युगलानन्यशरण, रामरसरंगमणि, प्रेमलता प्रभृति रसिकाचार्यों की कृतियों में भुशुण्डि रामायण का गहरा प्रभाव दिखायी देता है।

आलोच्य-ग्रंथ से प्रेरणा ग्रहण की यह परम्परा अब तक अबाध रूप से चली आ रही है। महात्मा राजकिशोरीवरशरण, वावा रामकिशोर शरण, जानकीजीवनशरण, मैथिलीशरण भक्तमाली, विदेहजाशरण आदि आधुनिक रामभक्त कवियों की रचनाएँ भुशुण्डि रामायण में प्रतिपादित रस-साधना के सिद्धान्त और शैली से ओत-प्रोत हैं।

इस विवेचन से यह स्पष्ट हो गया कि आचार्य रामानुज द्वारा प्रवर्तित श्री वैष्णव सम्प्रदाय के अन्तर्गत विकसित भक्तिपरक रामकथा काव्यों में भुशुण्डि रामायण प्राचीनतम होने के साथ ही १२वीं शती के पश्चात् निर्मित सम्पूर्ण रामभक्ति-साहित्य का प्रमुख प्रेरणास्रोत रहा है। मध्यकाल की साम्प्रदायिक रामायणों का तो यह आदर्श ग्रन्थ था ही, सामान्य रामकाव्यों के भी उपजीव्य के रूप में इसकी महत्ता अक्षुण्ण रही।

रामभक्ति के क्षेत्रों में इस महाग्रंथ की लोकमान्यता से प्रभावित होकर गोस्वामी तुलसीदास ने रामचरितमानस की रचना करते समय इसके कथातत्त्व को विवेकपूर्वक ग्रहण किया और उसमें उपदिष्ट भक्ति-पद्धति का भी यथेष्ट सत्कार किया। सर जार्ज ग्रियर्सन ने रामचरितमानस के टीकाकारों द्वारा निर्दिष्ट उसके तीन आधार ग्रन्थों—अध्यात्म रामायण, भुशुण्डि रामायण और वशिष्ठ संहिता का उल्लेख करते हुए यह बताया है कि उनमें से प्रथम और तृतीय उपलब्ध हैं किंतु द्वितीय अर्थात् भुशुण्डि रामायण अप्राप्य है। उसकी कोई प्रति उनके देखने में नहीं आयी, न उसके किसी हस्तलेख के उपलब्धि की उन्हें सूचना ही प्राप्त हो सकी। निष्कर्ष रूप में उनका कहना है कि रामचरितमानस की रचना में तुलसीदास ने केवल वाल्मीकि रामायण से ही नहीं अपितु उस समय प्राप्त रामकथा-सम्बन्धी अन्य वैष्णव ग्रंथों से भी भरपूर सहायता ली थी।[1]

उन्होंने लोकमंगल के विचार से आगम और तंत्राचार से प्रभावित उसकी गुह्य शृंगारी साधना की उपेक्षा कर प्रेमाभक्ति तथा रामचरित के मर्यादापरक प्रसंगों को ज्यों-का-

1. We have seen that Tulsidas states in so many words that he consulted other sources besides the epic of Valmiki. The commentators agree in mentioning three works as having been sued by him, the Adhyatma Ramayana, the Bhusundi Ramayana and the Vashishtha Samhita.... The Bhushundi Ramayana I have never seen, nor do I know if MSS of it exist, but the other two works are well known and easily obtainable... of one thing I am certain. Tulsidas wrote his poem with his whole being saturated not only with Valmiki's Ramayana but also with all the other then existing Vaishnava works dealing with the history of the Master whom he adored" ( The Journal of the Royal Asiatic Society of Great Britain and Ireland for 1912 pp. 794-798 )

—George A. Grierson, Cambalay, March 26, 1912.

त्यों ग्रहण कर लिया और उनके आधार पर राम की लोक-पावनी कथा लिखकर रामचरित के दिव्य प्रकाश से लोकमानस का अन्धकार दूर किया।

भुशुण्डि रामायण के उपर्युक्त विशिष्ट तत्वों को दृष्टिपथ में रखते हुए यह कहना अत्युक्ति न होगी कि वैष्णव-भक्ति के उद्भवकाल से लेकर मध्यकाल तक भारतीय धर्मसाधना के क्षेत्र में विकसित विभिन्न मत-मतान्तरों और संवेदनशील रचनाकारों द्वारा उनसे गृहीत सत् प्रभावों का ऐसा विश्वकोश कदाचित् ही कहीं उपलब्ध हो सके। अतः रामभक्तिशाखा के ही नहीं, सम्पूर्ण वैष्णवभक्ति धारा के अनुशीलन में इसकी महत्ता स्वतःसिद्ध है।

भारतीय धर्मसाधना में रामोपासना के एक सर्वथा नवीन पक्ष को प्रकाश में लानेवाले इस सरस ग्रंथ को सभी पाठकों के समक्ष प्रस्तुत करते हुए मैं जहाँ एक ओर अपार संतोष का अनुभव कर रहा हूँ, वहीं दूसरी ओर इसके महत्त्वांकन-विषयक अपनी अक्षमता पर लज्जावनत हूँ। इसकी भाषा-शैली तथा विषयतत्त्व दोनों में चंचु प्रवेशमात्र होने से संपादनकाल में मेरी मानसिक स्थिति कुछ वैसी ही रही जैसी पके बेल के चतुर्दिक मँडरानेवाले भौंरे की होती है। किन्तु विवश था। हमारी साधनहीनता से अवगत होते हुए भी परमप्रकाशक ने इस महान् कृति के प्राकट्य का निमित्त मेरे जैसे अल्पज्ञ एवं अकिंचन को बना दिया। दैवयोग से यह न्यूनता सुहृद्वर श्रीजनार्दन शास्त्री पाण्डेय का सहयोग पा जाने से बहुत अंश तक दूर हो गयी। उन्होंने इसके संपादन तथा मुद्रण में आत्मीयतापूर्ण भाव से जो अथक श्रम किया है, आभार प्रदर्शन कर उसका भार उतारने का उपक्रम करना शुद्ध कृतघ्नता होगी।

लक्ष्मण किला पुस्तकालय ( अयोध्या ) के अधिष्ठाता महंत श्रीसीतारामशरण, श्रावण कुञ्ज ( अयोध्या ) के महंत श्रीसरयूशरण तथा प्राच्यविद्या मंदिर; बड़ोदा के नियामक श्री भो० ज० सांडेसरा तथा बलरामपुर के महाराज पाटेश्वरीप्रसाद सिंह का मैं विशेष आभारी हूँ। इन महानुभावों की कृपा से ही मुझे भुशुण्डि रामायण की दुर्लभ पांडुलिपियाँ विमर्श के लिए सुलभ हो सकीं।

विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी के अध्यक्ष श्री पुरुषोत्तमदास मोदी ने इस महाकाय ग्रन्थ को लोक-सुलभ कराने का साहस किया, यह व्यावसायिक दृष्टि की अपेक्षा उनकी सांस्कृतिक अभिरुचि का ही प्रतिफल था। कुछ अनिवार्य परिस्थितियों में मुद्रित होने के बाद भी प्रस्तुत खण्ड एक वर्ष तक मेरे प्रमाद से प्रकाश में न आ सका। इस बीच जिज्ञासुओं के पत्रों का ताँता लगा रहा। एतदर्थ मैं प्रकाशक तथा सुहृद्वर्ग—दोनों से क्षमा-प्रार्थी हूँ। भावग्राही पाठकों से मेरा विनम्र निवेदन है कि अशक्त तथा परवश निमित्त की सीमाओं पर ध्यान न देकर ब्रह्मद्रव से आप्लावित इस राम-गंगा में मज्जन कर अन्तःसुख लाभ करें।

भगवतीप्रसाद सिंह

रामनवमी
सं० २०३१
साकेत, बेतियाहाता
गोरखपुर

# कथावस्तु

एक बार ब्रह्मा द्वारा अनुष्ठित यज्ञ में समागत देवताओं ने निवेदन किया, 'विश्व पितामह ! आप जगत्स्रष्टा हैं, वेदों के आश्रय हैं, स्वराट् एवं विराट् हैं, त्रिकालज्ञ हैं। आप से कुछ भी छिपा नहीं है। अतः कृपया बतायें कि इस जगत् का आश्रय कौन है ? क्या निमित्त है ? क्या सार है और क्या वेद्य है ? इसका विनियोक्ता कौन है ? उसका स्वरूप क्या है ? उसका सगुण-निर्गुण रूप किस प्रकार ध्येय एवं ज्ञेय है ? आप यह यज्ञ किस देव के प्रीत्यर्थ कर रहे हैं ? इन सारे प्रश्नों का उत्तर आप ही दे सकते हैं।'

ब्रह्मा बोले, 'देवगण ! तुम्हारे ये प्रश्न अत्यंत लोकोपयोगी हैं। इनसे भक्त और परमहंस सभी कृतार्थ होंगे। इस जगत् के मूल एवं निमित्त कारण भगवान् राम हैं। वे ही परमतत्त्व हैं। आरंभ में सृष्टि की रचना के लिए उन्होंने ही मुझे नियुक्त किया था। उनका स्वरूप वेदों के लिए भी अगोचर तथा सगुण-निर्गुण भेदाभेदरहित है। वैसे तो उनका संस्थान चिदानंद और परमस्थान चिन्मयानंदपूर्ण सीतालोक है, किन्तु पृथ्वी पर कोशलपुरी ही उनका चिल्लोक है। विविध यज्ञों द्वारा मैं उन्हीं की पूजा करता हूँ। वे ही हविर्भोक्ता तथा फलप्रदाता हैं। पूर्वकाल में महापुरुषों से प्राप्त उनके दिव्य जन्मकर्म का वृत्तान्त आदिरामायण नाम की रचना में मैंने भुशुण्डि को बताया था। उसे तुम्हें सुनाता हूँ।'

देवताओं ने जिज्ञासा की, 'वैष्णवाग्रणी ! भुशुण्डि कौन थे ? उनको आपने आदिरामायण कैसे सुनाया ? उसमें मूल चरित तथा अवतार चरित-सम्बन्धी क्या दिव्य कथाएँ हैं ? कृपया सुनायें।' ब्रह्मा बोले : 'महाकाल की कालकटका नाम की एक बहन थी। सूर्य के संयोग से उसने भुशुण्डि नामक पक्षी को जन्म दिया। वह अतुल पराक्रमी हुआ। मुझसे वर प्राप्त करके उसने विष्णुवाहन गरुड़ को पराजित किया। सूर्य, चन्द्र तथा देवतागण उसके आतंक से त्रस्त हो गये। तीनों लोकों के निवासी भयभीत रहने लगे। इस स्थिति से त्राण पाने के लिए देवताओं ने मुझसे कहा, 'ब्रह्मन् ! आप से वर पाकर भुशुण्डि अत्याचारी हो गया है। उसका नियंत्रण आप ही कर सकते हैं।' देवताओं का कष्ट दूर करने के लिए मैं भुशुण्डि के पास गया। मधु समुद्र के मध्य में एक द्वीप था। वहीं एक पर्वत पर वह रहता था। मुझे द्वार पर उपस्थित देखकर उसने यथोचित सत्कार किया। कुशलवार्ता के पश्चात् मैंने उससे कहा, 'हे पुत्र ! तुमने तीनों लोकों को त्रस्त कर रखा है। यह तुम्हारे लिए अनुचित है। राम ने विश्व की रचना भक्तों के सुख के लिए की है। यदि साधु दुःखी हुए तो वे कुपित होंगे और राम के क्रुद्ध होने पर चराचर का कुशल कहाँ ? इससे तुम्हें शान्त रहना चाहिए। शान्ति के बिना तुम्हारी भगवद्भक्ति विफल हो जायगी। तुम राम के परमभक्त हो, ज्ञानी हो, इसलिए विश्व-कल्याण तुम्हारा

प्रथम कर्तव्य होना चाहिए।' भुशुण्डि ने पूछा, 'राम के बलदेव, कृष्णादि सहस्रों रूप हैं उनमें से उनका मुख्य रूप कौन है?' मैंने उत्तर में कहा, 'सारे रूप राम के ही हैं और भक्तों के भावानुसार वे सभी रूप ध्येय तथा ज्ञेय हैं। प्राचीनकाल में एक बार राम के स्वरूप-विषयक इसी प्रकार की जिज्ञासा हनुमान से गरुड़ ने की थी। उस समय हनुमान वेगपूर्वक आकाशमार्ग से जा रहे थे। गरुड़ के पूछने पर वे बोले, 'मैं कोशलपुरी जा रहा हूँ। मध्याह्न में रामदर्शन की वेला है। मुझे देरी हो रही है, इसलिए रुक नहीं सकता।' गरुड़ ने कहा, 'वे राम कौन हैं? मनुष्य, देव या गंधर्व?' हनुमान बोले, 'आश्चर्य है, कि तुम राम को नहीं जानते। वे चक्रवर्ती महाराज दशरथ के पुत्र हैं। जिसने राम के स्वरूप का ध्यान, नाम का जप और लीला का गान नहीं किया वह आत्मवंचक है। राम जगत् के कारण, सच्चिदानन्द विग्रह हैं। वे ही एकमात्र भुक्ति-मुक्तिप्रद हैं। सारे अवतार उन प्रमोदवन-विहारी राम के ही अंश हैं।' यह सुनकर भुशुण्डि ने हनुमान से राम का दर्शन कराने की प्रार्थना की। हनुमान ने कहा, 'मुझे शीघ्रता है। तुम मेरे साथ नहीं चल पाओगे। कल आ जाना।' दूसरे दिन गरुड़ अयोध्यापुरी गये। वहाँ उन्हें हनुमान द्वारा नित्यसेवित राम का दर्शन प्राप्त हो गया। गरुड़ को अयोध्या के दक्षिणी भाग में रुक्मिणी सहित श्रीकृष्ण के भी दर्शन हुए। उन्होंने राम के लोक-मंगलकारी चरित का गान करते हुए कुछ दिन वहाँ मणिपर्वत के समीप निवास किया। उनकी भक्ति से प्रसन्न होकर एक दिन राम ने कहा, 'गरुड़! तुम जाकर साकेत के उत्तर, सरयू के दोनों तटों पर विचरो। जो मनुष्य, पशु, कीट या पतंग यहाँ शरीर त्याग करेंगे, उन्हें मेरा चतुर्भुज रूप प्राप्त होगा। तुम उनको स्वर्ग ले जाओगे। यही तुम्हारी सेवा होगी।' यह आदेश देकर राम ने गरुड़ को विदा किया। देवताओं की जिज्ञासा-निवृत्ति के लिए भुशुण्डि का इतना वृत्तान्त बताने के बाद ब्रह्मा ने राम के दिव्य जन्मकर्म-विषयक ब्रह्मकल्प में स्वरचित आदिरामायण की कथा आरम्भ की।

प्राचीनकाल में रावण के नेतृत्व में राक्षसों द्वारा किये गये अत्याचारों से तीनों लोकों के निवासी त्राहि-त्राहि करने लगे। तब आकाशवाणी हुई: 'सारस्वत कल्प के त्रेतायुग में अंशों सहित मैं दशरथ-पुत्र राम के रूप में अयोध्या में अवतार लेकर पृथ्वी का भार उतारूँगा। इस विधान को पूरा करने के लिए मेरे स्वांश सहित देवगण भी पृथ्वी पर जन्म धारण करेंगे।' कालान्तर में ब्रह्मवाणी सत्य हुई। ककुत्स्थ वंश में कौशल्या के गर्भ से आद्याशक्ति सहित स्वयं ब्रह्म का अवतार हुआ। भुशुण्डि ने पुनः कहा, 'भगवन्! जिस राम ने मेरे देखते-देखते रावण का सकुल वध किया, उसका चरित सुनाइए।' ब्रह्मा बोले, 'वाल्मीकि ने रावण का चरित वर्णन किया है, उसे ही समाधि संयोग से हृदयंगम कर मैं तुम्हें सुनाता हूँ।'

चैत्र शुक्ला नवमी को अभिजित योग एवं पुनर्वसु नक्षत्र में राम का प्राकट्य हुआ। उनका शरीर श्रीवत्स चरण, वाणादि चिह्नों से युक्त था और महाशक्ति सीता उनके वामांग में विराजमान थीं। दशरथ और कौशल्या ने स्वयंब्रह्म का अवतार जानकर उनकी करबद्ध स्तुति की। उस अवसर पर त्रिदेवों तथा चारों वेदों ने

उपस्थित हो दंडवत् किया और पृथक्-पृथक् स्तुतियाँ कीं। पृथ्वी पर विद्याधर और किन्नरियों ने आनंदोत्सव मनाया तथा आकाश में देवताओं ने दुंदुभि बजाकर अपना हृदयोल्लास व्यक्त किया। महाराज दशरथ ने स्नान करके जातकर्म संपन्न किये। ब्राह्मण तथा नेगी अभीष्ट दान पाकर संतुष्ट हुए। तेरहवें दिन वशिष्ठ ने चारों बालकों का गुणानुसार नामकरण संस्कार किया। राम, लक्ष्मण भरत और शत्रुघ्न का रूप-लावण्य दिन-दिन बढ़ता गया। राम के लोकमोहक सौन्दर्य को देखकर तीनों लोकों के निवासी आनंद-मग्न हो गये।

इसी बीच देवर्षि नारद लंका गये और रावण से बोले, 'देवताओं की प्रार्थना से तुम्हारा नाशकर्ता उत्पन्न हो गया है। उससे बचने का शीघ्र उपाय करो, नहीं तो शत्रु के बड़े हो जाने पर आत्मरक्षा के तुम्हारे सारे प्रयत्न व्यर्थ हो जायेंगे।' इतना कहकर वे ब्रह्मलोक चले गये। रावण इस संवाद से पहले तो अत्यंत भयभीत हुआ फिर सारी परिस्थिति पर गंभीरतापूर्वक विचार करके बोला, 'मैं शिव के चरणों पर शीश चढ़ाकर उनके प्रसाद से असीम शक्ति प्राप्त करूँगा। तब वैष्णवों का मूलोच्छेद करूँगा और देवताओं का सर्वनाशकर उन्हें स्वर्ग से निकाल बाहर करूँगा। देखें विष्णु क्या कर लेते हैं?' अपनी इस योजना को उसने तत्काल कार्यान्वित करने के लिए राक्षस सेनापतियों को आदेश दिया। उनके अकल्पनीय अत्याचारों से विश्व काँपने लगा। देवता स्वर्ग से भागकर गिरि-कन्दराओं में जा छिपे, उनमें से कुछ महाराज दशरथ के पास आये और यह संवाद सुनाया। वृद्धावस्था में प्राप्त चारों पुत्रों की सुरक्षा के लिए वे व्यग्र हो उठे। अयोध्या में पुत्रों की रक्षा कदाचित् ही हो सके, यह सोचकर उन्होंने गुप्तरूप से चारों बालकों को सरयू पार कामिकावन में सुखित गोप के घर भेज दिया। उसकी स्त्री मांगल्या उनका बड़े ही स्नेह से पालन-पोषण करने लगी। वे गोप-बालकों के साथ गायें चराते हुए नाना प्रकार की मनोमुग्धकारी क्रीड़ाएँ करते थे। रावण को किसी प्रकार इसका पता लग गया। उसने उन्हें मारने के लिए छद्मवेषधारी अनेक राक्षस भेजे, किन्तु राम ने उन सबका वध कर डाला। इन्हीं दिनों एक बार दशरथ ने विष्णुयज्ञ का आयोजन किया। इससे अपनी अवमानना समझकर इन्द्र कुपित हो गये। उन्होंने अखण्ड जल-वर्षा से अयोध्या को बहा देने का संकल्प किया। राम ने मेघावरोधक छत्र धारणकर साकेतपुरी तथा उससे संलग्न गोप-प्रदेश की रक्षा की।

परात्पर ब्रह्म की अवतार-लीला के रसास्वादन के निमित्त १६ हजार दंडकारण्यवासी मुनियों ने पूर्व योजनानुसार ब्रज-प्रदेश में गोपीरूप में जन्म लिया था। उन्होंने राम को वररूप में प्राप्त करने के लिए घोर तप किया। उनमें नंदन और राजिनी की पुत्री सहजानन्दिनी सर्वप्रधान थीं। गोपियों की निष्ठा से प्रसन्न होकर राम ने कहा, 'मैं एक पत्नीव्रत हूँ, अतः तुमलोग सीता की आराधना करके उनके अंशरूप में ही मुझे स्वीकार्य हो सकती हो।' गोपियों ने अनन्य भाव से सीता की आराधना कर उन्हें प्रसन्न कर लिया। तब सीता की मध्यस्थता से उन्हें राम की प्रमोदवन-लीला में प्रवेश का अधिकार मिल गया। महारास आरंभ हुआ। इस दिव्य लीला का

दर्शन करने के उद्‌देश्य से शिव कैलाश से अयोध्या आये। किंतु लीलायोजिका गोपियों ने उनकी अवज्ञा कर दी। इससे रुष्ट होकर शिव ने उन्हें शाप दिया कि तुमलोग शीघ्र ही लीलाबिहारी राम के वियोग-दुःख से पीड़ित होगी। यह कहकर शिव राम के पास गये और उनकी भावपूर्ण स्तुति की। चलते हुए उन्होंने राम से उक्त शाप की बात कह दी और उनके आश्रिताओं को उससे प्राप्त होनेवाले कष्ट के लिए क्षमा-याचना करने लगे। राम ने कहा 'देवदेव! तुम्हारा शाप मेरे अवतार-कार्य की सिद्धि में सहायक होगा। अतः वह मेरी इच्छा के सर्वथा अनुकूल है।'

इसके अनन्तर वे गोपियों को संभावित वियोगजन्य दुःख से उद्धार का उपाय बताते हुए बोले, 'तुमलोग प्रत्यक्ष संपर्क के अभाव में भी मुझसे सहज ही तादात्म्य स्थापित कर सकती हो। प्रकृति-पुरुष सब मैं ही हूँ। पूजा और ध्यान के द्वारा तुम मेरी नित्य-लीला में अहर्निश लीन रह सकती हो। नित्यधाम परमानन्दमय है। उसमें प्रवेश का अधिकार साधकमात्र को है चाहे वे निर्गुणमार्गी भक्त हों या सगुणोपासक। यों तो पंच भक्तिभावों में से किसी भी एक का अवलम्बन लेने से अक्षर-धाम की प्राप्ति हो जाती है। किन्तु 'रसध्यान' सर्वाधिक सुगम साधन है। मेरी लीला सहायिका षोडश प्रमुख सखियों का आश्रय ग्रहण करने से लीला-भेद तथा लीला-रस का तत्त्वज्ञान सहज सुलभ हो जाता है। उनके द्वारा साधना के विभिन्न अंगों एवं स्तरों का भी परिज्ञान प्राप्त किया जा सकता है।' 'रामगीता' के इन तत्त्व-पूर्ण उपदेशों से गोपियों के मानस-नेत्र खुल गये और भावी वियोग से उत्पन्न उनकी चिंता दूर हो गयी।

वयस्क होने पर राम भाइयों सहित धात्री-गृह से अयोध्या चले आये। पुत्रों को राज्य-संचालन के योग्य होते देखकर महाराज दशरथ की इच्छा वानप्रस्थ लेकर तीर्थाटन करने की हुई। युवराज राम को शासन का भार सौंपकर उन्होंने सेवकों, साधु-संन्यासियों तथा अन्य प्रियजनों की एक विशाल मंडली साथ लेकर सप्त द्वीपस्थ तीर्थों का दर्शन करने के उद्‌देश्य से कैकेयी सहित प्रस्थान किया। काशी, मार्कण्डेय महादेव, प्रयाग, गलता, बद्रीनाथ, केदारनाथ आदि तीर्थों का दर्शन करते हुए वे ब्रज-प्रदेश में गये। वहाँ शुकदेव ने स्वयं उपस्थित होकर उन्हें मुख्य तीर्थों का दर्शन कराया: उन्होंने देखा कि ब्रज में सर्वत्र राम की लीलाओं का गान हो रहा है। वहाँ से वे दक्षिण के तीर्थों का पर्यटन करने गये। केरल, द्वारकापुरी, गंध-मादन आदि पुण्य-स्थलों से होते हुए वे परशुराम का दर्शन करने दंडकक्षेत्र गये। इन समस्त तीर्थों में महाराज दशरथ को व्यापक ब्रह्म राम का साक्षात्कार हुआ। अंत में समाज सहित रेणुकातीर्थ में स्नानकर बटेश्वर होते हुए वे अयोध्या लौट आये। उनके साथ अत्रि, गौतम, कश्यपादि ऋषि भी आये। महाराज दशरथ ने उनके लिए प्रमोदवन में रमणीक आश्रम बनवा दिये। वहाँ निवास करते हुए वे तत्त्वचिंतन में कालयापन करने लगे। वशिष्ठ ने ऋषियों की उपस्थिति का लाभ उठाकर अनेक ज्ञान-गोष्ठियाँ आयोजित कीं। ऋषिगण सीता-लक्ष्मण सहित राम की आराधना करते हुए उनकी नित्यलीला में प्रवेश पाने के लिए कठोर साधना करने लगे।

तीर्थयात्रा से लौटने पर प्रजा तथा मंत्रियों ने महाराज दशरथ से उनकी अनुपस्थिति में युवराज राम के शासन में अभिव्यक्त षड्विध ऐश्वर्य की भूरि-भूरि प्रशंसा की। पुत्रों का उत्कर्ष श्रवण कर वे गद्गद् हो गये।

उधर परमपुरुष की नित्यसंगिनी सीता को पुत्री के रूप में प्राप्त करने के लिए मिथिलानरेश जनक की महारानी सुनयना ने महालक्ष्मी की उपासना की। वे ही चतुर्धा होकर चार पुत्रियों के रूप में विदेह के घर अवतरित हुईं। सीता के सौन्दर्य की प्रशंसा दिग्दिगंत में फैल गयी। राम ने एक पक्षी द्वारा उनके पास संदेश भेजकर विवाह की इच्छा प्रकट की। सीता ने उसी के हाथ अपना एक चित्र राम के पास भेजा। इसी बीच महर्षि विश्वामित्र राक्षसों के उत्पात से यज्ञ-रक्षा के लिए राम और लक्ष्मण को माँगने अयोध्या पधारे। महाराज दशरथ ने वशिष्ठ के समझाने पर दोनों पुत्रों को विश्वामित्र के साथ भेज दिया। विश्वामित्र का संकट दूर कर दोनों भाई उन्हीं के साथ महाराज जनकद्वारा आयोजित धनुष-यज्ञ देखने मिथिला गये। पुष्पवाटिका में उनकी भेंट सीता से हुई। वहाँ वे सखियों के साथ अंबिका-पूजन के लिए गयी थीं। एक दूसरे को देखते ही वे परस्पर गूढ़ प्रेम-सम्बन्ध रज्जु से आबद्ध हो गये।

धनुषयज्ञ में देश-देशांतर के राजा ही नहीं, देव, गंधर्व तथा राक्षस भी मनुष्य रूप धारणकर सम्मिलित हुए थे। महाराज जनक की प्रतिज्ञा के अनुसार उनमें से कोई भी धनुष तोड़ नहीं सका। रावण ऐसे महापराक्रमी भी उसे उठाने में असमर्थ रहे। तब राम ने उसको क्षणमात्र में दो टूक कर डाला। इसके अनन्तर वहाँ परशुराम का आगमन हुआ। शिव-धनुष तोड़े जाने का संवाद पाकर वे बहुत दुःखी हुए। यह जानकर कि यह इन्हीं दोनों भाइयों की करतूत है, उनके क्रोध की सीमा न रही। लक्ष्मण उनके कटु शब्दों को न सह सके। दोनों में विवाद छिड़ गया। बात बढ़ते देखकर राम ने लक्ष्मण को चुप किया और परशुराम का तेज खींचकर उन्हें शांत कर दिया। वीतराग हो वे तपस्या करने वन को चले गये। चारों पुत्रों का विवाह कर महाराज दशरथ पुत्र-वधुओं सहित सकुशल अयोध्या लौट आये।

महाराज दशरथ बूढ़े हो चले थे। उनकी इच्छा राज्य-संचालन का भार योग्य उत्तराधिकारी को सौंपकर शांतिमय जीवन व्यतीत करने की हुई। राम के व्यक्तित्व में ऐश्वर्य, वीर्यादि षड्गुणों का परमोज्ज्वल प्रकाश देखकर वे उन्हें ही राजा बनाना चाहते थे। ज्येष्ठ पुत्र होने के कारण परंपरया वही उसके अधिकारी भी थे, तथापि इस महत्त्वपूर्ण विषय में उन्होंने मंत्रियों से परामर्श कर लेना उचित समझा। मंत्रि-परिषद् बुलायी गयी। महाराज दशरथ ने उसके समक्ष दो प्रस्ताव रखे—एक था सारा राज्य चारों पुत्रों में बराबर बाँट देना और दूसरा था कोशल राज्य की अखंडता रक्षित करने के लिए उसका पूरा दायित्व राम को सौंपना। मंत्रियों ने एक स्वर से दूसरे प्रस्ताव का अनुमोदन किया। फलतः राम के अभिषेक की तैयारी धूमधाम से आरंभ हो गयी। नाना देशों से निमंत्रित राजे भेंट लेकर अयोध्या आने लगे। सारी नगरी अपूर्व ढंग से सजायी गयी। यह समाचार पाकर इन्द्र चिन्ताग्रस्त

हो गये। उन्होंने विचार किया कि रामावतार तो रावण-वध के लिए हुआ है किन्तु ये राज्य-भोग में लिप्त होने जा रहे हैं। अव देवताओं का त्राण कैसे होगा? वे तत्काल प्रजापति ब्रह्मा के पास गये और वोले, 'लोकेश! राम का राज्याभिषेक हो जाने से देवकार्य बाधित हो जायगा। अतः उसका निवारण होना चाहिए।' ब्रह्मा ने कहा, 'मैंने इसका उपाय पहले से ही सोच रखा है। सरस्वती कैकेयी की मंद वुद्धि दासी मंथरा के कंठ में प्रवेश करेंगी। वह पति द्वारा पहले की गयी दो वर प्रदान करने की प्रतिज्ञा का स्मरण रानी को दिलायेंगी। इसके अनुसार भरत को राज्य और राम को वनवास मिलेगा।'

इधर अयोध्या में अभिषेक के निमित्त देवस्थापना और पूजा का कार्य प्रारंभ हो गया था। राम को प्रातः ओषधिजल से स्नान कराने की तैयारी भी पूरी हो चुकी थी। इसी समय कैकेयी ने करुण-क्रन्दन प्रारंभ किया। महाराज दशरथ यह देखकर स्तब्ध रह गये। उन्होंने कैकेयी से उसका कारण पूछा। वह रोषभरे शब्दों में वोली, 'आपने मेरे निरपराध पुत्र को घर से निकालकर सौत के लड़के को युवराज बनाने का षड्यंत्र रचा है। मेरा जीवन धिक्कार है। यह सारी सजावट मेरी आँखों में ज्वाला उत्पन्न कर रही है। वहुत पहले आपने मुझे दो वर देने को कहा था। वह आज तक नहीं दिया। यही आपकी सत्यवादिता है?' राजा वोले, 'माँगो! मैं तुम्हें अभी दोनों वर सहर्ष दूँगा।' कैकेयी प्रसन्न हो गयी। उसने वड़ी निष्ठुरता से कहा, 'मेरे पुत्र भरत को अयोध्या का राज्य और राम को चौदह वर्ष के लिए वनवास—बस ये दो वर दीजिए।' इन शब्दों को सुनते ही राजा संताप, लज्जा और उद्वेग से व्यथित हो कैकेयी के महल से वाहर चले गये। वशिष्ठ ने उन्हें बहुत समझाया, किन्तु प्रवोध नहीं हुआ। पिता की शोचनीय स्थिति का संवाद पाकर राम उनके पास गये। महाराज दशरथ उन्हें देखते ही जोर-जोर से विलाप करने लगे। कुछ समय तक पिता को समझाने का प्रयास कर राम वन-यात्रा की तैयारी में लग गये। क्षणभर में यह बात पूरे राजप्रासाद में फैल गयी। लक्ष्मण भाई की सेवा के लिए साथ जाने को तैयार हुए। राम के बहुत रोकने पर भी वे अयोध्या रहने को राजी न किये जा सके। इसके बाद राम माता के पास गये और सारी व्यवस्था कह सुनायी। कौशल्या का वात्सल्य-स्रोत फूट पड़ा, उनके करुण विलाप से सारा भवन गूँजने लगा। राम ने अपने अवतारधारण का लक्ष्य समझाते हुए उन्हें वन जाने की सार्थकता बतायी, किन्तु वे आश्वस्त न हो सकीं। पति के साथ सीता भी वन जाने को तैयार हो गयीं। राम ने वनवास की कठिनाइयों का वर्णन करते हुए उन्हें रोकने का बहुत प्रयास किया, किन्तु वे किसी भी मूल्य पर पति को छोड़कर अवधवास के लिए तैयार नहीं हुई। अंततोगत्वा गुरुजनों को प्रणामकर तीनों ने अयोध्या से विदा ली। चलते हुए सीता ने उर्मिला को यथोचित्त उपदेश दिया। सुमन्त रथ सजाकर राजद्वार पर लाये। महाराज दशरथ ने प्रस्थान बेला में रुँधे हुए गले से उनसे कहा, 'वन दिखाकर उन्हें पाँच-सात दिनों में अयोध्या वापस ले आना।' राम और लक्ष्मण सुमंत द्वारा संचालित रथ पर बैठे और सीता पालकी

पर चलीं। उनके प्रयाण करते समय अयोध्यावासी फूट-फूटकर रोने लगे। अट्टालिकाओं पर चढ़ी स्त्रियाँ जब तक रथ की धूल दिखायी देती रही, अश्रुपात करती हुई अपलक देखती रहीं। रथ के पीछे-पीछे अपार जनसमूह उमड़ता चला जा रहा था। ब्राह्मणों को पैदल चलते देखकर राम रथ से नीचे उतर पड़े और उनसे लौट जाने का अनुरोध किया। किन्तु वे नहीं लौटे।

राम ने प्रजावर्ग के साथ वनपथ की पहली रात तमसा नदी के तट पर बितायी। उस दिन फलाहार हुआ। थके होने से सभी सो गये, केवल लक्ष्मण धनुष-बाण लेकर पहरा देते हुए जागते रहे। साथ चलने में पुरजनों को बहुत क्लेश होगा, यह सोचकर राम ने उन सबको व्यामोहित कर सोते हुए छोड़ दिया और सीता-लक्ष्मण सहित रथारूढ़ हो वन की राह ली। प्रातःकाल उठने पर उन्हें अनुपस्थित पाकर पुरवासी व्यथित हो उठे। विवश हो सभी रोते-कलपते अयोध्या लौट आये। राम के वियोग में राजधानी के सारे उत्सव बन्द हो गये। सभी लोग उनके पुनरागमन की प्रतीक्षा करते हुए तपोमय जीवन व्यतीत करने लगे।

वनपथगामी राजकुमारों ने तमसा से आगे चलकर गोमती पार किया। फिर सई नदी उतरकर संध्या को शृंगवेरपुर पहुँचे। वहाँ एक इंगुदी वृक्ष के नीचे आसन लगा। समाचार पाकर निषादराज मिलने आये। वह रात सुमंत और लक्ष्मण ने भक्तिवार्ता करते हुए बितायी। गुह राम-सीता को पृथ्वी पर विश्राम करते देख बहुत दुःखी हुआ। प्रातः राम ने सुमंत से कहा 'अब हम पदयात्रा करेंगे, आप रथ लेकर अयोध्या लौट जायें। हमलोगों के विछोह से दुःखी पिता को सांत्वना देना और मेरी ओर से यह निवेदन कर देना कि भरत को ननिहाल से शीघ्र बुलाकर युवराज बना दें। भरत के अयोध्या आने पर उनसे मेरा संदेश कहना कि वे राज्य पाकर नीतिपथ का किसी भी स्थिति में परित्याग न करें।' राम के ये शब्द सुनकर सुमंत की आँखों से अश्रुधारा बह चली। लक्ष्मण के भी नेत्र डबडबा आये। उन्होंने अलग से संदेश भेजते हुए सुमंत से कहा, 'पिताजी से निवेदन करना कि उन्होंने निरपराध राम को वन भेजकर पितृधर्म के विरुद्ध आचरण कर दुष्कृत कर्म किया है।' राम ने सुमंत को पुनः संबोधित करते हुए कहा, 'आर्य! लक्ष्मण के परुषवचन पिता से न कहना। इसे सुनकर वे प्राणधारण नहीं कर सकेंगे।' सुमंत बोले, 'भगवन्! मैं आपका दास हूँ। यहाँ से जाने की इच्छा नहीं होती। अपने चरणों में स्थान देकर कृतार्थ करें।' राम ने वियोग-विह्वल सुमंत को किसी प्रकार परितोष देकर अयोध्या लौट जाने को सहमत कर लिया। सुमंत के चले जाने पर गुह से वटक्षीर मँगाकर दोनों भाइयों ने जटा बनायी। तापस वेष में तीनों गंगा पार करने के लिए तट पर जाकर नाव पर चढ़े। बीच धारा में पहुँचने पर सीता ने गंगा की पूजा की और पति तथा देवर सहित पुनः दर्शन करने का वरदान माँगा। गंगा पार कर तीनों ने एक वृक्ष के नीचे विश्राम किया। आगे चलकर अनुज और पत्नी सहित राम ने एक न्यग्रोध वृक्ष के नीचे रात बितायी। रात में कैकेयी की निष्ठुरता का स्मरणकर तीनों बहुत देर तक विलाप करते रहे। वहाँ से वे त्रिवेणी तट पर स्थित प्रयाग गये।

महर्षि भरद्वाज ने उनका बड़ा आदर-सत्कार किया। निवास के लिए एकांत स्थान बताने की प्रार्थना करने पर उन्होंने राम को चित्रकूट जाने को कहा। प्रातः संगम स्नान करके तीनों चित्रकूट की ओर चले। मार्गस्थ प्राकृतिक दृश्यों का अवलोकन करते हुए यथासमय वहाँ पहुँचकर उन्होंने एक सुन्दर पर्णशाला बनायी और उसी में सुखपूर्वक रहने लगे। चित्रकूट में सीता के साथ राम ने विपुल काल तक विहार किया। कभी स्फटिक शिला पर बैठकर उनका पुष्पों से शृंगार करते और कभी उनके कोमलांगों पर पर्वतीय धातुओं से बने रंगों के द्वारा पत्ररचना करते। इसी बीच जयंत ने एक दिन सीता पर नख और चोंच से आक्रमण कर दिया। राम ने उस पर अभिमंत्रित बाण का प्रहार किया। वह तीनों लोकों में शरण की याचना करते हुए चक्कर लगाता रहा, किन्तु कोई भी उसका त्राण करने के लिए तैयार न हुआ। अन्त में विवश होकर वह राम की शरण में आया। राम ने उसे मात्र एकाक्ष कर छोड़ दिया।

राम को पहुँचाकर लौटते हुए सुमंत ने अयोध्या में सूर्यास्त के समय प्रवेश किया। उन्हें खाली रथ लेकर आते देख सारे नगर में हाहाकार मच गया। रानियाँ करुण-स्वर में विलाप करने लगीं। महाराज दशरथ पुत्र एवं पुत्रवधू के लौट आने की बाट जोह रहे थे, सुमंत को अकेला आया सुनकर व्याकुल हो गये। सुमंत ने उनके पास जाकर राम का संदेश कहा। महाराज मूर्च्छित हो सिंहासन से नीचे गिर पड़े। सुमित्रा और कौशल्या ने उठाकर उन्हें आसन पर बिठाया। रानियाँ रोने लगीं। महाराज दशरथ वनवासी कुमारों के कष्ट का स्मरणकर विह्वल हो गये। सुमंत ने मार्ग की सारी कथा कही। उसे सुनकर महाराज विलाप करते हुए भूमि पर लोटने लगे। पश्चात्ताप और चिंता से वे विजड़ित हो गये। इसी अवस्था में उन्होंने कौशल्या को अंधतापस के शाप का वृत्तांत बताया। इसके कुछ ही क्षणों बाद महाराज ने राम-राम कहते शरीर छोड़ दिया।

कोशलनरेश के महाप्रयाण का समाचार पाकर अरुंधती तथा मुनिगण सहित महर्षि वशिष्ठ रानियों को सान्त्वना देने भवन में पधारे। सब ने मन्त्रणा कर भरत को उनके मामा की राजधानी गिरिव्रज से तत्काल बुलाने का निश्चय किया। दूतों को वहाँ मात्र सामान्य कुशल समाचार कहकर दोनों भाइयों को साथ ले आने का आदेश दिया गया।

अयोध्या की विपन्नस्थिति का आभास भरत को दुःस्वप्नों के द्वारा दूतों के पहुँचने के पूर्व ही होने लगा था। वे प्रियवियोग की आशंका से अनमने हो रहे थे। इसी समय सात दिन तक निरंतर यात्रा करके दूत गिरिव्रज पहुँच गये। गुरु का तत्काल चलने का निर्देश सुनकर दोनों भाइयों ने मामा से विदा ली और तीव्रगामी रथ से अयोध्या के लिए प्रस्थान किया। कई दिनों तक यात्रा कर वे गोमती तट पर आये, वहाँ स्नान किया और फिर चल पड़े। अयोध्या के निकट पहुँचने पर उन्हें सारा वातावरण हर्ष-शोभा-विसर्जित दिखायी पड़ा। कोशलपुरी सोयी हुई-सी और पशु-पक्षी रोते हुए दृष्टिगत हुए। राजभवन में प्रवेश करने पर कैकेयी ने उनका

स्वागत किया। कुशल-प्रश्न पूछने पर उसने पति के दिवंगत होने का समाचार सुनाया और कहा, 'राम वनवासी हो गये। अब तुम अकंटक राज्य करो।' ये शब्द कोमल हृदय भरत को बाण के समान लगे, वे राम-राम कहते हुए अचेत होकर गिर पड़े। इसके अनंतर वार्ताक्रम में इसका पता लगने पर कि सारे अनर्थ की जड़ मंथरा है, शत्रुघ्न क्रुद्ध हो उठे। वे उसकी चोटी पकड़कर घसीटने लगे। भरत को दया आ गयी। उन्होंने मंथरा को छुड़ा दिया। फिर दोनों भाई कौशल्या के पास गये। भरत ने पूरे काण्ड से अपने असंपृक्त होने के प्रमाणस्वरूप अनेक सौगंधें खायीं। कौशल्या ने उन्हें आश्वस्त कर पिता की अन्त्येष्टि का प्रबन्ध करने को कहा। भरत शव के पास जाकर बहुत रोये। फिर सभा बुलायी गयी। वशिष्ठ ने अन्त्येष्टिकी-व्यवस्था-सम्बन्धी घोषणा की। उसके अनुसार सरयू तीर पर चिता बनी और वह वेद-मंत्रों द्वारा यज्ञाग्नि से प्रज्वलित्त की गयी। उस समय का करुणा-दृश्य देखकर वशिष्ठ ऐसे वीतराग महापुरुष भी विचलित हो गये। शवदाह के अनन्तर सब ने सरयू में स्नानकर जलांजलि दी। अन्त्येष्टि कृत्य समाप्त हो जाने पर भरत ने कहा, 'पिता और राम से रहित अयोध्या मेरी दृष्टि में श्मशान नगरी है। मैं उसमें प्रवेश नहीं करूँगा।' उन्होंने सरयू तट पर ही एक तृण-कुटी में निवास करना आरंभ किया। दशाह के बाद वहीं उन्होंने पिता की त्रयोदशाह-क्रिया सम्पन्न की।

मृतककर्म समाप्त हो जाने पर मंत्रियों ने भरत से राज्यपद ग्रहण करने का अनुरोध किया। किन्तु उन्होंने अपने को राम का सेवक मात्र कहकर उसे अस्वीकार कर दिया। भरत ने राम को मनाने के लिए वन जाने का निश्चय किया। तैयारी पूरी हो जाने पर विशाल सेना के सहित मुनिगण, प्रजावर्ग तथा माताओं को साथ लेकर उन्होंने चित्रकूट के लिए प्रस्थान किया। श्रृंगवेरपुर के निकट पहुँचकर गंगा में जलांजलि दी और वहीं डेरा पड़ गया।

इसकी सूचना निषादराज को मिली। उसे यह भाँपते देर न लगी कि वह रघुवंशियों की सेना है। उसने सोचा कि कदाचित् भरत अकंटक राज्य स्थापित करने के उद्देश्य से राम के विरुद्ध सेना सजाकर आये हैं। किंतु उसके अनुभवी साथियों ने सलाह दी कि पहले भरत के मनोभावों का अध्ययन कर लिया जाय फिर तदनुकूल कार्यवाही करना उचित होगा। यह विचारकर निषादराज प्रचुर उपहार लेकर भरत की सेवा में उपस्थित हुआ और उनसे श्रृंगवेरपुर चलने की प्रार्थना की। परन्तु भरत सहमत नहीं हुए। उन्होंने भरद्वाजाश्रम का मार्ग पूछा। प्रस्थान करने के पूर्व वह भरत को उस इंगुदी वृक्ष के निकट ले गया, जिसके नीचे राम ने रात्रिवास किया था। तृणशैय्या के अवशेषों को देखकर भरत की आँखों में आँसू भर आये। साथ चलते हुए निषादराज ने पूछा, 'आप कहते हैं कि राम को मनाने जा रहा हूँ फिर इतनी विशाल सेना लाने की क्या आवश्यकता थी?' भरत बोले, 'मैं माता का पाप दास्योदक से धोने जा रहा हूँ। राम को सेना सहित अयोध्या लौटा दूँगा, स्वयं वन चला जाऊँगा।

गंगा तट पर पहुँचकर निषादराज ने पाँच सौ नावों पर सारी सेना और

समाज को चढ़ाया। उसके साथ भरत प्रयाग पहुँचे। भरत को अतिथिरूप में पाकर महर्षि भरद्वाज ने उनका राजोचित सत्कार किया। उनकी सिद्धि के प्रभाव से व्यवस्था के लिए ब्रह्मा, विश्वकर्मा तथा इन्द्र समाज-सहित वहाँ आ गये। अलौकिक सत्कार से अयोध्यावासी परम संतुष्ट हुए। भरत ने महर्षि भरद्वाज को सारा वृत्तान्त बताते हुए माता के कुकृत्य के लिए पश्चात्ताप किया। भरद्वाज बोले, 'माता का कोई दोष नहीं, सब विधि का विधान है।' फिर उन्होंने भरत से सेना और रानियों समेत आने का कारण पूछा। भरत बोले, 'मैं अपने साथ अभिषेक की सारी सामग्री लाया हूँ। राम को राजपद पर प्रतिष्ठित कर उन्हें सेना-सहित अयोध्या वापस भेज दूँगा और मैं वन को चला जाऊँगा।' प्रातः सेना लेकर भरत चित्रकूट को चले। वहाँ पहुँचने पर बहुत देर तक राम के आश्रम की खोज करते रहे। एक स्थान पर उन्हें क्षीण धूमरेखा आकाश में उठती हुई दिखायी पड़ी। कुछ आगे बढने पर ज्ञात हुआ कि वह एकान्त में स्थित एक कुटी से निकल रही है। भरत को प्रतीत हो गया कि राम की पर्णकुटी वही है। अतः रथ तथा सेना को आधे योजन पीछे छोड़कर लक्ष्मण द्वारा लगाये गये सफल वृक्षों और लताओं को देखते हुए वे शत्रुघ्न सहित कुटी की ओर बढ़े।

निर्जन वन में अकस्मात् उत्पन्न कोलाहल से राम को यह पता लग गया कि कोई सेना आयी है। उन्होंने लक्ष्मण से उसकी टोह लेने को कहा। लक्ष्मण एक ऊँचे वृक्ष पर चढ़ गये। वहाँ से सारी सेना साफ दिखायी पड़ती थी। लौटकर अग्रज से बोले, 'यह सेना रघुवंशियों की है। मेरा अनुमान है कि उसे भरत हमारे विरुद्ध सजाकर लाये हैं।' यह कहते-कहते उनका वीरदर्प उद्दीप्त हो उठा। वे बोले, 'मैं आज युद्धभूमि में भरत का वध करूँगा।' राम ने बीच ही में उन्हें रोकते हुए कहा, 'क्रुद्ध मत हो, भरत मुझसे मिलने के लिए आ रहे हैं, युद्ध करने नहीं।' ये बातें हो ही रही थीं कि भरत सामने आते हुए दिखायी पड़े। भाई को पर्णकुटी के सामने बैठा देखकर वे रोते हुए आगे बढ़े। उनका शरीर रोमांचित हो उठा। निकट आते-आते वे विह्वल हो पृथ्वी पर गिर पड़े। राम ने दौड़कर उन्हें उठाया और गले लगा लिया। उनके नेत्रों से अश्रुधारा बह चली। भरत ने भाई को पिता के दिवंगत होने की सूचना दी। यह हृदयद्रावक संवाद पाकर राम संज्ञाशून्य हो पृथ्वी पर गिर पड़े। फिर संभलकर उठे और मंदाकिनी तट पर जाकर बेर तथा इंगुदी के फलों से पिंडदान किया। वहाँ से लौटकर कुटी के द्वार पर आ पितृ-चरणों का स्मरणकर चारों भाई देर तक रोते रहे।

दूसरे दिन अवधवासियों तथा मुनियों की सभा लगी। राम को अयोध्या लौटाने के लिए विचार-विमर्श होने लगा। भरत ने आरंभ में ही अग्रज से निवेदन किया, 'मैं अभिषेक के लिए सारे द्रव्य लाया हूँ। आप राज्यग्रहण कर प्रजापालन के लिए अयोध्या लौट चलें। अंतकाल में पिता को मोह हो गया था, उसका मार्जन करें।' राम ने उत्तर में कहा, 'पिता के वचनों के रक्षार्थ मैं १४ वर्ष तक लक्ष्मण सहित वन में रहूँगा। तुम रघुकुल की मर्यादा निभाते हुए अयोध्या जाकर प्रजापालन

करो।' इस पर जाबालि ऋषि बोले, 'राम! परोक्ष की चिंता छोड़कर प्रत्यक्ष धर्म का पालन करना चाहिए।' राम ने कहा, 'मुनिवर! पिता के द्वारा किये गये कर्म का मैं हनन न करूँगा। मुझे अधर्म में प्रवृत्त न करें।' इसका प्रत्याख्यान करते हुए जाबालि ने कहा 'जिसको जलांजलि दे दी उसकी वाणी का पालन करना व्यर्थ है।' इस विवाद को समाप्त करने के लिए वशिष्ठजी बोले, 'राम! माता-पिता, वृद्ध और गुरु के वचन मान्य होते हैं। तुम मेरा कहना मानकर अयोध्या लौट चलो।' राम ने विनीत भाव से निवेदन किया 'गुरुवर! मैं पिता के वचन का पालन करने के लिए प्रतिश्रुत हूँ।' भरत ने भाई का दृढ़ निश्चय देखकर आर्तस्वर में पुनः कहा, 'जबतक प्रभु कृपा नहीं करेंगे, मैं निराहार और निर्जल रहकर यहीं सेवा में पड़ा रहूँगा।' राम उन्हें समझाते हुए बोले, 'भाई! ऐसा क्यों कहते हो? प्रायोपवेशन ब्राह्मणों का धर्म है, क्षत्रियों का नहीं। जीवित रहते मैं पिता के वचनों का उल्लंघन नहीं करूँगा और न अपने स्थान पर वनवास के निमित्त तुम्हारा प्रतिनिधित्व ही मुझे मान्य होगा। हमारा तुम्हारा इसी में कल्याण है कि दोनों स्वर्गस्थ पिता के वचनों का पालन करें।' रावणवध के इच्छुक वहाँ छद्मवेष में समुपस्थित देव-गंधर्व और ऋषियों ने राम के इन वाक्यों का सहर्ष अनुमोदन किया। फिर उन लोगों ने भरत को समझाते हुए कहा, 'वत्स! कैकेयी के कृत्य को निमित्तमात्र समझो।' भरत ने अन्त में कहा, 'मैं चक्रवर्ती साम्राज्य का भार वहन करने में सर्वथा असमर्थ हूँ। पृथ्वी-रक्षा का मुझमें किंचित् भी सामर्थ्य नहीं है।' इतना कहते-कहते उनका गला भर आया और वे राम के चरणों पर गिर पड़े। राम ने उन्हें गोद में बैठा लिया और बोले, 'भाई! मेरी आज्ञा का पालन करो। अयोध्या लौट जाओ। गुरु वशिष्ठ और इन वृद्ध मंत्रियों से पूछकर राज्यकार्य करो। मेरी प्रतिज्ञा अचल है।' वशिष्ठजी ने व्यवस्था दी, 'राम! अपनी पादुका भरत को दे दो। यही अपने प्रभाव से त्रैलोक्य-पालन करेगी।' राम ने भरत को चरणपीठ दे दिये। भरत ने उन्हें शिरोधार्य कर अयोध्या लौटना स्वीकार कर लिया।

भरत ने कुछ दिन ठहरकर समाज-सहित चित्रकूटस्थ मुनियों के आश्रमों का दर्शन किया, फिर भरद्वाजाश्रम तथा शृंगवेरपुर होते हुए वे अयोध्या लौट आये। माताओं को नगर में छोड़कर वे स्वयं नन्दिग्राम में कुटी बनाकर राम का स्मरण करते हुए कालयापन करने लगे। राम की पादुकाओं को सिंहासन पर प्रतिष्ठित कर वे छत्र-चामर-व्यजनादि से उनकी पंचकाल सेवा में लीन रहते थे। प्रजा के सारे महत्त्वपूर्ण आवेदन पादुकाओं की सेवा में निवेदित होते थे। संदिग्ध विषयों में आकाशवाणी से व्यवस्था प्राप्त होती थी। आपत्तिकाल में स्मरण तथा स्तवन मात्र से पादुका सारे कष्ट दूर कर देती थी। उसके इस अप्रतिम प्रभाव की चर्चा तीनों लोकों में फैल गयी। अव्यवस्था तथा अराजकता के समर्थक रावण और बाणासुर को यह अच्छा न लगा। उन्होंने पादुकाहरण की योजना बनायी। दोनों वेष बदलकर रात के तीसरे पहर में नन्दिग्रामस्थ योगपीठ पर आये। किन्तु लाख प्रयास करने पर भी वे दोनों पादुकाओं को चोरी से उठाकर ले जाने में सफल न हो सके।

भरत के लौटने के पश्चात् अयोध्या के समीपवर्ती नन्दिग्राम तथा पालिग्राम के गोप-गोपियाँ गोपराज सुखित और मांगल्या के नेतृत्व में राम को मनाने उसी मार्ग से चित्रकूट गये। निषादराज और महर्षि भरद्वाज ने उनका यथोचित सत्कार किया। चित्रकूट पहुँचने पर सीता ने सब का भावपूर्ण आतिथ्य किया। उन्होंने अपनी नित्यसखियों का आह्वान कर उनके द्वारा अतिथियों के भोजन आवासादि की दिव्य व्यवस्था करायी। राम के आग्रह से सुखित ने दूत भेजकर शेष गोप-परिवारों को भी पशुओं सहित चित्रकूट बुला लिया। वहाँ गोचारण की पर्याप्त सुविधा थी। इसलिए वे सभी चिरकाल तक ठहरे रहे। राम ने चित्रकूट में गोपियों के साथ अनेक रास किये। स्फटिक शिला पर सीता और सहजा के साथ उनकी अंतरंग लीला चलती रही। इसी कारण चित्रकूट की गणना राम के तीन प्रमुख विहार स्थलों में होने लगी।[1] चित्रकूट-वास के समय राम के दर्शनार्थ दूर-दूर से ऋषि-मुनि आते रहे। एक बार सीता और लक्ष्मण सहित वे अत्रि-आश्रम पर गये। मुनियों को जल का कष्ट था। अतः उनकी इच्छानुसार राम ने मंदाकिनी के रूप में व्योमगंगा की अवतारणा की।

इस प्रकार दक्षिणापथ में राम का प्रभाव उत्तरोत्तर बढ़ते देखकर उसे निरस्त करने के लिए रावण अध्यात्म-शक्ति का उपार्जन करने में जुट गया। शिव को प्रसन्न करने के लिए उसने नर्मदा-तट पर घोर तपस्या की। उसने उज्जैन में महाकालेश्वर, काशी में विश्वनाथ, गंगासागर-संगम पर हाटकेश्वर तथा कैलाश पर्वत पर जाकर पार्वतीनाथ की आराधना की। भूमंडल के विभिन्न प्रदेशों में घूम-घूमकर उसने निविड़ कान्तारों में वास करते हुए कठिन तपश्चर्या की। कालान्तर में शिव की कृपा से वह सभी शास्त्रों में पारंगत हो वेदाचार्य के रूप में प्रसिद्ध हो गया। विद्याबल की भाँति बाहुबल में भी वह अप्रतिभ हो गया। उस मदोन्मत्त ने यक्षराज कुबेर को भगाकर उनकी राजधानी लंका पर अधिकार कर लिया। तब पुलस्त्य ऋषि ने विधिवत् अभिषेककर उसे लंकापुरी का राजा बना दिया। इसके उपलक्ष्य में रावण ने व्योमगंगा के जल से शिव को अभिषेक कराया और उनकी पूजा में अनेक बार अपने सिर काट-काटकर चढ़ाये। अवढरदानी शिव ने वरदान देकर ब्रह्मादि देवों को उसका आज्ञानुवर्ती बना दिया। वरदर्पित हो उसने त्रैलोक्य-विजय का अभियान किया। पृथ्वी के सारे देश जीतकर उसने वहाँ अपने सहधर्मी राक्षसों को बसा दिया।

इसी विजय-यात्रा में वह एक बार नर्मदा तीर पर गया। संयोगवश उस समय वहाँ सहस्रार्जुन नामक महापराक्रमी राजा भी पड़ाव डाले पड़ा था। उसने जल-क्रीड़ा करते हुए अपनी विशाल भुजाओं से नदी का प्रवाह रोक दिया। इसके फलस्वरूप रावण की छावनी जलप्लावित हो गयी। उसके भोजन, पान तथा पूजा

---

१. राम की रासलीला के, वरीयता क्रम से, तीन केन्द्र माने जाते हैं—प्रमोदबन महारास, चित्रकूट मध्यरास और लंका अधम रास की स्थली है।

की सारी सामग्री डूब गयी। रावण ने अपने सैनिकों को वहाँ से सहस्रार्जुन को शीघ्र हटाने का आदेश दिया। सहस्रार्जुन तथा रावण की सेनाओं में घमासान युद्ध हुआ। रावण की सेना पराजित हुई और वह बन्दी बनाकर लोहे के पिंजड़े में डाल दिया गया। उसके कुंभकर्णादि सेनाध्यक्ष रणक्षेत्र से भाग गये। उन्होंने पुलस्त्य ऋषि से सारा समाचार कहा। रावण को छुड़ाने के लिए पुलस्त्य स्वयं महिष्मतीपुरी गये और सहस्रार्जुन से अपने दुर्विनीत पौत्र को प्राणदान देने का अनुरोध किया। सहस्रार्जुन ने ऋषि के कहने पर उसे मुक्त कर दिया।

रावण को इस अपमान के कारण बड़ी ग्लानि हुई। महर्षि पुलस्त्य ने सांत्वना देते हुए उससे कहा, 'चिंता मत करो। तुम कालान्तर में ख्यातिलाभ करोगे। किन्तु इसके लिए कठोर तप अपेक्षित है। शिवाराधन से अभीष्ट सिद्ध होगा।' पितामह के आदेशानुसार वह शिवार्चन के लिए कैलाश गया। वहाँ से दिव्यलिंग लाकर उसने लंका में स्थापित किया। शिव प्रसन्न हो गये। उनकी कृपा से उसने पंचतत्त्वों के सहित ब्रह्मा और इन्द्र को भी वश में कर लिया। अब केवल विष्णु बच रहे। रावण ने अपनी सारी शक्ति उनके प्रभाव के उन्मूलन में लगाने का संकल्प किया। उसके द्वारा प्रोत्साहित हो मेघनाद ने वैष्णवधर्म का सर्वनाश कर विश्व-विजय का बीड़ा उठाया। इस कार्य में सहायता के लिए सुलोचना ने पिता का स्मरण किया। शेष ने उपस्थित होकर जामाता को इन्द्र-विजय का वरदान दिया। मेघनाद ने देवलोक पर आक्रमण कर दिया। उसके आतंक से इन्द्र मरुद्गणों के साथ भागकर गिरि-कंदराओं में छिप गये, असंख्य देवताओं का वधकर वह देवस्त्रियों और देवकन्याओं को बंदी बना लंका ले आया। इसी प्रकार किन्नरों, यक्षों और मनुष्यों को भी हरा-कर त्रैलोक्य-विजयी बन वह सेना-सहित लंका लौट आया। शक्तिमद से उन्मत्त राक्षसों के उत्पात से विश्व थर-थर काँपने लगा।

राम को अत्रि आश्रम पर आया जानकर दंडकारण्यवासी सुतीक्ष्ण, उद्दालक, विश्वामित्र, च्यवन, दुर्वासा आदि मुनि वहाँ गये। उन्होंने राक्षसों द्वारा किये गये अत्याचारों की करुण-गाथा सुनाते हुए राम से कहा, 'रावण द्वारा भेजे गये नृशंस राक्षस मुनियों को खा जाते हैं और उनके बालकों को चुराकर मार डालते हैं। इससे हमारे आश्रम सूने हो चले हैं। पति और पुत्र के शोक में स्त्रियाँ तथा माताएँ विलख रही हैं। तपस्वियों की हड्डियों से भूमि पट गयी है। दक्षिणापथ प्रायः ब्राह्मणशून्य हो गया है। यज्ञों में राक्षस अनेक प्रकार से विघ्न उपस्थित करते हैं। मल और मूत्र की वर्षा कर उसे अपवित्र करते हैं, यज्ञाग्नि बुझा देते हैं। स्त्रियों तथा कन्याओं को बलात् भ्रष्ट करते हैं और देवालयों को नष्ट कर डालते हैं। ये सारे अत्याचार लंका-पति रावण के संकेत से हो रहे हैं। उसके वध से ही हमारा धर्म और जीवन रक्षित हो सकता है। इसके लिए आप ही सक्षम हैं। हम आपके शरणागत हैं, रक्षा करें।' मुनिगण यह निवेदन कर ही रहे थे कि उसी समय वहाँ इन्द्र, मरुद्गण, कुबेर, ब्रह्मादि देवता भी आ गये और अपनी अकथनीय विपत्ति का वर्णन करने लगे। राम ने सबको आश्वासन देकर विदा किया। आश्रम से प्रस्थान करते समय अनुसूया ने

योग प्रभाव से सीता को दिव्य वस्त्राभूषण तथा अंगरागादि सौन्दर्य प्रसाधनों से अलंकृत किया। इसके पश्चात् वे कुछ दिन चित्रकूट और ठहरे। इस बीच मृगया करते समय राक्षसों ने उन पर अनेक आक्रमण किये, किन्तु अपने अतुल बल से राम ने शत्रुओं के सारे प्रहार प्रभावहीन कर दिये।

चित्रकूट से पंचवटी जाते हुए उनकी विराध नामक भयानक राक्षस से भेंट हो गयी। राम ने उसका संहारकर उस प्रदेश के निवासी मुनियों की चिंता दूर की। उधर चित्रकूट में राम की दीर्घकाल तक अनुपस्थिति से व्याकुल गोप-गोपी उन्हें ढूँढते हुए अत्रि-आश्रम पर गये। महर्षि अत्रि ने उन्हें राम का यह संदेश बताकर लौटा दिया कि वे रावणवध के पूर्व उनका दर्शन नहीं कर सकेंगे। हताश हो सारा गोप-समाज अवध प्रदेशस्थ व्रजभूमि को लौट गया।

राक्षसबहुल प्रदेश में यात्रा करते हुए राम आगे चले। उनके पीछे सीता थीं फिर लक्ष्मण। अगस्त्य ऋषि के आश्रम पर पहुँचने पर उनका बड़ा स्वागत हुआ। ऋषि-पत्नी लोपामुद्रा ने सीता की यथोचित अभ्यर्थना की। अगस्त्य ऋषि ने उनके निवास के लिए गोदावरी तीर पर स्थित पंचवटी नामक स्थान को सर्वथा उपयुक्त बताया। उनके निर्देशानुसार राम भाई और स्त्री-सहित घने जंगलों को पार करते हुए आगे बढ़े। मार्ग में राक्षसों द्वारा मारे गये मुनियों की अस्थियों का विशाल समूह देखकर वे करुणाभिभूत हो उठे। पंचवटी पहुँचकर राम वहाँ की प्राकृतिक शोभा देखकर मुग्ध हो गये। उन्होंने पर्णकुटी बनायी और अपने १४ वर्षीय वनवास के साढ़े बारह वर्ष वहीं व्यतीत किये। उसके समीप ही अंबिकेश महादेव का मठ था। पंचवटी-प्रवासकाल में वे इस दिव्यलिंग की निरन्तर पूजा करते रहे।

रावण के भाई खर, दूषण और त्रिशिरा जनस्थान में सेना-सहित निवास करते थे। उनके अत्याचारों से सारा मुनिसमाज अहर्निश आतंकित रहता था। एक दिन रावण की बहन शूर्पणखा कामभाव से प्रेरित हो अत्यंत सुंदर वेष धारणकर राम के समीप आयी। राम ने पूछा 'देवि ! इस विजन वन में तुम अकेली क्यों घूम रही हो ?' वह बोली, तुम्हारे सौन्दर्य पर आसक्त होकर रमण करने की इच्छा से। 'राम ने कहा, 'यदि तुम अत्यंत कामारूढ़ हो तो मेरे भाई से संपर्क स्थापित करो। मैं तो एक पत्नीव्रत हूँ।' यह सुनकर वह लक्ष्मण के पास गयी, किन्तु उन्होंने उसे यह कहकर निराश लौटा दिया कि तुम पहले मेरे बड़े भाई से विवाह का प्रस्ताव कर चुकी हो, इसलिए मेरे लिए अग्राह्य हो। लक्ष्मण की सिद्धान्तवादिता से निराश हो वह पुनः राम के पास गयी। उसकी विवेकशून्य मुग्धता देखकर जानकी हँस पड़ीं। इससे अपने को अपमानित अनुभव कर वह बिगड़कर बोली, 'तुझे इसका दंड अभी देती हूँ।' यह कहकर वह कराल रूप धारणकर सीता पर झपट पड़ी। लक्ष्मण को यह समझते देर न लगी कि वह राक्षसी है। राम के संकेत से उन्होंने खड्ग निकालकर उसके नाक-कान काट डाले। रक्त बहाती हुई वह आकाश में उड़ी। अपने भाई खर-दूषण के पास जाकर उसने इस अपमान का बदला लेने के लिए अनुरोध किया। उसकी प्रेरणा से तीनों भाई सेना सजाकर चढ़ आये। राम ने लक्ष्मण से कहा, 'तुम

सीता को लेकर कुटी में चले जाओ। मैं इनसे अकेले निपट लूँगा।' इतने में राक्षस-सेना कुटी के समीप आ गयी। राम ने घमासान युद्ध करके तीनों को धराशायी कर दिया। इसके बाद शूर्पणखा लंकापुरी गयी। उस समय संध्या हो चुकी थी। उसने रावण के सामने करुण-क्रंदन करते हुए सारा वृत्तान्त निवेदित किया, फिर बोली, 'तुम कैसे जगद्‌विजयी हो; जिसके भाई एक सामान्य तापस द्वारा मारे जायँ और बहन इस प्रकार कुरूप की जाय। यदि इसका बदला न लिया गया तो मैं जहर पीकर प्राण त्याग दूँगी। मेरा अपमान करने वाले राम के साथ एक सुंदरी स्त्री है। उसने मेरी हँसी की है। उसे हर लाओ तभी मेरा संताप मिटेगा।'

शूर्पणखा का परिवेदन सुनकर रावण जल उठा। कुमति के रूप में सीता उसके हृदय में प्रविष्ट कर गयीं। उसने निश्चय कर लिया कि इस अपमान का प्रतिशोध मात्र स्त्रीहरण है। भाइयों के मारे जाने का संवाद पाकर उसे अपार दुःख हुआ। उसने उन तीनों की घृतोदक-क्रिया करके मारीच के घर जाकर एकांत में मंत्रणा की। उसके अनुरोध पर मारीच स्वर्णमृग का रूप धारण करने पर सहमत हो गया। रावण बोला, 'तुम्हारा पीछा करते-करते जब राम दूर निकल जायेंगे तो मैं सीता को हर लाऊँगा। फिर उसे डरा-धमकाकर अपनी अंकशायिनी बना लूँगा। साधु परकार्य सिद्धि के लिए आत्मविनाश करते हैं, तुम मेरा इतना उपकार करो।' इसके पश्चात् शीघ्र ही रावण मारीच को लेकर पंचवटी गया। पंचवटी से थोड़ी दूर पर रथ छोड़कर उसने ब्राह्मण का रूप धारण कर लिया और मारीच को स्वर्णमृग का रूप धरकर आश्रम के सामने विचरने के लिए भेज दिया।

उस समय दिन का तीसरा पहर था। राम, सीता और लक्ष्मण तीनों कुटी में विश्राम कर रहे थे। सीता की दृष्टि अकस्मात् स्वर्णमृग पर पड़ी। वे पति से बोलीं, 'देखिए इसका रंग कितना सुंदर है, इस दिव्य मृग की स्वर्णिम त्वचा से मैं कंचुकी बनाऊँगी। इसका मांस भी स्वादिष्ट होगा। वह हमारे भोजन के काम आयेगा। सींग आपके हाथों में शोभित होगी।' राम बोले, 'प्रिये! यह मायामृग प्रतीत होता है। जनस्थान में अनेक राक्षस छद्मवेष में घूमते रहते हैं। अभी कल हमने रावण की बहन को कुरूप किया है। हो-न-हो उसीका बदला लेने के लिए कोई राक्षस इस वेष में रावण द्वारा भेजा गया है। यहाँ का सारा वातावरण अत्यंत संदिग्ध है। हम किसी चौथे पर विश्वास नहीं कर सकते। राजपुत्री! समय की प्रतीक्षा करो। तुमने साम्राज्य का वैभव छोड़ा। इस क्षुद्र लोभ का भी संवरण करो।' इस प्रसंग में उन्होंने सीता को छद्मवेषधारी राक्षस द्वारा हरी गयी एक सुंदरी रानी की कथा सुनायी। किन्तु सीता अपने हठ पर दृढ़ रहीं। राम भवितव्यता को अमिट मान लक्ष्मण पर सीता की रक्षा का भार छोड़कर मृग के पीछे चले। उन्होंने जाते समय भाई को स्पष्ट आदेश दिया कि जब तक मैं न लौटूँ, आश्रम से बाहर न जाना। राम मृग का पीछा करते-करते बहुत दूर निकल गये। तब अवसर पाकर वाण छोड़ा। वह उसकी छाती में लगा। प्राण छोड़ते समय उसने तीन बार 'हा लक्ष्मण!' कहा। यह शब्द सुनकर सीता बहुत घबड़ा गयीं। उन्होंने पति पर विपत्ति की आशंका

करते हुए लक्ष्मण को तत्काल उनकी सहायता के लिए जाने को कहा। लक्ष्मण बोले, 'यह शब्द प्रवंचनापूर्ण है। आर्य ने मुझे तुम्हारे रक्षार्थ यहाँ नियुक्त किया है। मैं तुम्हें छोड़कर नहीं जा सकता। यह विश्वासघात होगा।' सीता क्रुद्ध होकर बोलीं, 'तुम राज्यलक्ष्मी के लोलुप हो।' यह सुनकर लक्ष्मण रोते हुए बोले, 'देवि! काल-विपर्यय से तुम ऐसा कह रही हो। मैं राम को पिता और तुम्हें माता मानता हूँ। तुम्हारे आक्षेप से विद्ध होकर मैं जा रहा हूँ किंतु धनुप-कोटि से एक रेखा खींचे जाता हूँ। इसे पार न करना।'

इसके अनन्तर उन्होंने सीता की रक्षा के लिए पंचवनस्पतियों एवं वनदेवी को नियुक्त किया। लक्ष्मण के आँखों से ओझल होते ही रावण आश्रम के द्वार पर आ गया। उसे देखते ही वनस्पतियाँ हिलने लगीं। यज्ञाग्नि अकस्मात् प्रज्वलित हो उठी। रावण ने बहुत प्रयत्न किया किन्तु वह लक्ष्मण-रेखा पार न कर सका। फिर बोला 'देवि! दीन ब्राह्मण को भिक्षा दे दो।' रेखा से बाहर आने के पूर्व सीता का मूलस्वरूप गार्हपत्य अग्नि में प्रविष्ट कर गया। फिर मानुषीरूप में वे लीलार्थ रेखा पार कर भिक्षा देने रावण के सामने चली गयीं। रावण ने अपना भयानक रूप प्रकट करके सीता को उठाकर अपने कंधों पर बिठा लिया और आकाशमार्ग से लंकाभिमुख हुआ। उस दिन माघ शुक्ला चतुर्दशी थी। राक्षसगृहीता सीता के रुदन का शब्द मार्गस्थ जटायु के कानों में पड़ा। उसने पहचान लिया कि वह अवश्य उनके मित्र अयोध्या-नरेश दशरथ की कुलवधू है। उसने रावण को रोका और बडी देर तक उससे युद्ध करता रहा। अंततः दोनों पंखों के कट जाने से वह पृथ्वी पर गिर पडा। रावण सीता को लेकर लंका चला गया। राम के आने तक पक्षिराज जटायु अपना प्राण संजोये रहा।

उधर मारीचवध के अनन्तर राम कुटी की ओर लौट ही रहे थे कि उन्हें लक्ष्मण सामने आते दिखायी दिये। भाई द्वारा स्पष्ट शब्दों में मना करने पर भी सीता को कुटी में अकेली छोड़कर आने का कारण पूछने पर लक्ष्मण ने सीता के तीव्र अनुरोध का वृत्तान्त कह सुनाया। राम सशंकित हो उठे। दोनों भाई व्यग्रचित्त हो आश्रम की ओर चले। निकट आने पर उन्हें वहाँ के लता-वृक्ष और पक्षी रोते एवं पशु अमंगल सूचक शब्द करते दिखायी दिये। अप्रत्याशित अकल्याण की कल्पना मात्र से राम का शरीर जलने लगा। उन्हें लगा कि अवश्य ही आश्रम में सीता नहीं हैं। आगे बढने पर कुटी को सीतारहित पाकर वे मूर्च्छित होकर गिर पड़े। लक्ष्मण ने गोदावरी से ठंढा पानी लाकर उनका मुख सींचा। भाई की विरह चेष्टाएँ-देख और विलाप सुनकर उनका हृदय फटने लगा। फिर धैर्यधारण कर वे बोले, 'नाथ! बताइये हमें आगे क्या करना है? तुम्हारी सेवा में यह प्राण अर्पित है।' इस घटना के बाद राम का मन उस स्थान से उचट गया। पर्णकुटी त्यागकर दोनों भाई सीता को खोजते हुए आगे बढ़े।

गोदावरी तीर पर सीता के पदचिह्नों को देख राम अचेत होकर गिर पड़े। लक्ष्मण ने उठाकर उन्हें ढाढ़स बँधाया। कुछ दूर चलने पर उन्होंने मार्ग में जटायु

को निश्चेष्ट पड़ा देखा। उनके समीप जाने पर वह बोला 'राम ! तुम्हें देखने के लिए ही मैं अवतक प्राण रक्षित किये रहा। सीता को हरकर-लिये जाते हुए रावण को मैंने रोका था। उसीसे युद्ध करते-करते मेरी यह दशा हुई।'

इतना कहकर उसने प्राणत्याग दिया। राम ने देवासुर संग्राम तथा मृगया में सहायक अपने पिता के अभिन्न मित्र की अपने हाथों दाह-क्रिया करके जलांजलि दी।

जटायु के मुख से रावण द्वारा सीता के हरे जाने का निश्चित समाचार पाकर राम का आक्रोश दीप्त हो उठा। वे लक्ष्मण से बोले, 'यदि सीता जीवित है तो मैं जीवन धारण करूँगा अन्यथा चराचर जगत् को भस्म कर डालूँगा।' यह सुनकर देवता भय से काँपने लगे। लक्ष्मण ने समझाया, 'प्रभो ! आप विश्वरक्षक हैं। रावण को मारकर त्रिलोकी को सुखी करें।' इसके बाद घने वन पार करते हुए दोनों भाई शापित कबंध के पास पहुँचे। राम ने अल्पप्रयास से ही उस मानवभक्षी का वध करके सद्गति प्रदान की। मरते समय उसने कहा, 'पतितपावन ! समुद्र के बीच में स्थित लंकापुरी रावण की राजधानी है। उसको जीतने में बालि का भाई सुग्रीव सहायक होगा। यदि वह चिरकांक्षित किष्किंधा का राज्य और तारा सुन्दरी को पा जाये तो प्रत्युपकार में सीतान्वेषण की व्यवस्था कर देगा। उसके अधीन असंख्य वानर-सेना है।' इसे दैवी प्रेरणा मानकर दोनों भाई ऋष्यमूक की ओर चले।

मार्ग में ऊँचे-ऊँचे पर्वतों और दुर्गम कंदराओं से होते हुए वे पंपासर पहुँचे। सरोवर में स्नानकर कुछ देर विश्राम किया। वहाँ पक्षीयुग्मों को क्रीड़ा करते देखकर राम व्याकुल हो उठे। वे बड़ी देर तक सरोवर के तट पर बैठे प्रलाप करते रहे। स्वस्थ होने पर उसके किनारे स्थित मुनियों के आश्रमों में जाकर उन्होंने विज्ञान-कथाएँ सुनीं। संध्या समय वहीं ठहर गये। रात में बहुत देरतक लक्ष्मण क्लांत एवं दुःखित भाई का चरण दबाते रहे। वियोगी राम को भाई के शील एवं निष्ठापूर्ण सेवा से अपार सन्तोष हुआ।

पंपासर से ऋष्यमूक जाते हुए राम परमभक्ता शबरी नामक भीलनी के घर गये। रास्ते में मुनियों ने उनका आतिथ्य करना चाहा किंतु वे रुके नहीं। शबरी उद्विग्नतापूर्वक प्रतीक्षा कर रही थी। उत्कंठा से कभी भीतर जाती, कभी बाहर आती। पदार्पण करते ही उसने दोनों भाइयों का पाद्य, अर्घ्य, आचमन, स्नान, मधुपर्क आदि से स्वागत किया। राम की सेवा के निमित्त उसने अनेक प्रकार के फल और साग पृथक्-पृथक् दोनों में सजाये थे। उनमें से परीक्षा के लिए उसने कुछ स्वयं चखकर रखे थे। राम ने मुक्त-कंठ से प्रशंसा करते हुए उन्हें खाया। शबरी भक्तवत्सल के अचिंत्य अनुग्रह से अभिभूत हो गयी। आराध्यदेव को जूठे फल खिलाने से उसे बड़ी ग्लानि हुई। राम ने उसका मनस्ताप दूर करने के लिए कहा, 'देवि ! तुम तीर्थपावनी हो। आगामी कल्प में तुम मुझे प्रमोदवन में प्राप्त करोगी। तब तक यहीं तप करते हुए भक्तियुक्त शरीर धारण करो।' यह कहकर चलते हुए उसने उन्हें सादर ताम्बूल अर्पित किया।

मुनियों को राम का यह आचरण अच्छा नहीं लगा। वे आपस में कहने लगे,

'आश्चर्य है ! राम ने हम यज्ञव्रती मुनियों की उपेक्षाकर मंदबुद्धि एवं दुराचारिणी भीलिनी का आतिथ्य ग्रहण किया। बड़ों की बुद्धि उल्टी होती है।' इस प्रकार उन लोगों ने शबरी और राम दोनों की भरपेट निन्दा की। दैवयोग से इस निराधार आक्षेपजनित पाप का दंड उन्हें तत्काल भोगना पड़ा। सारे आश्रमों की यज्ञाग्नि अकस्मात् बुझ गयी, नदी का जल रक्तमय हो गया। हव्य-सामग्री कीड़ों से भर गयी। इससे उनके स्नान-यज्ञादि कर्म बन्द हो गये। धर्मनाश का भय उपस्थित हो गया।

इसी समय महर्षि अगस्त्य का उधर आना हुआ। मुनियों ने अपनी दुरवस्था उनसे कह सुनायी। अगस्त्य बोले, 'ब्राह्मणो ! तुम पापकर्म से तेजोहीन हो गये हो। रामावतार लोकमंगल के लिए हुआ है। वे ही यज्ञात्मा हैं, यज्ञभुक् हैं। अज्ञानवश तुम उन्हें पहचान नहीं सके। उन्हीं की शरण में जाने से इस कष्ट से निवृत्ति मिल सकती है।'

अगस्त्य के निर्देशानुकूल राम को ढूँढ़ते हुए मुनि लोग ऋष्यमूक पर्वत पर पहुँचे। वहाँ उनकी दोनों भाइयों से भेंट हुई। मुनियों ने अत्यन्त आर्तस्वर में क्षमा-याचना की। राम ने कहा, 'मेरे लिए भक्तों का अपमान असह्य है। महायोगिनी शबरी का तुमलोगों ने तिरस्कार किया है। वह सर्वदेवप्रणम्य है। उसी की आराधना करने से तुम्हारा पाप कटेगा।' मुनि लोग वहाँ से अगस्त्य ऋषि के साथ शबरी के घर गये और उससे अनुनय-विनयपूर्ण शब्दों में निवेदन किया, 'माता ! ब्राह्मणों का पाप क्षमा करो। अपना पैर धोकर हमारे आश्रम की नदी को पवित्र करो।' शबरी बोली, 'ब्राह्मणदेव ! मैं आपके जूठनयोग्य भी नहीं हूँ।' यह कहकर वह महर्षि अगस्त्य के पैरों पर गिर पड़ी। अगस्त्य के अनुरोध से वह मुनियों के आश्रम पर गयी। उसके आगमन मात्र से सारा आश्रम पवित्र हो गया। मुनियों के धर्मकार्य पूर्ववत् चलने लगे।

ऋष्यमूक गिरि पर विचरण करते हुए एक दिन राम-लक्ष्मण ने सुग्रीव और हनुमान के साथ नलनीलादि प्रमुख वानरों को बैठे देखा। उस समय वे वालि-वध के लिए मंत्रणारत थे। सुग्रीव बालि के भय से ही उस अभिशप्त पर्वत पर निवास करता था। इसलिए उसे दो अपरिचित धनुर्धरों को देखकर शंका हुई। उसने हनुमान को उनका परिचय प्राप्त करने के लिए भेजा।

राम के समक्ष उपस्थित होकर वे बोले, 'मैं वायुपुत्र हनुमान हूँ। सुग्रीव ने मुझे आपके पास यह जानने के लिए भेजा है कि आपलोग कौन हैं और किस उद्देश्य से यहाँ पधारे हैं ? मैं मनसा-वाचा-कर्मणा आपका अनुगत हूँ।' राम उन्हें देखते ही प्रेम-विह्वल हो गये और गद्गद् स्वर में बोले, 'हे महाबली ! आओ तुम्हें आलिंगन करूँ।' यह कहकर उन्होंने हनुमान को गले लगा लिया। फिर कहा, 'मैं अयोध्यानरेश दशरथ का पुत्र राम हूँ। मेरी स्त्री राक्षसराज रावणद्वारा हर ली गयी है। उसी को खोजते हुए घूम रहा हूँ।' हनुमान ने राम से कहा, 'भाई के अत्याचारों से त्रस्त सुग्रीव आपकी सहायता करना चाहता है। उसके पास वानरों की विशाल सेना है।

उससे मित्रता कर लीजिए।' राम ने इसके उत्तर में कहा, 'मैं भी सुग्रीव से मैत्री कर उसका उपकार करना चाहता हूँ।' हनुमान बोले, 'भगवन्! आप सर्वसमर्थ हैं, पूर्णकाम हैं। आपको सहायक की आवश्यकता नहीं है। फिर भी मैं सुग्रीव को बुलाये लाता हूँ।' यह कहकर वे सुग्रीव के पास गये।

वह प्रतीक्षा कर ही रहा था, तुरन्त मंत्रियों-सहित साथ चल पड़ा। राम के सम्मुख उपस्थित होकर सबने पृथक्-पृथक् दंड प्रणाम किये। हनुमान ने राम से सुग्रीव की मैत्री करायी फिर बोले, 'सुग्रीव! संसार में जिसका दास्य दुर्लभ है, उसकी मित्रता तुझे अनायास प्राप्त हो गयी है।' सुग्रीव ने कृतकृत्य होकर कहा, 'प्रभो! अब अपने स्वरूप से विश्व को आनन्दपूर्ण और चरित से दिशाओं को ज्योतिर्मय कीजिए।' इसके पश्चात् उसने सीता के आभूषण लाकर राम को दिये। उन्हें देखते ही राम व्याकुल हो गये। कंकण, केयूर और ग्रैवेयक को बारी-बारी से संबोधन कर वे देर तक विलाप करते रहे। सुग्रीव ने सांत्वना प्रदान करते हुए कहा, 'जानकी के कारण ही रावण की मृत्यु लिखी है। इसीलिए उस पापी ने उनका हरण किया है। आप घबराएँ नहीं। मैं असंख्य वानरों को भेजकर उनका संधान कराऊँगा और धर्म-नाशक रावण के वध में सर्वप्रकारेण सहायक हूँगा।' उसके इन उत्साहवर्धक शब्दों को सुनकर राम बोले, 'जानकी को एक-एक क्षण युग के समान बीत रहा होगा। इसलिए शीघ्रता करो। मैं बालि का वध करके तुझे निरापद कर दूँगा।'

राम के इस प्रकार आश्वासन देने के बाद सुग्रीव ने मन-ही-मन सोचा, 'ये असामान्य सामर्थ्यवान् जान पड़ते हैं किन्तु मर्त्यशरीर होने से शंका होती है। इस हेतु परीक्षा लेने के बाद ही इनकी सहायता करना उचित होगा।' यह विचारकर उसने राम से कहा, 'सामने ताड़ के सात वृक्ष हैं, इन्हें जो एक बाण से काटकर गिरा देगा वही बालि-वध में सक्षम होगा।' राम ने वक्ररेखा में स्थित उन सातों ताड़-वृक्षों को एक ही बाण में धराशायी कर दिया और उनके मूल में रहनेवाले सर्पों को भी मार डाला। इसके अनन्तर सुग्रीव ने दुंदुभि नामक दैत्य की हड्डियाँ दिखाते हुए राम से कहा, 'हिमालय की भाँति विशदाकार इस अस्थि-पंजर का उद्धार कीजिए।' राम ने बायें हाथ से धनुषकोटि द्वारा उसे उठाकर आकाश में फेंक दिया। इन दोनों परीक्षाओं में राम को खरा उतरते देखकर सुग्रीव को उनकी दैवीशक्ति पर पूरा विश्वास हो गया। बालि से प्रत्यक्ष संघर्ष में विजय-प्राप्ति की आशा लिये हुए वह प्रसन्न मन अपने पर्वतीय प्रवास स्थान को चला गया।

दूसरे दिन बालि के प्रासाद के सामने जाकर सुग्रीव उसे द्वंद्वयुद्ध के लिए ललकारने लगा। बालि पहले तो भीरुचित्त छोटे भाई की मूर्खता पर हँसा, किंतु उसके बार-बार आह्वान् करने पर बद्धकक्ष हो बाहर निकला। दोनों में कुछ देर तक घोर युद्ध हुआ। गदा, शक्ति, वृक्षादि का खुलकर प्रयोग हुआ। अंत में मुष्टिका युद्ध होने लगा! बालि के घातक प्रहार से सुग्रीव बुरी तरह घायल हो गया। वह खून बहाते भागता हुआ राम के पास आकर बोला, 'मित्र! तुमने धोखा दिया। किसी प्रकार प्राण बचाकर आया हूँ। मैं इसी डर से भागा-भागा फिरता था। तुम्हारे

बल पर ही पुनः भिड़ने गया। उसका फल पा गया। राम ने घायल सुग्रीव का शरीर हाथ से सहलाया। उनके स्पर्शमात्र से उसकी सारी व्यथा दूर हो गयी। सुग्रीव के स्वस्थ होने पर राम ने कहा, 'तुम दोनों भाई एक ही आकृति के हो। इसलिए मैं दुविधा में पड़ गया कि संधान करने पर वाण कहीं तुम्हें ही न लग जाय और मैं मित्रवध के पाप का भागी बनूँ। एक वार तुम फिर जाकर बालि से भिड़ो। अबकी वार उसका अवश्य प्राणान्त कर दूँगा।' यह कहकर राम ने पहचान के लिए उसके गले में फूलों की माला पहना दी।

राम के द्वारा प्रोत्साहित सुग्रीव पुनः बालि से युद्ध करने गया और राजद्वार पर जाकर गर्जने लगा। बालि ने कहा, 'अबकी वार इस दुष्ट को जीवित नहीं छोड़ूँगा। प्रतीत होता है किसी सबल का सहारा पा गया है।' तारा को अनागत भविष्य की छाया प्रत्यक्ष दिखायी देने लगी। उसने पति को रोकना चाहा किंतु वह बलदृप्त, स्त्री के चेतावनीपूर्ण शब्दों की अवहेलना कर, युद्ध-क्षेत्र में जा सुग्रीव से भिड़ गया। राम ने लक्ष्यकर वाण छोड़ दिया। वह बालि के हृदय में बिंध गया जिससे अचेत हो वह महापराक्रमी पृथ्वी पर गिर पड़ा। चतुर्दिक् हाहाकार मच गया। राम भी उसे देखने गये। अन्तिम साँसें चल रही थीं। स्वार्थप्रेरित हो उसे निरपराध मारने के कारण राम मन-ही-मन बहुत दुःखी हुए। राम को सामने खड़ा देखकर बालि ने उनसे सुग्रीव के साथ मैत्री करने का कारण पूछा। राम ने कहा, 'मेरी पत्नी को रावण हर ले गया है। मैं उसके वध में सहायक व्यक्ति की खोज में था। यही हमारी सुग्रीव से मैत्री का हेतु है और तुम्हारे वध का भी।' बालि बोला, 'इतने छोटे से काम के लिए आपने सुग्रीव से मिलकर मेरा वध किया। मैं रावण को कक्ष में दबाकर स्त्रियों के मनोरंजन के लिए यहाँ ले आया था। आपकी आज्ञा पाकर उसे अनायास पकड़ लाता।' इतना कहते-कहते उसकी वृत्तियाँ रामपद में लीन हो गयीं। राम का चरणस्पर्श करते हुए शरीर त्यागकर उसने योगिदुर्लभ गति प्राप्त की। राम ने सुग्रीव को किष्किंधा का राजा बनाकर अंगद को युवराज पद पर प्रतिष्ठित कर दिया।

वर्षागम हो चुका था। अतः चातुर्मास व्यतीत करने के लिए राम भाई सहित प्रवर्षण पर्वत पर चले गये। वहाँ की प्राकृतिक शोभा सीता के वियोग में उन्हें अत्यंत दाहक लगी। एक दिन अपनी स्थिति का विश्लेषण करते हुए वे विषण्ण मन लक्ष्मण से कहने लगे, 'मेरे कारण परिवार के सभी लोगों को कितना कष्ट झेलना पड़ा? पिता ने शरीर छोड़ा, भरत व्रतनिष्ठ हो तपोमय जीवन बिता रहे हैं। तुम्हें मेरे साथ कष्ट भोगना पड़ रहा है और सीता रावण की बंदिनी होकर असह्य यातना भोग रही हैं। कहाँ हमारा निर्मल कुल और कहाँ यह कलंक! मैंने अधर्म से बालि को मारा। इस पाप के कारण मुझे कभी मुक्ति नहीं मिलेगी।' लक्ष्मण ने इस प्रकार चिंतायुक्त राम को सांत्वना देते हुए धैर्य धारण कराया। किसी भाँति वर्षा बीती।

एक दिन राम ने भाई से कहा, 'सुग्रीव ने सीता की खोज कराने का वादा किया था। प्रतीत होता है रूपवती तारा को पाकर वह विलासमग्न हो गया

है। तुम अभी किष्किंधा जाकर राज्यमद से अंधे उस वानर को मेरे पास ले आओ।' लक्ष्मण बोले, 'आपके कारण ही उसे राज्य मिला। अब यदि वह सहायता करने से विमुख होता है तो मैं उसे मार डालूँगा।' राम ने कहा, 'तुम उसे केवल मेरे पास तक ले आओ, फिर प्रबोध हो जायगा।' लक्ष्मण के किष्किंधा चले जाने पर राम दिव्य शरीर से लंका गये वहाँ अशोकवाटिका में सीता ने प्रमोद-वनश्री का प्रादुर्भाव कराया और रावण द्वारा हरी गयी असंख्य देव, गंधर्व तथा राजकन्याओं के साथ रासलीला का विशाल आयोजन हुआ।

लक्ष्मण जिस समय किष्किंधा के राजभवन में पहुँचे, सुग्रीव सो रहा था। थोड़ी देर प्रतीक्षा करने के बाद उन्होंने प्रतिहार द्वारा अपने आने के समाचार के साथ ही उसके पास संदेश कहलाया, तुम अन्तःपुर के भोग-विलास में मग्न हो, तुम्हारा वियोगी मित्र सहायता की प्रतीक्षा कर रहा है। मेरे साथ शीघ्र उनसे मिलने चलो अन्यथा तुम्हारी भी वही गति होगी जो बालि की हुई।' तारा ने यह सुनकर लक्ष्मण को सादर प्रासाद में बुलाया और उनका यथोचित सत्कार किया। सुग्रीव ने अपनी असावधानी के लिए क्षमा-याचना की। रात को लक्ष्मण वहीं ठहर गये। प्रातः वानर यूथपतियों तथा अंगद के साथ सुग्रीव शिविकारूढ़ हो राम से मिलने चला। माल्यवान पर्वत पर उसने जटाधारी राम को कैलाशनाथ शिव की भाँति योगासन से बैठे हुए देखा। निकट पहुँचकर उसने दंडवत् किया। राम ने सुग्रीव का आलिंगन किया और उसे अंगद सहित अपने निकट बैठाया। फिर लक्ष्मण से बोले, 'भाई! तुम्हीं इन्हें मेरे पास ला सकते थे अन्यथा इस राजा को मुझ वनवासी की सुधि कैसे आती?' सुग्रीव ने निवेदन किया, 'प्रभो! आपको भूलनेवाला यमद्वार को जायगा। आपने बालि से प्राणरक्षा कर मेरा उद्धार किया। मैं कृतार्थ हो गया। अपराध क्षमा करें।' इन दैन्य-भरे शब्दों को सुनकर राम का क्रोध जाता रहा। फिर सीतान्वेषण और लंकापति रावण से युद्ध-विषयक व्यवस्था की चर्चा आरंभ हुई। उस समय भूमंडल के विभिन्न देशों से आये हुए अनेक वर्ण और आकार के वानर यूथपति हाथ जोड़े खड़े थे। सीता की खोज के निमित्त उन्हें भेजते हुए सुग्रीव बोला, 'एक मास के भीतर यदि तुमलोग सीता का अन्वेषण न कर सके तो सभी मेरे हाथों मृत्यु-दण्ड के भागी होंगे।'

हनुमान, अंगद, जाम्बवान आदि यूथपतियों के नेतृत्व में वानरी-सेना अगणित वनों एवं उपत्यकाओं का आलोड़न करती हुई समुद्र तट पर पहुँची। वहाँ सुग्रीव के दंडभय से चिंताग्रस्त हो वे सभी विचार-विमर्श कर ही रहे थे कि अकस्मात् संपाती नामक गृध्र से भेंट हो गयी। सबको मलिनवदन देखकर उसने उनकी उद्विग्नता का कारण पूछा। वानरों ने सारी कथा कह सुनायी। वह बोला, 'मैं यहाँ से देख रहा हूँ, राक्षसियों से घिरी शोक-विह्वला सीता अशोकवाटिका में बैठी हैं। अब तुममें से कोई चाहे तो वहाँ जाकर उनका समाचार ला सकता है।' सामने दुस्तर सागर था। उसे पार करके लंका जाने का कोई साहस न कर सका। सभी किंकर्तव्यविमूढ़ थे। तब हनुमान ने साहस बाँधा। वे गम्भीरनाद करते हुए समीपस्थ पर्वत पर चढ़

गये। उनका शरीर स्वर्णशैल के समान कान्तिमान् था। हुंकार करके वे बवंडर उठाते हुए आकाश में उड़े। मार्ग में एक महाकाय राक्षसी ने छाया के माध्यम से उन्हें पकड़कर नीचे समुद्र में खींचना चाहा। वह निगलने के लिए मुँह फैलाये हुए जीभ लपलपा रही थी। हनुमान निर्भय हो नीचे उतरे। उन्होंने उसका मुँह फाड़ डाला और मारकर सौ योजन विस्तृत समुद्र के पार फेंक दिया।

समुद्र लाँघकर हनुमान लंका में रात को प्रविष्ट हुए। सम्पूर्ण नगर स्वर्ण प्राकारों से घिरा था। राक्षसकुमार सांगवेद पाठ कर रहे थे। होम-धूम से दिशाएँ सुवासित थीं। राक्षस लोग विविध प्रकार की विलासक्रीड़ाओं में रत थे। हनुमान इस प्रकार नागरिकों के कार्य-कलाप का निरीक्षण करते हुए रातभर घूमते रहे। पिछले पहर उन्होंने तुलसी वृक्ष से आवृत विभीषण का घर देखा। वहाँ रामार्चन हो रहा था। यह देखकर वे अत्यन्त प्रसन्न हुए। फिर सीता को खोजते-खोजते वे अशोकवाटिका में पहुँचे। वहाँ देखा कि एक वृक्ष की जड़ों का आश्रय लिये हुए जगन्माता प्रियतम के नाम-स्मरण में तल्लीन आँसुओं से अंचल भिगोती हुई नतमुख बैठी हैं। इस विपन्नावस्था में भी उनका मुखमंडल दिव्य आभा से परिपूर्ण था। हनुमान प्रणाम करके सामने खड़े हो गये। फिर बोले, 'माता! मैं राम का दूत हूँ। भगवान् अनुज सहित माल्यवान गिरि पर प्रवास कर रहे हैं। कपीन्द्र सुग्रीव से उनकी मैत्री हो गयी है। उसकी विशाल वानरीसेना राक्षसों से आपका उद्धार करने के लिए प्रभु की आज्ञा की प्रतीक्षा कर रही है। एक-एक वानर वीर समस्त राक्षसी सेना के संहार की शक्ति रखता है। आप चिन्ता न करें। प्रभु ने पहचान के लिए यह मुद्रिका दी है।' मुद्रिका पाकर सीता को राम के करस्पर्श-सा आनन्द प्राप्त हुआ। उन्होंने फिर सोचा कि यह राक्षसीमाया तो नहीं है। हनुमान सीता की मनःस्थिति समझकर बोले, 'माता! मैं राम का अनन्य दास हूँ। उनकी पादुकाएँ ही मेरी एकमात्र शरण्य हैं।' इन शब्दों से सीता का सन्देह दूर हो गया। उन्होंने पूछा, 'हनुमान! तुमने शतयोजन विस्तृत लवण सागर कैसे पार किया? यहाँ निर्विघ्न कैसे पहुँचे? पतिदेव से मेरी स्थिति का निवेदन न करना। वे मेरी अन्तर्दशा से पूर्णतया अवगत हैं। मात्र इतना कह देना कि मुझ राक्षसगृहीता का वे अविलम्ब उद्धार करें।' विदा होते हुए सीता ने हनुमान को अभिज्ञान रूप में अपना शिरोभूषण दिया।

अशोकवाटिका में रावण के द्वारा नियुक्त राक्षसियों का सीता के साथ दुर्व्यवहार देखकर हनुमान की क्रोधाग्नि भड़क उठी। उन्होंने राक्षस रखवालों की उपस्थिति में ही वाटिका ध्वस्त कर डाली और प्रतिरोध करनेवालों को मौत के घाट उतार दिया। यह सुनकर राक्षस सैनिक बड़ी संख्या में एकत्र हो गये। हनुमान ने उन सबको भूलुंठित कर दिया। इस उत्पात की सूचना रावण को मिली। उसने अक्षयकुमार को भेजा। वह भी हनुमान की क्रोधाग्नि में भस्मसात् हो गया। तब कुपित होकर राक्षसराज ने मेघनाद को उपद्रवी वानर को दंडित करने का आदेश दिया। मेघनाद से हनुमान का भीषण युद्ध हुआ किन्तु अंत में

उसने ब्रह्मास्त्र का प्रयोगकर हनुमान को बन्दी बना लिया। हनुमान रावण के समक्ष प्रस्तुत किये गये। उसने उन्हें जीवित जला देने का आदेश दिया। इस हेतु उनकी पूँछ में बहुत-सा कपड़ा लपेटा गया। फिर उसमें तेल डालकर आग लगा दी गयी। हनुमान ने विचित्रलीला की। राक्षसों के बंधन से अपने को मुक्त कर वे कँगूरे पर चढ़ गये और घूम-घूमकर अपनी पूँछ से निकलती हुई लपटों से सारी लंका भस्म कर डाली। चारों ओर त्राहि-त्राहि मच गयी। अपना कार्य समाप्तकर वे समुद्र में कूद पड़े। तापजनित पीड़ा और श्रम परिहार के लिए वे दीर्घकाल तक जलक्रीड़ा करते रहे। स्वस्थ हो वे आकाशमार्ग से अपने सहयोगी वानरों के पास महेन्द्र पर्वत पर आ गये।

हनुमान को कृतकार्य देखकर वानरों को अपार हर्ष हुआ। वे सभी उन्हें लेकर राम के पास गये। हनुमान ने सीता के द्वारा प्रदत्त शिरोभूषण राम को दिया। उसे देखकर विरह-व्यथा के उद्रेक से राम मूर्च्छित हो गये। चेतना प्राप्त होने पर वे बोले, 'राक्षसों से सीता का उद्धार कैसे किया जायगा? बीच में अपार समुद्र है। सेना कैसे पार उतारी जायगी? यह एक अलौकिक कार्य है। इसका उपाय भी लोकोत्तर होना चाहिए। इस सम्बन्ध में मेरी राय है कि हमलोग बद्धांजलि हो उपवासपूर्वक सागर को आराधना करें। इससे प्रसन्न होकर वह मार्ग दे देगा। तब सारी वानरी सेना सहज ही पार हो जायगी।' यह निश्चय करके वे सुग्रीव, वानर-यूथपतियों, जांबवान और लक्ष्मण सहित चार दिनों तक उपवास करते हुए समुद्र तट पर पड़े रहे, किन्तु वह रंचमात्र भी नहीं पिघला। समुद्र की ऐसी निष्ठुरता देखकर राम को क्रोध आ गया। वे लक्ष्मण से बोले, 'मेरा आयुध लाओ। एक बाण से ही इसे सुखा दूँगा। यह प्रार्थना से माननेवाला जीव नहीं है।' इतना कहकर उन्होंने प्रत्यंचा पर चढ़ाकर कराल बाण छोड़ दिया। शराग्नि के सम्पर्क से समुद्र भीषण अंतर्दाह से पीड़ित हुआ। जलचर व्याकुल होकर ऊपर आ गये। सागर के कुटुम्बी मरणासन्न हो गये। इस अप्रत्याशित आपत्ति की सूचना समुद्र को अपनी पत्नी से मिली। कारण का पता लगाने के लिए उसने दिव्यदृष्टि से देखा तो ज्ञात हुआ कि वह अग्नि राम के बाण से उत्पन्न हुई है। अपने अज्ञान-जनित अपराध के लिए समुद्र पश्चात्ताप करने लगा। इसके मार्जन हेतु प्रभूत उपहार लेकर वह क्षमा-याचना के लिए राम की शरण में आया। कुलवृद्ध समझकर राम ने उसे यथेष्ट सम्मान दिया। फिर उससे कहा, 'मेरी सेना समुद्र पार करना चाहती है। मार्ग दो अन्यथा बाणाग्नि से मैं प्रजासहित तुम्हारे परिवार को भस्म कर डालूँगा।' समुद्र काँपते हुए स्वर में बोला, 'देव, मुझे सुखाएँ नहीं। एक उपाय बताता हूँ। आपके यूथपति नल-नील पत्थर लाकर सेतु बाँधें। सारी सेना उसी पर चढ़कर पार हो जायगी।' यह युक्ति सबको पसंद आयी। राम ने बाणाग्नि का प्रकोप शांत कर दिया। समुद्र प्रसन्न हो घर लौट गया।

राम ने सुग्रीव, हनुमान आदि को समुद्र द्वारा बतायी गयी पद्धति से सेतु बाँधने का आदेश दिया। वानरों ने दूर-दूर से बड़े-बड़े शिलाखंड लाकर समुद्र-तट

पर ढेर लगा दिये। उस पर उगे वृक्षों से झड़े हुए फल-फूलों से मारी तटवर्ती भूमि आच्छादित हो गयी। फिर सेतु बाँधने का कार्य आरंभ हुआ। हनुमान प्रस्तर-खण्ड उठा-उठाकर देने लगे, नल और नील राम का स्मरणकर और शिलाओं पर राम-नाम लिखकर उन्हें यथास्थान रखते हुए सेतु बाँधने लगे। नाम के प्रताप से वे विशाल शिलाएँ जलस्तर पर तैरने लगीं। यह देखकर सभी आश्चर्यचकित हो गये। सेतुबंध का कार्य पौष कृष्ण १० को आरंभ हुआ था और मात्र चार दिनों में पौष कृष्ण १३ को पूरा हो गया। वानरों ने राम को जब यह संवाद सुनाया तो उन्हें जानकी-प्राप्ति के सदृश ही सुखानुभव हुआ। सेतु तैयार हुआ देखकर वानर यूथ-पतियों ने राम से शत्रुनाश के लिए सेना उतारने का आदेश देने की प्रार्थना की। राम ने विधिवत् पूजा करके पौष कृष्ण १४ से सेना उतारने का कार्य आरम्भ करने की अनुमति दी। तीन दिन में १८ महापद्म संख्यक वानरी-सेना समुद्र के उस पार उतर गयी। लंका से संलग्न सुवेल पर्वत पर पड़ाव पड़ा। सैनिकों ने रावणपुरी का चारों ओर से घेरा डाल दिया और उसे निरंतर आठ दिनों तक घेरे रहे। तब तक एकादशी आ गयी।

रावण ने शत्रु-शक्ति का पता लगाने के लिए शुक-सारण नाम के दो गुप्तचर भेजे। वानरों ने उन्हें छिपकर आपस में बातें करते देख लिया। वे तुरन्त उन्हें पकड़कर राम के समक्ष ले आये। राम ने यह कहकर उन्हें मुक्त करा दिया कि इन बेचारों को बाँधने से हमारे अभीष्ट की सिद्धि नहीं होगी। दोनों प्राणदान पाकर भाग गये। द्वादशी को प्रमुख वानर सेनापतियों की लंका के मुख्यद्वारों पर नियुक्ति की गयी। यह समाचार पाकर वस्तुस्थिति का अध्ययन करने के उद्देश्य से रावण नगरद्वार पर स्वयं उपस्थित हुआ। राम ने दूर ही से पहचानकर उसके छत्र और चामर बाण से काटकर नीचे गिरा दिये। उसी समय उसके पास शुक-सारण भी आ गये। उन्होंने रावण को राम की अपार सेना और उसके अजेय सेनापतियों के नाम बताये और राम द्वारा विभीषण के लंकापति घोषित किये जाने की भी सूचना दी। यह सुनकर रावण ने अपने सेनाध्यक्षों को बुलाया। उनकी सम्मति से पौष कृष्ण १३ को युद्ध आरम्भ करने का निश्चय हुआ। मंदोदरी ने राम के अतुल पराक्रमसूचक कृत्यों का वर्णन करते हुए पति से सीता को उन्हें सौंपकर युद्ध से विरत होने के लिए बहुत अनुनय-विनय किया, किंतु उसने एक नहीं माना। प्रत्युत उसी को उपदेश देते हुए बोला, 'प्रिये, तुम्हें भयभीत होने की आवश्यकता नहीं है। वानर और मनुष्य हमारे भक्ष्य हैं। राक्षस उन्हें खाकर तृप्त होंगे। भाग्य के मारे बेचारे स्वयं यहाँ मरने आ गये। विश्वासघाती विभीषण को मैं उसकी करनी का मजा चखाऊँगा। दोनों तापस कामांध होकर अपने को सर्वनाश के गर्त में फेंक रहे हैं। राम का वधकर मैं जानकी को अपनी अंकशायिनी बनाऊँगा।' इस प्रकार की अनेक वीरदर्पपूर्ण उक्तियों से उसने मंदोदरी को ढ़ाढस बँधाया।

युद्ध आरम्भ करने के पूर्व राम ने रावण को समझाने के लिए युवराज अंगद को भेजने का निर्णय लिया। अंगद के प्रस्थान करते समय उन्होंने रावण से अपना

यह संदेश कहने को कहा, 'तुमने परस्त्रीहरण कर अत्यंत गर्हित कर्म किया है। सीता को लंका में वंदिनी देखकरउन्हें मुक्त करने के निमित्त मुझे ब्रह्महत्या के पाप का भागी वनने के लिए विवश न करो।' रावण के दरबार में अंगद माघ शुक्ला प्रतिपदा को उपस्थित हुए। उनके मुख से राम का सन्देश सुनते ही रावण क्रोध से उबलने लगा। उसने राक्षसों को उन्हें पकड़कर प्राणदण्ड देने का आदेश दिया। राक्षसों ने अंगद को घेर लिया। वे गरजते हुए रावण पर टूट पड़े और उसके नाक-कान नोच डाले, शिरस्त्राण फाड़ डाला। लोगों के देखते-देखते वे तीव्रगति से सभाभवन से बाहर निकल आये। अशोकवाटिका जाकर सीता का समाचार लेते हुए वे नगर से बाहर हो गये। उन्हें रोकने का किसी को भी साहस नहीं हुआ। राम के पास पहुँचकर अंगद ने सीता की दयनीय स्थिति का विवरण प्रस्तुत करते हुए कहा, 'रावण और उसके द्वारा नियुक्त राक्षसियाँ भाँति-भाँति के भय और प्रलोभन देकर सीता को पथभ्रष्ट करना चाहती हैं किन्तु वे आपका नाम जपती हुई अब तक किसी प्रकार अपनी रक्षा कर रही हैं। त्रिजटा मात्र एक ऐसी राक्षसी है, जो उन्हें आश्वासन देकर प्राणरक्षा के लिए प्रोत्साहित करती रहती है। उसने भविष्यवाणी की है कि अंततोगत्वा विजय राम की ही होगी।'

संधि-वार्ता के विफल हो जाने पर दोनों पक्ष पूरी तैयारी के साथ युद्ध-क्षेत्र में उतर पड़े। घमासान युद्ध आरंभ हुआ। रावण के बड़े-बड़े योद्धा एक के बाद एक मारे जाने लगे। राक्षसी सेना को पराजित होते देखकर रावण ने मेघनाद को भेजा। उसने राम को द्वन्द्वयुद्ध के लिए चुनौती दी। राम ने उसका सामना करने के लिए लक्ष्मण को भेजा। वैशाख कृष्ण ९ को लक्ष्मण और मेघनाद के बीच घोर युद्ध हुआ। मेघनाद लक्ष्मण के तीक्ष्ण बाणों का प्रहार सह न सका। पराजित होकर वह लंका लौट गया। किन्तु रात में फिर वापस आकर उसने लड़ाई आरंभ कर दी। अबकी बार उसने नागपाश से दोनों भाइयों को बाँध लिया। तब राम ने गरुड़ का स्मरण किया। वे तत्काल जा पहुँचे और नागपाश काटकर राम-लक्ष्मण को बंधनमुक्त कर दिया। फिर वे राम से बोले, 'भगवन ! आपकी यह नर-लीला बड़ी विचित्र है। आप परात्पर ब्रह्म हैं, सीता आद्याशक्ति हैं। अपनी प्रकृति में स्थित हो भू-भार हरण कीजिए।' स्वतंत्र होने पर दोनों भाइयों का मेघनाद से तुमुल संग्राम हुआ। वह पुनः पराजित होकर लंका चला गया। उस दिन दशमी थी। एकादशी को युद्ध बन्द रहा। राम सुबेल पर्वत पर सहायकों से विचार-विमर्श कर रहे थे। उस बीच सुग्रीव ने बातों-ही-बातों में उनसे कहा, 'नाथ ! आप लंका का राज्य विभीषण को दे चुके हैं। अब यदि रावण आकर क्षमा माँग ले और सीता को लौटा दे तो आप विभीषण से की गयी अपनी प्रतिज्ञा का निर्वाह कैसे कर सकेंगे ?' राम ने निर्भ्रान्त हो उत्तर दिया, 'मैं उसे अयोध्या का राज्य दे दूँगा।'

इस प्रकार रात में बहुत देर तक वाग्विनोद चलता रहा। प्रातः दोनों भाई पुनः रणक्षेत्र में जा डटे। उस दिन हनुमान ने सैन्य-संचालन किया। उनका सामना करने के लिए धूम्राक्ष नामक महापराक्रमी राक्षस भेजा गया। हनुमान से उसका

दो दिनों तक घोर युद्ध हुआ। त्रयोदशी को वह खेत रहा। उसके बाद प्रहस्त आया। राम के वाणों से घायल हो वह युद्ध-क्षेत्र छोड़कर लंका भाग गया। इस प्रकार विश्वसनीय भटों को पराजित होते देख रावण ने त्रस्त होकर विश्वविख्यात योद्धा कुंभकर्ण को जगाने का उपक्रम किया। यह प्रयास पंचमी से अष्टमी तक चलता रहा। जागने पर उसके खाने के लिए अपार खाद्य एवं पेय पदार्थ एकत्रित किये गये थे। इस निमित्त संगृहीत मांस का पर्वत-सा खड़ा हो गया। पान के लिए रक्त तथा मदिरा की अनेक बावलियाँ, कूप और कुंड भरा दिये गये। पकवानों के अनगिनत विशाल ढेर लगा दिये गये। राक्षसों ने अथक परिश्रम करके किसी प्रकार उसे जगाया। तेरह चतुर्युगी के पश्चात् नींद खुलने पर उससे रावण ने कहा, 'भाई उठो, मेरा काल आ गया है। एक मर्त्य–तापस राक्षसों का संहार कर रहा है।' इतना कहकर उसने युगों से भूखे भाई को भरपेट भोजन-पान कराया। तृप्त होकर घोर गर्जन करते हुए वह रावण से बोला, 'युद्ध क्यों हो रहा है ? और किससे ?' इसके उत्तर में रावण ने आदि से लेकर अंत तक सारी कथा कह सुनायी।

भाई के कुकृत्य पर पश्चात्ताप करते हुए और उसके फलस्वरूप राक्षसकुल का सर्वनाश निश्चित मानकर उसने रावण से कहा, 'तुमने यह घृणित कर्म क्यों किया ? पुलस्त्य ऋषि के वंशज होने से हमें उनके अनुरूप आचरण करना चाहिए। परस्त्री का विषवल्ली की भाँति दूर से ही त्याग करना चाहिए। यदि तुम अपना कल्याण चाहते हो तो अब भी समय है, राम की शरण में जाओ और सीता को उन्हें सौंप दो। रावण को यह उपदेश अच्छा नहीं लगा। वह बोला,' भाई ! प्रतीत होता है तुम भी तापसों से डर गये। तुम निश्चिन्त होकर खाओ और सोओ। मैंने लंका का राज्य तुम्हारे बल पर नहीं स्थापित किया है। असंख्य पराक्रमी राक्षस हमारे लिए प्राण उत्सर्ग करने को तैयार हैं।' रावण के क्रोधभरे वाक्यों को सुनकर कुंभकर्ण ने कहा, रावण ! मुझे विभीषण मत समझो मैं तुम्हारे आदेश का पालन करूँगा किन्तु मेरा दृढ़ मत है कि तुम्हारा यह कर्म इह तथा पर दोनों लोकों में सद्गति का नाशक है। राम सनातन पुरुष हैं। उन्हें तुम नहीं पहचानते। मैंने मुनियों से उनके दिव्यगुणों की चर्चा सुनी है। हम लोग स्वार्थमूढ़ हैं इस कारण साक्षात् परब्रह्म से द्वेष करते हैं।' इतना कहकर उसने रावण को प्रणाम करके रणक्षेत्र के लिए प्रस्थान किया। रावण ने उसे आलिंगन कर विजय-प्राप्ति का आशीर्वाद देते हुए विदा किया।

कुम्भकर्ण के पर्वताकार महाभयंकर रूप को देखते ही वानरों में भगदड़ मच गयी। वह उन्हें पकड़-पकड़कर खाने लगा। सेना को विचलित होते देखकर लक्ष्मण आगे बढ़े। उनसे वह भिड़ गया। दोनों में पाँच दिनों तक भयानक संघर्ष हुआ। छठे दिन फागुन कृष्ण १४ को वह राम के हाथों मारा गया। कुम्भकर्ण ऐसे भाई की मृत्यु का समाचार सुनकर रावण के धैर्य का बाँध टूट गया। अंत:पुर की स्त्रियों में कुहराम मच गया। रावण करुण विलाप करते-करते मूर्छित हो गया। उसने फागुन अमावस्या को भाई की अन्त्येष्टि-क्रिया सम्पन्न की। फागुन शुक्ला प्रतिपदा को सेना

सजाकर पुनः राक्षस सेनापतियों का एक वृहद् समूह भेजा गया। चार दिनों तक लड़ाई चलती रही उस बीच शत्रु पक्ष के अनेक प्रख्यात वीर मार डाले गये। पंचमी को अतिकाय आया। राम से उसका दो दिनों तक युद्ध हुआ। सप्तमी को वह भी जूझ गया। अष्टमी को कुम्भ-निकुंभ की बारी आयी। वे दोनों इन्द्र-वज्र से मारे गये। तब रणोन्मत्त मकराक्ष सेनासहित आ धमका।

इस प्रकार युद्ध चल ही रहा था कि मेघनाद ने शत्रु पर विजय प्राप्त करने की इच्छा से चैत्र कृष्णा द्वितीया से सकाम यज्ञ आरम्भ किया। विभीषण के द्वारा राम को पता चल गया कि इस यज्ञ के पूरा होने पर मेघनाद अजेय हो जायगा। अतः विघ्न उत्पन्न कर यज्ञ-भ्रष्ट करने के उद्देश्य से राम ने हनुमान के नेतृत्व में वानरों का एक शक्तिशाली गुल्म भेजा। उनके उत्पात से मेघनाद यज्ञ को अधूरा छोड़ने पर विवश हुआ। इसका प्रतिशोध लेने के लिए शत्रुओं का पीछा करते हुए वह युद्ध-क्षेत्र में आ गया। उसके माया-युद्ध से वानर-सेना घबड़ा गयी। हनुमान, सुग्रीव, अंगदादि महाबलवान् सेनाध्यक्ष भी भग्न पराक्रम हो नतमस्तक हुए। राम ने यह स्थिति देखकर उनसे हतोत्साह होने का कारण पूछा। सब ने इन्द्रजीत के हाथों अपनी पराजय स्वीकार कर ली। राम ने अमृतस्रावी हाथों से स्पर्श करके उनकी मायाजनित तन्द्रा दूर कर दी। तब राम की आज्ञा से इन्द्रजीत से लड़ने के लिए लक्ष्मण ने युद्ध-भूमि में पदार्पण किया। दोनों में बहुत देर तक भयंकर युद्ध होता रहा। अंत में लक्ष्मण ने घनघोर वाण वर्षा कर उसकी भुजाएँ तथा सिर काट डाला। पति की मृत्यु का संवाद पाकर सुलोचना विलाप करती हुई शव लेने के लिए युद्ध-भूमि गयी। उस दिन चैत्र कृष्णा चतुर्दशी थी। उसने परमपुरुष के रूप में राम की स्तुति की। राम ने दयार्द्र होकर उसके पति को जीवित करने की इच्छा व्यक्त की। सुलोचना ने इसे अस्वीकार करते हुए उसका असुर भाव दूरकर राम से उसे जन्मान्तर में दास्यभक्ति प्रदान करने का अनुरोध किया। इसके अनन्तर वह पति का शव लेकर सती हो गयी। राम की कृपा से कालान्तर में मेघनाद ने सम्मुख गोप और सुलोचना ने उसकी पत्नी के रूप में जन्म लेकर अविरल दास्यभक्ति प्राप्त की।

अपने सभी प्रमुख सहायकों के मारे जाने पर रावण स्वयं युद्ध-भूमि में गया। चैत्र शुक्ला १ से ८ तक उसने विकट युद्ध किया। वानरी-सेना उसके आक्रमणों से त्रस्त हो उठी। राम ने लक्ष्मण को उससे लड़ने के लिए भेजा। युद्ध करते-करते रावण थक गया। किंतु किसी प्रकार लक्ष्मण वश में आते न दिखायी दिये तब उसने उन पर विकराल शक्ति छोड़ दी। वह लक्ष्मण के हृदय में लगी। वे मूर्च्छित होकर गिर पड़े। विपत्ति के दिनों में एकमात्र सहायक अनुज को मरणासन्न देखकर राम विह्वल हो विलाप करने लगे। असमय देखकर कुछ देर के बाद उन्होंने धैर्य धारण किया। फिर सहयोगियों से परामर्श करके निशल्यीकरण ओषधि लाने के लिए हनुमान को द्रोणाचल भेजा। ओषधि ढूँढ़ने में देरी होने की संभावना को देखकर वे पर्वत ही उठा लाये।

ओषधि पहचान कर निकाली गयी। उसके सेवन से लक्ष्मण गतशल्य हो

गये। इस व्यवधान के कारण दशमी को युद्ध बंद रहा। फिर एकादशी आ गयी। उस दिन भी विराम रहा। चैत्र शुक्ला द्वादशी को कुवेर द्वारा भेजे गये पुष्पकविमान पर चढ़कर राम रावण से युद्ध करने रणक्षेत्र में आये। यह संग्राम वैशाख कृष्ण १४ तक चलता रहा। अंतिम दिन राम ने रावण पर ब्रह्मास्त्र का प्रहार किया। वह आकाश में जाकर दसधा विभक्त हो गया। पृथ्वी पर आकर उसके दसों भागों ने रावण के दशों सिर काट डाले। राक्षसराज मूलोच्छिन्न महा-वृक्ष की भाँति घोर शब्द करते हुए धराशायी हो गया। वैशाख अमावस्या को दाह-संस्कार के अनन्तर पंचतत्त्वों के नियामक उस लोक परितापी के ऐहिक अवशेष भी अनंत में विलीन हो गये।

रावण-वध के पश्चात् राम वानरों सहित सुबेल पर्वत पर लौट गये। उन्होंने विभीषण को वहीं बुलाकर राज्याभिषेक का प्रस्ताव किया। विभीषण ने राजपद ग्रहण करने में असहमति प्रकट करते हुए कहा, 'प्रभो! मैं दास्य मात्र का अभिलाषी हूँ। आप की सेवा करते हुए तुलसीपत्र खाकर जीवन बिताऊँगा, मुझे राज्य की स्पृहा नहीं है। राज्य-सुखभोग मोहग्रस्त कर देता है। राम उसका प्रबोध करते हुए बोले, 'मेरा स्मरण करते हुए राज्य करो तो मोह नहीं होगा। तुम्हारी निष्ठा पर प्रसन्न होकर मैं तुम्हें मार्कण्डेय की भाँति चिरजीवी होने का वरदान देता हूँ।' इसके बाद उन्होंने विधिपूर्वक विभीषण का राज्याभिषेक किया।

राम ने सीता को लाने के लिए लक्ष्मण को लंका भेजा। विरह-विदग्धा जानकी को शिविका पर चढ़ाकर अनुचरी राक्षसियों के साथ लक्ष्मण अशोकवाटिका से सादर राम के पास ले आये। अग्नि-परीक्षा के लिए चिता तैयार की गयी। इस अभूतपूर्व दृश्य को देखने के लिए आकाश में यक्ष-देव-गंधर्वों के साथ महाराज दशरथ और जनक भी उपस्थित हुए। सीता ने सभी उपस्थित लोगों के सामने अग्नि में प्रवेश किया। उनके अखंड तेज से अग्नि ठंढी पड़ गयी। चिता से वे निष्कलंक बाहर निकल आयीं। सबने तीन बार उच्च स्वर में घोषित किया 'सीता शुद्ध हैं।' चारों ओर जय-जयकार होने लगा। सीता की अमृतवर्षिणी दृष्टि से युद्ध में मारे गये सभी वानर जीवित हो गये।

इसके बाद हनुमान, सुग्रीव, जांबवान, अंगद, विभीषण आदि पार्षदोंसहित राम ने अयोध्या चलने की तैयारी की। प्रस्थान करते समय सीता ने पति से कहा, अशोकवाटिका में बंदिनी जीवन में मेरी अनन्य सहायिका त्रिजटा आपके सामने है, आपके वियोग में यही मेरी प्राणरक्षिका थी।' राम ने कृपादृष्टि से देखकर उसे कृतार्थ किया। वैशाख शुक्ला ४ को इष्टमित्रों-सहित राम ने पुष्पकविमान से अयोध्या के लिए प्रस्थान किया। पंचमी को दंडकारण्य होते हुए वे भरद्वाजाश्रम पर (प्रयाग) पहुँचे। वहाँ भरत ने वृद्ध मंत्रियों तथा महती सेनासहित उनका स्वागत किया। राम ने मनुष्य का रूप धारण किये हुए वनवासी जीवन में सहायक अपने मित्रों को भरत तथा मुनियों से मिलाया। सबने एक दूसरे को गले लगाया। प्रयाग से विमान पृथ्वी स्पर्श करते हुए धीरे-धीरे अयोध्या की ओर बढ़ा। नगर के निकट-

वर्ती उपवन के पास सभी उससे उतर पड़े। राम के आदेश से पुष्पक कुबेर के पास वापस भेज दिया गया। वहाँ से चिंताकुला माताओं का दर्शन करने सभी लोग नंगे पाँव अयोध्या की ओर चले। माताओं से राम के मिलने का दृश्य अत्यन्त हृदय-द्रावक था। अनवरत आँसू बहाते हुए उन्होंने रावणविजयी पुत्र का अंग स्पर्शकर अतीन्द्रिय आनंद का अनुभव किया। सुग्रीवादि समस्त आगन्तुक अतिथियों ने चरण-वंदन कर उनको असीम सम्मान दिया।

वशिष्ठजी की आज्ञा से वैशाख शुक्ला सप्तमी को राम का राज्याभिषेक हुआ। ब्राह्मणों को अपार दान मिला। सारी पुरी मनोयोगपूर्वक अलंकृत की गयी थी। सुसज्जित रथ पर राम के वाम भाग में सीता विराजमान थीं। भरत छत्र, लक्ष्मण और शत्रुघ्न व्यजन लिये उनकी दोनों ओर सेवारत थे। राजभवन के द्वार पर रथ रुका। राम उतरकर सीधे पिता के सभाभवन में गये। वहाँ पितृ-चरणों का साक्षात् दर्शन कर राम ने उनकी श्रद्धापूर्ण वंदना की।

पिता को संबोधन करते हुए वे गद्‌गद् कण्ठ से बोले, 'आपकी गोद में बैठकर हमने क्या-क्या सुख नहीं किये। आपने हमारा जैसा लालन-पालन किया, वह अविस्मरणीय है।' वहीं माता कैकेयी भी आ गयी थीं। राम ने उनका चरण-स्पर्श किया। उन्हें लज्जावनतमुखी तथा म्लानवदना देखकर वे बोले, 'माता, तुम्हारे ही पुण्य से पिता के सत्यव्रत की रक्षा हुई। तुम्हें किसी प्रकार की चिंता करने की आवश्यकता नहीं है।'

राम ने लंका से साथ आये हुए मित्रों को नित्य नूतन प्रकार से सत्कृत करते हुए आधे मास तक रोक रखा। उसके पश्चात् हनुमान को अपने पास रख अन्य सभी को सादर विदा किया। गो–ब्राह्मणों की रक्षा करते हुए प्रजा-वर्ग का वे भाई की तरह अत्यन्त स्नेहपूर्वक पालन करने लगे। पृथ्वी पर सर्वत्र सुख-शांति एवं सम्पन्नता की अजस्र वर्षा होने लगी। राम के राज्य करते हुए धर्म के चारों चरण मूर्तिमान् थे। तीनों भाइयों का अपार सौहार्द्र तथा प्रजा की अखण्ड श्रद्धा प्राप्त कर वे राज्यश्री का एकच्छत्र भोग करने लगे।

इस प्रकार कुछ दिन बीत जाने पर सीता को गर्भवती जानकर एक दिन राम ने उनसे एकांत में कहा, 'प्रिये !' तुम्हारी कोई इच्छा हो तो बताओ, उसे तत्काल पूरी करूँगा।' सीता बोलीं, 'आपकी कृपा से मुझे तीनों लोको में कुछ भी दुर्लभ नहीं है। केवल एक अभिलाषा शेष है। वनवास के समय जिन मुनिपत्नियों, मुनि-कुमारों और ऋषियों से संपर्क हुआ था, उन्हें विविध प्रकार के वस्त्राभूषण एवं भोग्य पदार्थ देने का मैंने संकल्प किया था। मुझे यह देखकर बहुत दुःख हुआ था कि जंगलों में रहकर साधना करनेवाले मुनिपरिवार अत्यन्त अभावपूर्ण जीवन व्यतीत करते हैं। उन्हें भोजन-वस्त्र के लिए अपार कष्ट उठाना पड़ता है। उनकी सेवा करने की मेरी बलवती इच्छा पूरी करें। मैं अपने साथ सारी सामग्री लेकर जाऊँगी और आश्रमों में उसे वितरित कर तपस्वियों का आशीर्वाद प्राप्त करूँगी। फिर आपकी राजधानी में आ जाऊँगी।' नित्यसंगिनी के वियोग की संभावना से

कातर राम को उन्हें वन जाने की अनुमति देते हुए जितना कष्ट हुआ तपस्वियों की सेवा में उनकी रुचि देखकर उतना ही संतोष।

लक्ष्मण को तत्काल बुलाकर उन्होंने कहा, 'जानकी मुनि-पत्नियों की सेवा करना चाहती हैं। इस समय इनका संकल्प विशेष रूप से पूरा करना चाहिए। तुम इनकी इच्छानुसार वस्त्र, आभूषण, रत्न, भोग्य पदार्थ तथा अन्य सामग्री प्रचुर मात्रा में गाड़ियों में लदाकर ले जाओ। ये तापस दंपतियों की जिस प्रकार पूजा करना चाहें उसकी व्यवस्था कर इन्हें आप्तमनोरथ करो। गर्भवती स्त्रियों की इच्छा विशेष रूप से पूरी करनी चाहिए अन्यथा उनसे उत्पन्न संतान यावज्जीवन अभिलाषाग्रस्त रहती है। दास-दासियों तथा सखियों के साथ इनको वहाँ स्थित कर शीघ्र मेरे पास चले आना।' भाई के निर्देशानुसार लक्ष्मण ने समस्त अपेक्षित वस्तुओं को बैलगाड़ियों में रखवाया और सेवकों तथा सखियोंसमेत मणिकंचन-मंडित सीता को सरयू के पार वन-प्रदेश में स्थित आश्रम-मण्डल में ले गये। वहाँ उनके आवास की समुचित व्यवस्था कर वे सीता से बोले, 'अब आप यहाँ अपनी इच्छानुसार धन, पट, आभूषण और भोजन से ऋषि-परिवारों को सेवा-पूजा करें। मुझे आर्य के पास जाने की अनुमति दें। कार्य समाप्त होने पर मैं फिर आकर आपको अयोध्या ले जाऊँगा।' इतना निवेदन कर उन्होंने सीता के चरणों की वन्दना की। तदनन्तर मुनि-स्त्रियों को करबद्ध प्रणाम करके उन्हें सीता को सौंप शीघ्रगामी रथ पर अयोध्या के लिए प्रस्थान किया।

सीता को प्राकृतिक तथा आध्यात्मिक रमणीयता से पूर्ण आश्रमों में निवास करते हुए अपार आनन्द हुआ। मुनि-पत्नियाँ उन्हें देखकर आनन्द-विह्वल हो गयीं। उनका स्वागत करती हुई वे बोलीं, 'जनकपुत्री! तुम्हारे आगमन से हम सभी कृतार्थ हुईं। तुम रघु और निमि कुल की गौरव हो। तुम्हारे पातिव्रत से स्त्री-वर्ग भुवन-मण्डित हुआ। हम लोगों ने तुम्हें वनवास के समय देखा था तभी से दर्शन की उत्कंठा थी। आज हमारा जन्म सफल हो गया। हम तापसियाँ निस्पृह जीवन व्यतीत करती हैं। यदि कोई स्पृहा थी तो यही कि तुम्हारा सामीप्य प्राप्त हो जाय। तुम्हारी पुण्य-कथा संसार-पावनी है। दुष्ट रावण तुम्हारे शीलव्रत से ही मारा गया। उसके परिणामस्वरूप आज हम सभी सुखी तथा स्वतंत्र होकर तुम्हारा यशगान करती हैं। पतिव्रते! गर्भ-प्रसवन काल तक यहीं रहो। गर्भिणियों की इच्छा वनश्री देखने की रहती है। हमारी इच्छा है कि यहाँ निवास करते हुए तुम अत्यन्त शक्तिशाली संतान को जन्म दो। रघुवंशियों के कुल का यह परंपरागत स्वभाव है कि भावी संततियाँ अपने गुणोत्कर्ष से पूर्वपुरुषों की कीर्ति को उत्तरोत्तर आच्छादित करती हैं।'

तापसियों के इन स्तुतिपूर्ण शब्दों को सुनकर सीता बोलीं, 'हमलोग गृहस्थी की झंझटों में निरंतर फँसी रहती हैं। आपलोगों का दर्शन पुण्य से होता है। हमारा जो कुछ भी उत्कर्ष है, वह आपके चरणों की कृपा से ही। जो काल आपके साथ बीते, वही सार्थक है। यह समझकर ही हमने स्वामी से यहाँ आने की अनुज्ञा प्राप्त की है।'

इसके पश्चात् सीता ने समस्त तापसियों, कन्याओं और ऋषि-कुमारों की विधिवत् पूजा की और उन्हें नाना प्रकार के पदार्थ अर्पित करके अपना संकल्प पूरा किया। उनके अतिथि बनकर वनवासी पशु-पक्षी भी पूर्ण रूप से तृप्त हुए। वस्त्रों, पुष्पों, तोरणों और ध्वजाओं से आश्रम समलंकृत किये गये और वहाँ की पुण्यभूमि सुगन्धित द्रव्यों से सिंचित एवं सुवासित हुई। इससे वह आश्रममण्डल साकेतपुरी-सा सुसज्जित लगने लगा। इस प्रकार नियमित रूप से सेवा करती हुई सीता तापसियों के बीच कुटुम्बवत् प्रसन्नचित्त रहने लगीं।

इस प्रकार के मनोनुकूल वातावरण में प्रिया की अंतःवृत्ति रमते सुनकर राम ने उन्हें बुलाने के लिए लक्ष्मण को नहीं भेजा।

एक दिन किसी तापसी को सीता ने कहते सुना, 'आश्चर्य है! राम ने सीता को रावण के यहाँ रहने के कारण त्याग दिया। मुझे साकेतवासियों से पता चला है कि एक बार सभा में बैठे हुए राम के पूछने पर किसी विदूषक ने बताया कि उनके सारे कृत्यों की संसार में भूरि-भूरि सराहना हो रही है। केवल एक प्रसंग पर आक्षेप है और वह है पर-पुरुष के द्वारा स्पृष्ट एवं कामवश अपने यहाँ रखी गयी भार्या का उनके द्वारा पुनः ग्रहण। लोगों को आशंका है कि इससे दुराचारिणी स्त्रियों को अवलंबन मिलेगा। पति के दंडित करने पर वे तत्काल इस घटना का उल्लेख उदाहरण रूप में कर देंगी। ऐसी उपहासपूर्ण चर्चा अयोध्या में द्वार-द्वार पर और घर-घर में हो रही है। सज्जनों को इससे कष्ट होता है।'

यह सुनकर सीता स्तब्ध रह गयीं। आँखों से अजस्र अश्रुपात करती हुई वे करुणस्वर में बोलीं 'पतिदेव ने यह क्या किया? मैंने स्वप्न में भी कभी व्यभिचार का चिंतन नहीं किया। उन्होंने देवताओं, मनुष्यों, वानरों और राक्षसों—सबके समक्ष मेरी शपथपूर्वक अग्निपरीक्षा ली। मैं वैश्वानर की प्रचंड ज्वाला से निष्कलंक बाहर निकल आयी। आज वे यह सब कुछ भूल गये। यह असह्य वेदना मुझसे सही नहीं जायगी। मैं पुनः अग्नि में प्रवेश करूँगी। किन्तु क्या करूँ गर्भवती हूँ। दुर्दैववश वह भी नहीं कर सकती। राम सर्वसमर्थ हैं जो चाहे करें। उनका वह प्रेम, और वे गुण मेरे दुर्भाग्य से आज सभी लुप्त हो गये। पुरुष स्वभाव से ही निष्ठुर होते हैं।'

सीता इस प्रकार प्रलाप कर ही रही थीं कि यह संवाद पाकर महर्षि वाल्मीकि वहाँ आ गये। वे उन्हें धैर्य बँधाते हुए बोले, 'पुत्री! रोओ मत। प्रभु सब कुछ जानते हैं। किन्तु दैववंचित दुर्दान्त लोक अनभिज्ञ है। इस समय राम केवल लोकोपासना में निरत हैं। वे तुम्हारा कभी भी त्याग नहीं करेंगे। तुम शान्तिपूर्वक तपोवन में रहो। लोक का संशय लोक ही दूर करता है। राम पद्म-पत्रवत् निर्लिप्त हैं। तुम उनकी नित्याशक्ति हो। प्राकृत-जन तुम्हारी महिमा क्या जानें?' चिंताकुला सीता को इस प्रकार समझाकर वे उन्हें अपने आश्रम पर ले गये। उधर राम सीता के विरह में योग साधनारत होकर तीव्र विरक्तिपूर्ण जीवन व्यतीत करने लगे।

वाल्मीकि आश्रम में निवास करते हुए सीता के लव और कुश नामक दो पुत्र हुए। उनकी तीनों बहनों ने भी अयोध्या में यशस्वी संतानों को जन्म दिया। राम ने

स्वर्गारोहण के पूर्व अयोध्या के चक्रवर्ती साम्राज्य को अपने तथा भाइयों के पुत्रों में बाँट दिया। लव-कुश को क्रमशः कुशावली और अवंती का राज्य मिला। लक्ष्मण के पुत्रों को कारापथ, भरत के पुत्र पुष्कर को पुष्करावती तथा शत्रुघ्न के पुत्र सुबाहु को मथुरा राजधानी बनी। राम की ऐश्वर्यलीला का यह अन्तिम कृत्य था। इसके पश्चात् उनके लोकान्तरण के लिए उपयुक्त परिस्थितियों का संघटन प्रारम्भ हो गया।

रावणवध से राक्षसी-शक्ति का पराभव हो जाने के कारण भूलोकवासियों की भाँति स्वर्गस्थ देवगण भी निरापद हो गये थे। किन्तु उन्हें एक नयी चिन्ता ने जा घेरा। राम के द्वारा स्थापित धर्मराज्य में भक्तिभावना के चतुर्दिक प्रसार से उनकी पूछ कम हो गयी। अतः इन्द्र के नेतृत्व में उनका एक प्रतिनिधि मंडल ब्रह्मलोक गया। वहाँ उन लोगों ने ब्रह्मा से निवेदन किया, 'पितामह! आपकी प्रेरणा से परात्पर ब्रह्म ने साकेतपुरी में अवतार ग्रहणकर नृशंस रावण का वध किया और धर्मत्रयी की स्थापना की। गो-ब्राह्मणों की रक्षा से लोकधर्म के विकास का मार्ग प्रशस्त हुआ। देवदुर्लभ रामभक्ति का सर्वत्र प्रचार हुआ। परमभक्त विभीषण को लंका का राजपद देकर वैष्णवों की महिमा स्थापित की गयी। भक्तों के दुःख नाश के लिए राम, सीता, लक्ष्मण तथा हनुमान के निवास-स्थान तथा पदांकित स्थल तीर्थरूप में प्रतिष्ठित हो गये। सर्वदेव नमस्कृत्य एवं समस्त सिद्धिप्रद परब्रह्म के भूलोक में रहते अब लोग उन्हीं की सेवा-पूजा में लीन रहते हैं। हम देवतागण सर्वथा उपेक्षित तथा प्रभावहीन हो गये हैं। भगवान् राम का अवतारकार्य भी पूरा हो चुका है। ऐसी स्थिति में हमारी आपसे प्रार्थना है कि अपने नित्यधाम में उनके पुनरागमन की व्यवस्था कर हमें चिंतामुक्त करें।'

देवताओं के इस प्रतिवेदन की यथार्थता का अनुभव कर ब्रह्मा ने काल का स्मरण किया। वह विकरालवदन भयंकर शब्द करता हुआ तत्काल आ गया। ब्रह्मा बोले, 'तुम अभी अयोध्या जाओ। वहाँ हम दोनों के नियंत्रक चराचर नायक स्वयंब्रह्म राम विराजमान हैं। उनसे एकांत में निवेदन करो कि आपकी अवतार-लीला पूरी हो गयी है, अतः निजधाम प्रमोदवन को पधारने का कष्ट करें।' काल ने आज्ञा शिरोधार्य कर ब्रह्मा को प्रणाम किया और तत्क्षण अयोध्या चला गया। वहाँ पहुँचने पर उसने राम को सिंहासनासीन देखा। किंतु उनकी आकृति अप्रत्याशित रूप से कोटि काल के समान दुर्धर्ष एवं भीषण थी। यह देखकर वह भय से काँपने लगा। फिर ब्रह्मा के आदेश का स्मरणकर उसने कर्तव्य-पालन के लिए धैर्य धारण करके अपने सहज गुणों का प्रकाश किया। फलतः सरोवरों में अकाल ही कमल विकसित हो उठे। चारों ओर वसंतश्री छा गयी। यह लीला देखकर राम ने समझ लिया कि काल आ गया है। वही मेरे मनोरंजन के लिए लीला कर रहा है। उन्होंने लक्ष्मण को प्रतिहार का कार्य सौंपा। एकांत देखकर काल भीतर आया।

काल ने दूर से ही भगवान् को साष्टांग प्रणाम किया और बड़ी देर तक भाव-पूर्ण स्तुति करता रहा। फिर बोला, 'भगवन्! मैं काल हूँ। आपकी आज्ञा से

सृष्टिमात्र को अपना ग्रास बनाता हूँ—देव, गंधर्व, राक्षस, यक्ष, किन्नर कोई मुझसे बचने नहीं पाता। आज ब्रह्मा के द्वारा एक विशेष कार्य के लिए आपके पास भेजा गया हूँ। इन्द्रादि देवों के प्रतिवेदन पर पितामह ने आप से यह निवेदन करने को कहा है कि भूमि-भार हरण के लिए आयोजित आपकी अवतार-लीला का उद्देश्य पूरा हो चुका है और उसकी अवधि भी समाप्त हो चुकी है। एक बात और है। आपके द्वारा स्थापित राज्य-व्यवस्था में सभी लोग सुखी हैं, सौभाग्यशाली हैं, पूर्णायु हैं। जहाँ-जहाँ आपके चरण जाते हैं, वहाँ-वहाँ दुर्भाव एवं दुर्गति का सर्वथा लोप हो जाता है। आपके राज्य करते हुए घर-घर में नित्य उत्सव होते रहते हैं। सारा संसार मंगलमय हो गया है। मनसा-वाचा-कर्मणा सभी धर्म-परायण हो गये हैं। इससे यमपुरी खाली पड़ी है और ब्रह्मा का सृष्टि-वैषम्य-सामर्थ्य लुप्त हो गया है। आप के द्वारा नियुक्त देवता व्यर्थाधिकार हो गये हैं। इसलिए आप भूलोक-लीला का संवरण कर अपने निजधाम, प्रमोदवन को पधारें, जहाँ कालत्रय के गुणों का प्रवेश नहीं है और जिसका इन्द्रादि देव भी बड़े भाग्य से दर्शन कर पाते हैं। ब्रह्माजी ने यह संदेश आपके चरणों में निवेदन करने को कहा है। आप सर्वतंत्र स्वतंत्र हैं, जो इच्छा हो करें।'

काल के इन शब्दों को सुनकर राम बोले, 'तुमने ठीक ही कहा। मैंने देवताओं और मनुष्यों का कार्य पूरा कर लिया है। अब तीनों लोकों में मेरे लिए कुछ भी कर्तव्य शेष नहीं हैं। दुर्दान्त राक्षसों का संहार हो गया। लोक में शांतिमय राज्य-व्यवस्था स्थापित हो गयी। इसके साथ ही मेरी राजलीला का प्रयोजन पूरा हो गया किंतु भक्तों को रसानंद प्रदान करने वाली आह्लादकारिणी रासलीला का कार्य अभी अवशिष्ट रह गया है। वह लीला काल एवं माया से परे है। वहाँ काल की कलन-क्रिया समाप्त हो जाती है। उसके अनंत प्रवाह में कोटि-कोटि कल्प विलीन होते रहते हैं। भौतिक कार्य-कलाप में प्रयुक्त कालगणना के मानदंड से उसकी माप कैसे होगी ? ब्रह्माजी से कह देना कि वे अपने वर्षप्रमाण से मेरे लीला-वर्षों की माप न करें।' इसके बाद काल ब्रह्मलोक गया और सारी बातें ब्रह्मा से निवेदित कर दी।

ब्रह्मा ने कहा, 'सच्चिदानन्दविग्रह राम ने ठीक ही कहा है। वे काल, माया तथा गुणों के नियंत्रणकर्ता हैं। उनको कौन वर्जित कर सकता है। हम सभी उनके वशवर्ती हैं। तुम उनकी इच्छा का अनुवर्तन करो। तुमने भगवान् को अपना भयानक रूप दिखाकर महान् अपराध किया है। अतः पुनः अयोध्या जाकर इस अविनय के लिये क्षमा-याचना करो। वे दयासिंधु हैं शीघ्र प्रसन्न हो जायेंगे!' ब्रह्मा को प्रणाम कर काल पुनः साकेत गया। उसे आया जानकर राम ने लक्ष्मण को प्रतिहार नियुक्तकर स्वजनों को विदा किया। काल को यह देखकर आश्चर्य हुआ कि उसके दरबार में प्रवेश करते ही स्वात्मशक्ति स्वरूपिणी जानकी को सिंहासन पर बैठाकर भगवान् स्वयं अन्तर्धान हो गये। उसने जगन्माता को दूर से ही प्रणामकर पूछा, 'भगवान् राम कहाँ हैं ?' इतना कहने के बाद वह देखता क्या है कि परालक्ष्मी सीता भी अंतर्धान हो गयीं।

इस प्रकार सिंहासन को सूना देखकर काल युगलस्वरूप को ढूँढने निकला। उसने तीनों लोक छान डाले किन्तु उनका कहीं संधान न मिल सका। तब उसने भगवान् की दिव्य लीलास्थली सरयू तटस्थ प्रमोदवन में प्रवेश करना चाहा। द्वार पर आते ही उसे एक अत्यन्त वृहदाकार भयंकर पुरुष मिला। वह गरजकर बोला, 'मुझे युद्ध में पराजित करो तभी भीतर घुसने पाओगे। दोनों में घोर युद्ध छिड़ गया। वह एक हजार वर्षों तक चलता रहा। अंततः काल पराजित होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा। तब उसने द्वाररक्षक से अपना परिचय देने को कहा। वह बोला, 'मैं प्रमोदवन का रक्षक और राम का भक्त हूँ।'

काल ने पराजित हो ब्रह्मलोक को प्रस्थान किया। मार्ग में गंगा तथा गंडकी नदी के संगम पर स्थित वशिष्ठाश्रम के निकटवर्ती वन में उसने सीतासहित राम को मृगयाविहार करते देखा। वह उनके चरणों पर गिर पड़ा और ब्रह्मा के आदेशानुसार पूर्वकृत अपराध के लिए क्षमा माँगी। राम ने क्षमा करते हुए उससे कहा, 'तुम मुझे कहाँ-कहाँ ढूँढ़ आये ?' काल ने सारा वृत्तान्त सुनाते हुए अंत में कहा, 'मैं निराश हो ब्रह्मलोक जा रहा था, बीच में सौभाग्य से आपके दर्शन हो गये। कृतार्थ हो गया।' राम ने कहा, 'मैं यहाँ भी हूँ, साकेत में भी हूँ, प्रमोदवन में भी हूँ। अब तुम लौटकर पुनः साकेत जाओ, जहाँ मेरा सिंहासन है।' काल उसी समय साकेत चला गया। उसने देखा कि मणिजटित सिंहासन पर त्रैलोक्य सुन्दर राम सीतासहित विराजमान हैं। इस दिव्यदर्शन से उसका रोम-रोम पुलकित हो उठा। राम ने उसे निकट बुलाकर कहा, 'तुम हमारे भक्त हो। मैं अब ब्रह्मा के वचन को सत्य करने के लिए अपने दिव्य-धाम को जाना जाहता हूँ। मेरी सारी लीलाएँ पूरी हो चुकीं। तुम अपनी तिरोभावकारिणी शक्ति का प्रसार करो।'

काल से यह मंत्रणा हो रही थी कि दैवयोग से उसी समय वहाँ महर्षि अत्रि के पुत्र महायोगी दुर्वासा आ गये। लक्ष्मण ने उनका अर्चना द्वारा यथोचित सत्कार किया। मुनि ने लक्ष्मण से कहा, 'तुम शीघ्र राम को मेरे आगमन की सूचना दो।' लक्ष्मण चिन्ता में पड़ गये। पूर्वागंतुक से राम मंत्रणारत थे। उस समय मुनि के आने की सूचना देने के लिए भीतर जाना अनुचित था इससे भाई के निर्देश की अवज्ञा होती थी। वे मुनि से बोले, 'देव, ! ऐसा ही करूँगा। क्षणभर रुक जाइए। मैं प्रतिहार का कार्य कर रहा हूँ।' दुर्वासा ने क्रुद्ध होकर कहा, 'रघुवंशी राजाओं ने यह सनातन रीति स्थापित कर रखी है कि मुनि अंतःपुर में भी निर्बाध चले जाते हैं। यह तो दरबार है। तुम द्वार पर आये मुझको रोक रहे हो। अभी घोर शाप देता हूँ।' लक्ष्मण शाप और राजाज्ञा की अवहेलनाजनित दंड के भय से चिंताविष्ट हो भीतर गये। वहाँ भाई का विकराल स्वरूप देखकर वे संत्रस्त हो उठे। उनके विराट् मुख के भीतर चन्द्र, सूर्य तथा तारागणों सहित सातों लोक, स्वर्ग, नरक तथा वरुणालय, ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र समस्त दैवी, मानुषी तथा राक्षसी सृष्टि समाहित दृष्टिगोचर हुई। उसी प्रकार काल भी भयंकर आकृति धारण किये था। लक्ष्मण को ऐसा प्रतीत हुआ कि उन दोनों में से एक विश्व के जीवों को ग्रस रहा है,

दूसरा उन्हें आत्मसात् कर रहा है। इन अदृष्टपूर्व रूपों को देखकर लक्ष्मण संशय में पड़ गये कि उन दोनों में राम कौन हैं? वे सोचने लगे कि मेरे विश्वमोहन बंधु का ऐसा भयानक स्वरूप क्यों हो गया? इनमें से दूसरा कौन है? रुद्र या यम? यह विचार करते-करते उनकी आँखें मुँद गयीं और वे मूर्च्छित हो पृथ्वी पर गिर पड़े। कुछ देर बाद उठने पर उन्हें सीतासहित राम पूर्ववत् सिंहासनस्थ दिखायी पड़े। राम ने काल को विसर्जित करते हुए पान का बीड़ा दिया। वह प्रसन्नचित्त चला गया।

काल के विदा हो जाने पर लक्ष्मण ने भाई से दुर्वासा के आने की बात कही। राम स्वर्ण-सिंहासन से उतरकर द्वार तक गये, मुनि को सादर भीतर लिवा लाये और सीता के साथ उनकी पूजा की। मुनि बोले, 'आपने अवतार लेकर राक्षसी माया से संत्रस्त जीवों का त्राण किया। अब प्रार्थना है कि भूतमात्र के आत्यंतिक दुःख-नाश के लिए उस ज्ञान का उपदेश करें, जिसके द्वारा मृत्युलोक के जीव सहज ही भवसंतरण कर सके।' स्वकथित गीता के १८ अध्यायों में भक्ति, दर्शन तथा वैष्णवाचार की विशद व्याख्या करके राम ने दुर्वासा को दिव्यदृष्टि प्रदान की। उसके द्वारा स्वरूप दर्शन प्राप्तकर वे कृतकृत्य हो गये। भगवान् ने आगामी सारस्वत कल्प में उन्हें लीला-प्रवेश का आश्वासन दिया। मुनि प्रभु को आलिंगन कर उनके चरण-कमलों को हृदय में धारण किये हुए अपने आश्रम को चले गये। उन्होंने अपना शेष जीवन राम-यशगान करते हुए रामतीर्थों के पर्यटन में व्यतीत किया। इसी भाँति कतिपय अन्य देवर्षियों ने भी राम की अहेतुकी कृपा से रसभोग फलात्मिका भक्ति प्राप्त की।

दुर्वासा के चले जाने पर प्रतिहार रूप में राजाज्ञा का उल्लंघन करने से भयभीत लक्ष्मण राम के समीप जाकर बोले, 'नाथ! आपका विकराल रूप देखकर मैं बहुत डर गया। आप से बातें करनेवाला वह दूसरा व्यक्ति कौन था? मैंने आपके आदेश की अवज्ञा की है। इस हेतु अपराधी हूँ। कृपया उचित दंड की व्यवस्था दें।' राम ने कहा, मुझसे बातें करनेवाला वह अन्य व्यक्ति काल था। वह मेरा आज्ञापालक है। अपने प्रयोजनवश मुझसे कुछ मंत्रणा करने आया था। मैंने देवकार्य पूरा कर लिया है। कर्म, भक्ति तथा ज्ञानमार्ग का पथ प्रशस्त कर लोकधर्म की भी यथेष्ट स्थापना कर चुका हूँ। अब यहाँ मुझे कुछ भी करना अवशिष्ट नहीं रह गया है। अतः इस लीला का पटाक्षेप होगा।'

अग्रज के मुख से लोकान्तरण का संवाद सुनते ही लक्ष्मण उद्विग्न हो उठे। उन्हें दुःखी देखकर राम ने कहा, 'भाई! तुमने दंड की व्यवस्था देने की बात कैसे कही? हम दोनों अद्वय हैं। उनमें कौन दंड्य है कौन दंडयिता? तुम मेरे अभिन्नांश शेषावतार संकर्षण हो। तुम्हारे बिना मेरी लीला हो ही नहीं सकती। तुम त्रिकाल में भी मेरे कोपभाजन नहीं बन सकते। किन्तु तुम्हें मैंने प्रतिहार का कार्य सौंपा था। उसका तुमने परिस्थितिवश अतिक्रमण किया। इसलिए यदि तुम दण्डसेवन नहीं करोगे तो लोक में वेद-विप्लवी अपवाद फैलेगा। दण्ड का स्वरूप होगा—मेरे लोकलीला के तिरोधान काल तक तुम्हारा त्याग।'

लक्ष्मण बोले 'प्रभो ! मैं आपकी समस्त राजसी तथा रसमयी लीलाओं में साथ रहा। अब वियोग कैसे सह पाऊँगा ? यदि इस प्रकार छोड़ना था तो मुझे लीलारसास्वादन कराया ही क्यों ? आपके चरितों का स्मरणकर मेरा अंग-अंग जला जा रहा है। कोई भी दण्ड दें किन्तु चरण-कमल से अलग न करें। मैं आपका सान्निध्य प्राप्त करने के लिए पशु, पक्षी, लता, गुल्म, वृक्षादि कुछ भी होने को तैयार हूँ। प्रमोदवन-लीला में मुझे भी स्थान दें, जिससे कभी भी आपके विश्लेष की पीड़ा न भोगनी पड़े। आप लीलोपसंहार न करें। लीला ही मेरा सर्वस्व है। उसके अभाव में मैं जीवन धारण न कर सकूँगा।'

राम ने कहा, भाई लक्ष्मण ! मेरी लीला का कभी अभाव नहीं होता। तुम किसी भी स्थिति में मुझसे अलग नहीं हो सकते। मैं तुम्हारे हृदय में स्थित हो लीलाएँ करता हूँ, अज्ञान से इतर प्रतीत होता है। तुम्हीं कल्पांत में प्रलय के अनन्तर शेष रूप में मुझे शय्यासुख देते हो। मेरे लीलानंद के लिए तुम्हारा वही परमरूप है। तुम्हें मोह नहीं करना चाहिए।' यह सुनकर लक्ष्मण बोले, 'राजीव लोचन ! आप स्वयं ब्रह्म हैं। अपना स्वरूप आप ही जानते हैं या आपकी कृपा से भक्तजन उसका किंचित् आभास पा सकते हैं। मेरी यही अभिलाषा है कि जन्म-जन्म में आपकी चरणरज प्राप्त करता रहूँ। लीलानंद को छोड़कर मुझे सार्वभौम पद भी स्वीकार्य न होगा।' इस पर राम ने उन्हें सान्त्वना देते हुए कहा, 'मेरा नाम, धाम, लीला तथा परिकर सभी नित्य हैं। भूमि का भार उतारकर अब मैं प्रेमाभक्ति के प्रपोषणार्थ लोकलीला के समस्त परिकरों को लेकर प्रमोदवन जाऊँगा। तब तक तुम ध्यान-ज्ञान तत्पर रहकर सरयू तटस्थ अपने आवास में धैर्य धारण करके प्रतीक्षा करो।' भगवान् के इन उपदेशपूर्ण वाक्यों से लक्ष्मण का लीलातिरोधान की संभावना से उत्पन्न दुःख दूर हो गया। बड़े-ही विनयपूर्ण स्वर में उन्होंने निवेदन किया, 'आपकी परालीला कालातीत है। वही प्रेमी भक्तों का संबल हैं। आपके स्वरूप प्रबोधन से मेरी विरह कातरता दूर हो गयी। मैं आपकी रसात्मिका लीला में सम्मिलित हो नित्य परिकरों के साथ निर्भय विचरूँगा।' यह कहकर वे अपने सरयूतटस्थ प्रासाद में चले गये और दण्डस्वरूप एकांतवास करते हुए परम निवृत्तिभाव से कालक्षेप करने लगे।

राम के परमधामगमन की तैयारी का समाचार पाकर अयोध्यावासी व्याकुल हो गये। उन्होंने समवेतरूप में उपस्थित होकर निवेदन किया, 'महाराज ! हम लोगों ने सुना है कि आपका अयोध्या के परे भी कोई धाम है और अब वहाँ के लिए प्रस्थान करना चाहते हैं। हम लोगों को छोड़कर क्यों जा रहे हैं ? हमारा उद्धार कैसे होगा ?' राम ने उन्हें समझाते हुए कहा, 'प्रजागण ! युग प्रवृत्ति के अनुसार मेरी लीला का आविर्भाव-तिरोभाव होता रहता है। तुम लोग सदैव मेरे दर्शन, आलाप तथा कथा-श्रवण में लीन रहते हो। अयोध्या-मंडल के निवासी पशु-पक्षियों, कीट-पतंगों तक को मैं मृत्यु के अनन्तर गरुड़वाहनत्व प्रदान कर स्वर्ग भेजता हूँ। अतः तुम सभी अनायास ही परमपद के अधिकारी होगे।'

अयोध्यावासियों के चले जाने पर भगवान् ने गोपों को बुलाया और दिव्य-धाम यात्रा की योजना से उन्हें अवगत कराते हुए कहा, 'अपनी लोकलीला का प्रयोजन पूरा करके मैं प्रमोदवन जा रहा हूँ। तुम लोग मेरा स्मरण करते एवं मेरे वचनों में आस्था रखते हुए धैर्यपूर्वक जीवन-यापन करना। इस प्रकार आश्रितों का प्रबोधन कर वे अपनी मर्यादाशक्ति सीता और प्रेमाशक्ति सहजा को लेकर नगर से बाहर सरयू तट पर स्थित आरामकुंज में चले गये। वहाँ से उन्होंने अयोध्या में दुंदुभी द्वारा यह घोषणा करायी कि आज मैं नित्यधाम के लिए प्रयाण करूँगा। जो चलना चाहे मेरे साथ चले। यह संवाद पाकर स्वाराज्य पद-प्राप्ति की आकांक्षा से सारे अयोध्यावासी कुटुम्बियों, सम्बन्धियों, मित्रों तथा सेवकों सहित एकत्र हो गये। इसका आभास पाकर कीट, पतंग, पशु, पक्षी आदि भी वहाँ आ गये। सबने अमृतोपम सरयू जल में स्नानकर दिव्य शरीर प्राप्त किया। भगवान् राम सीतासहित दिव्य सिंहासन पर बैठे। तीनों भाई तथा हनुमान, सुग्रीव, विभीषण, नल, नीलादि पार्षद उनकी सेवा में उपस्थित थे। सरस्वती वीणा धारण किये स्तुति कर रही थीं, बृह-स्पति, शेष प्रभृति देवता स्तोत्रपाठ में मग्न थे। उसी समय अवधवासियों को ले जाने के लिए अगनित दिव्य विमान आ गये। राम ने समागत प्रजा को उन पर आरूढ़ होने का आदेश दिया। आकाश में किन्नरों का मधुरगान गूँज उठा। देवता और गंधर्व पुष्प-वर्षा करने लगे। उनके देखते-देखते दिशाओं को प्रकाशित करते हुए विमान अयोध्वासियों को लेकर उड़ चले। अन्तिम विमान में परिकरों एवं पराशक्ति सहित भगवान् राम स्वयं विराजमान थे।

राम की परमधाम यात्रा के पश्चात् उनके, द्वारा आदिष्ट राजकुमार गण अयोध्या के व्रज-प्रदेश में गये। वहाँ गोप-गोपियों से संपर्क स्थापित कर उन्होंने राम की रसमयी लीलाओं के प्रत्यक्षानुभूत तत्त्वों का ज्ञान प्राप्त किया। कालांतर में इन्हीं के द्वारा भक्ति का विश्वव्यापी प्रचार हुआ।

इस प्रकार भक्तराज भुशुण्डि को रामचरित का सांगोपांग वर्णन सुनाकर ब्रह्मा बोले, 'ब्रह्म राम की कथा मुझे समाधि में जैसे उपलब्ध हुई थी उसका सारांश मैंने इस आदिरामायण नामक ग्रन्थ में प्रस्तुत किया है। यह गुह्यलीला जन-सामान्य में कदापि प्रकाश्य नहीं है। तुम्हें अधिकारी समझकर मैंने इस लोक-पावन चरित को कथानायक की आज्ञा से सुनाया। इसे सर्वप्रथम प्रमोदवन में राम ने सीता से कहा था, फिर सीता ने लक्ष्मण को और लक्ष्मण ने भरत को सुनाया। हनुमान न उसी को कभी राम के मुख से सुना। पुनः हयग्रीव से अगस्त्य ने प्राप्त किया। उन्हीं से सुनकर मैंने प्रभु का यह रहस्यमय चरित्र वर्णित किया। यह कथा चित्तपोषक तथा हृदय को पवित्र करनेवाली है। इसके पठन एवं श्रवण से समस्त लौकिक एवं पारमार्थिक मनोरथ सिद्ध होते हैं। एकांतिक तथा रसज्ञ भक्तों के लिए यह विशेष रूप से मननीय है।' रामभक्त भुशुण्डि इस अनुग्रह के लिए ब्रह्मा के प्रति कृतज्ञता निवेदित करते हुए बोले, 'पितामह! आपकी कृपा से राम का यह अद्भुत चरित सुनकर आज मैं धन्य हो गया। मेरा मोह दूर हो

गया। मुझे पूर्वजन्म का ज्ञान प्राप्त हो गया। मैं अनेक जन्मों से रामभक्त रहा हूँ। आपके अनुग्रह से वह भक्ति सुदृढ़ हो गयी। इस द्वीपस्थ पर्वत पर मैं रामभक्त्यामृत पान कर अहर्निश आत्म-विभोर रहता हूँ।

इसके बाद भुशुण्डि ने ब्रह्मासहित सभी समुपस्थित देवों की पूजा की और अत्यन्त विनम्र भाव से उन्हें करबद्ध प्रणामकर विसर्जित किया।



श्रीगणेशाय नमः । श्रीरामाय नमः ।

# प्रथमोऽध्यायः

ॐ आदिरामायणं नाम श्रीरामचरितं शुभम् ।
किञ्चित्समाधावालोच्य प्रवक्ष्यामि प्रयत्नतः ॥

ॐ नमः परमहंसास्वादितचिन्मयमकरन्दाय रुचिरनखशिखान्त[1]रत्नप्ररोहपल्लवितसिंहासनप्रान्तपीठप्रदेशाय मुनिमानसमधुकरप्रमोदाय श्रीरामचन्द्रचरणयुगलाय ।

ब्रह्मोवाच

रामं लोकाभिरामं रघुवरतनयं कोशलामुक्तिपुर्यां
खेलन्तं कामकेलिं सुविमलसरयूतीरकुञ्जे नटन्तम् ।
जानक्या चारुहासच्छविविशदशरच्चन्द्रिकाकान्तिमत्या
संयुक्तं राज्य (ज ?) वेषं ललितरसमयं ब्रह्म पूर्णं नमामि ॥१॥
भक्तानां प्राणनाथं वरदपरिवृढं[2] वंशवर्यं वरेण्यं
शुद्धं श्यामावदातं हरितमणिरुचिं सच्चिदानन्ददेहम् ।
आभीरीनेत्रपद्मप्रकरदिनकरं पूर्णचन्द्राभिरामं
रामं श्यामं प्रकामं निजहृदि कलये कोटिकामावतारम् ॥२॥
मुक्ताहाराभिरामं मणिमुकुटसमाबद्धसद्रत्नगुच्छं
मन्दस्वच्छामृताब्धि[3]प्रतिमविहसितं चारुबिम्बोष्ठकान्तिम् ।
शृङ्गारे कान्तवेषं परमतमरसानन्दसाक्षात्कृताङ्गं
गम्भीरावर्तनाभिं त्रिवलिमदुदरं[4] नौमि रामं रमेशम् ॥३॥
एकं नित्यं स्वसाक्षि स्वमहिमनि सदा संस्थितं स्वानुभावं
स्वाधारं ब्रह्मणोऽप्याश्रयममितगुणं भूरि कल्याणवेषम् ।
महासेशं (तं रासेशं ?) निरंशं निरवधिमवधिं वस्तुमात्रस्य तत्त्वम्
निस्त्रैगुण्यं महस्तत् स्मरसि न हृदये पूर्णरामाभिधानम् ॥४॥

---

१. °नखरशिखरांतं–रीवां, मथुरा । २. °परिदृढं–अयोध्या । ३. °स्वच्छ°–अयो० ।
४. °मुदरं—अयो० ।

मत्स्यं कूर्मं वराहं नृहरिमथ हरिं वामनं हंसरूपं
यज्ञं नारायणाख्यं त्रिभुवनललितं भार्गवं वै हयास्यम् ।
प्रद्युम्नं[1] वासुदेवं कलिमलदमनं[2] रेवतीप्राणनाथं
बुद्धं कल्कि यदन्त्ये न भवति सकलं ब्रह्म रामं स्मरामि[3] ॥५॥
या ते नित्यैव लीला प्रमु(म ?)दवनमहारण्यवृन्दावनादौ
वेदानां गोचरत्वं व्रजति न कथं स्वात्मभाषा स्फुरन्ती ।
सा मे सर्वस्वमास्तां रतिमयसहजानन्दकेलीनिधानं
नान्या प्रेम्णार्थता त्वय्यतिशय[4] वरदेश प्रभो रामभद्र[5] ॥६॥
रक्ताशोकद्रुमालीविरचितसुमहामण्डपान्तर्निषण्णां
सीतासङ्केतकेलीप्रियमत उरसा[6] क्रान्तगोपीकदम्बम् ।
नीलाभ्रश्यामलं[7] तज्जयतु हृदि सदा पूर्णभृङ्गारतत्त्वं
धाम श्रीरामनाम त्रिभुवनसुखदं कोटिकामावतारम् ॥७॥
पद्भ्यां मञ्जीरवद्भ्यां सुललितम(ल ?)वली[8] पल्लवश्रीमुखाभ्यां
क्रीडन् केलीनिकुञ्जे विहसितसहजानन्दिनीशक्तियुक्तः ।
शुष्कं दावाग्निदग्धं द्रुमविटपमहा (हो ?) वंशिकानादवृष्ट्या[9]
पीयूषौघैर्नयन्तं पुनरपि हरित (तां ?) रामचन्द्रं भजेऽहम् ॥८॥
हंहो माधुर्यलक्ष्मीस्तव नयनसुखं वर्धयत्वस्मदीयं
पूर्णा ते राम दृष्टिर्भवतु सकरुणा नित्यमेव प्रसन्ना ।
त्वत्कीर्तिः कण्ठदेशे निवसतु नितरामादिविद्वत्प्रगीता
चित्तेऽन्तर्भातु नित्यं तव पदयुगलं विश्वतापापहन्तृ[10] ॥९॥

इति श्रीमदादिरामायणे ब्रह्मभुशुण्डसंवादे
ब्रह्मस्तुतिर्नाम प्रथमोऽध्यायः ।

---

१. इतः पूर्वं = त्रुटिचिह्नं दत्त्वा प्रान्तभागे अधिकं रीवांपुस्तके—
"रामं कृष्णं च बुद्धं यवनवधकरं चक्षते वेदवेदो
यस्यांशं तं परेशं स्मर यदि सततं सन्निधिं वाञ्छसे चेत् ॥"

२. कंसारिकृष्णं–मथु०, अयो० । ३. प्रसिद्धमेतेऽशां रामस्य श्रीरामं परात्परं स्मर—मथु० अयो० । ४. नाना केषार्थतात्वय्यविषय–अयो० । ५. रामचन्द्र–अयो० । ६. °प्रियमन उरसः–अयो० । ७. °श्यामलां–अयो० । ८. °नवली–रीवां, अयो० । ९. °वृष्टा–अयो० । १०. °हात्वं—रीवां, अयो० ।

# द्वितीयोऽध्यायः

ब्रह्मणो विपुले सत्रे संगता देवतागणाः ।
यजमानं पर्यपृच्छन् वृद्धं विश्वपितामहम् ॥ १ ॥

देवा ऊचुः

भगवन् देवदेवेश ब्रह्मन् लोकपितामह ।
त्वमेव जगतः कर्ता[1] वेदस्य च समाश्रयः ॥ २ ॥
त्वत्तो नान्योऽस्य[2] जगतः प्रवर्तनविधिक्षमः ।
आदिमूर्तिः स्वयम्भूस्त्वं स्वराट् चैव विराट् प्रभुः ॥ ३ ॥
वेत्सि भूतं भवद् भाव्यं दिव्येन ज्ञानचक्षुषा ।
क आश्रयोऽस्य जगतः किं निमित्तं तथा प्रभो ॥ ४ ॥
किं सारमत्र वेद्यं च बहुवल्गिनि चागमे ।
भवतः संमतं किं च लोकेशस्य विधेर्वद ॥ ५ ॥
क आदौ विनियोक्ता च कः स्वभावोऽस्य संततम्[3] ।
किं स्वरूपं क आकारो ब्रह्मापि वद कीदृशम् ॥ ६ ॥
कीदृशं तस्य संस्थानं किं स्थानं परमं पदम् ।
सगुणं निर्गुणं[4] चापि ध्येयं ज्ञेयं च कीदृशम् ॥ ७ ॥
एतदुद्देशतः पृष्टं विरिञ्चे वद विस्तरात् ।
त्वत्तोऽन्यो नास्य प्रश्नस्य प्रतीकर्ता जगत्त्रये ॥ ८ ॥
तस्माद्वद विधे सर्वं दीर्घसत्रेऽत्र तावके ।
श्रोतुं च सक्षणान्विद्धि[5] सभ्यान् नो वेदवेदिनः ॥ ९ ॥
भवांश्च दीक्षितो यज्ञे कं देवं यजसे पुनः ।
एतच्च नो वद ब्रह्मन् परात्परविदुत्तम[6] ॥१०॥
सर्ववेदारविन्दानां मकरन्दरसं परम् ।
नित्यं श्रावय नो ब्रह्मन् सदस्यत्र हविर्भुजाम् ॥११॥

---

१. कुर्याद्—अयो० । २. नान्यस्य—रीवां, अयो० । ३. संततः—अयो० । ४. सगुणं० इति पूर्वार्धम्–मथु० । ५. सक्षणाद्विद्धि—मथु०, सक्षणान्वेद–अयो० । ६. '........वद ब्रह्मन्........विदुत्तम'–अयो० ।

हवींषि भुञ्जते देवाः क एकः फलदायकः ।
मखेषु वापि यज्ञेषु तदिदं च वद प्रभो ।।१२।।

इति श्रीमदादिरामायणे ब्रह्मभुशुण्डसंवादे
प्रश्नरूपं नाम द्वितीयोऽध्यायः ।

•

# तृतीयोऽध्यायः

ब्रह्मोवाच

साधु पृष्टं सभास्तारा[1] लोकोपकृति[2]कारणम् ।
भक्ताः परमहंसाश्च कृतार्थाः स्युर्यतोऽखिलाः ।। १ ।।
राम एवास्य जगतश्चाश्रयः सर्वभूतभृत्[3] ।
राम एव निमित्तं च निजलीलारसात्मकः ।। २ ।।
राम एव परं सारं वेद्यं [4]निगममूर्द्धसु ।
ममापि संमतं[5] (तत्त्वं ?) राम एव न संशयः ।। ३ ।।
मामादौ सर्वजगतो राम एव नियुक्तवान् ।
रामस्य च स्वभावोऽस्ति वेदानामप्यगोचरः ।। ४ ।।
नीलरूपं चिदाकारः सच्चिदानन्दविग्रहः ।
प्रतिष्ठा ब्रह्मणोऽप्येतत् परं ब्रह्म च तादृशम् ।। ५ ।।
सगुणं निर्गुणं चापि भेदाभेदविवर्जितम् ।
एकरूपं सदा ध्येयं पूर्णं मायाविवर्जितम् ।। ६ ।।
चिदानन्दोऽस्य संस्थानं स्थानमस्य सनातनम् ।
सीतालोकं परं स्थानं चिन्मयानन्दलक्षणम् ।। ७ ।।

---

१. महाभागा—रीवां, सभावद्भिः—अयो० । २. लोकस्योत्पत्ति°—रीवां, कोपप्रकृति°—अयो० । ३. °रूपभृत्—रीवां, मथु० । ४. विगम°—अयो० । ५. संगतं—अयो० ।

कोशलाख्यं पुरं नित्यं चिल्लोक इति कीर्तितम् ।
अहं च विविधैर्यज्ञैः कोशलाधिपतिं यजे[1] ॥ ८ ॥
हविर्भुजां च सर्वेषां राम एव परायणम् ।
हविर्भुजामधिष्ठानं राम एव फलप्रदः ॥ ९ ॥
क्रतुयज्ञमये सत्रे सारभुग् राम एव हि ।
आदिरामायणं नाम श्रीरामचरितं शुभम् ॥१०॥
किंचिन्मूलचरित्रं च पवित्रं मङ्गलालयम् ।
जन्म कर्म च रामस्य वक्ष्ये त्रिभुवनेशितुः ॥
एकैकं विमलं गीतं वर्णितं चैव सूरिभिः ॥१२॥

देवा ऊचुः

को वा भुशुण्डनामासौ वैष्णवप्रवरो मतः[2] ।
तस्मै च कथमाख्यातमादिरामायणं शुभम् ॥१३॥
का च तत्र कथा दिव्या श्रीरामचरितात्मिका ।
अवतारचरित्रं किं किं वा मूलचरित्रकम् ॥१४॥
एतन्नो वद भो ब्रह्मन् संदिहानान् सभासदः ।
रामचन्द्रामृतकथाप्रश्नस्योत्तरमद्भुतम् ॥१५॥

इति श्रीमदादिरामायणे ब्रह्मभुशुण्डसंवादे
उपदेशकथनं नाम तृतीयोऽध्यायः ।

---

१. भजे—रीवां । २. प्रवरोत्तमः—अयो० ।

# चतुर्थोऽध्यायः

ब्रह्मोवाच

कालस्य भगिनी घोरा नाम्ना या कालकण्टका ।
तस्यां जातः[1] सूर्ययोगाद् भुशण्डो नाम वै द्विजः ।। १ ।।
काकवेषधरः शूरो लोहतुण्डोऽशनिच्छदः[2] ।
विद्युद्गात्रो[3] मेघरावी प्रलयन्तानलेक्षणः ।। २ ।।
महासत्त्वो[4] महावीरो महाबलपराक्रमः ।
नीलमेघसमाकारः कालकण्टकिकासुतः ।। ३ ।।
त्रैलोक्यं स विनिर्जित्य ववृधे बलसंवृतः ।
तुण्डाघातेन नितरामुत्क्षिपन् कुलपर्वतान् ।। ४ ।।
करालदशनः[5] शूरो नखोदीर्णमहोदधिः ।
पक्षतिद्वयशब्देन ब्रह्माण्डमपि[6] भेदयन् ।। ५ ।।
गरुडं बलदुर्धर्षं विष्णुवाहनमद्भुतम् ।
बलाद्रणे विनिर्जित्य भुशुण्डो ववृधेतराम् ।। ६ ।।
ततः सकोपनः कोपात् कृत्वा शब्दं भयानकम् ।
उत्पत्य प्रगतो व्योम्नि चालयन् सर्वखेचरान् ।। ७ ।।
पक्षवाताहतास्तस्य विमानावलयो पतन् ।
ताराः प्रवेशयामास निजपक्षादिरोमसु ।। ८ ।।
सूर्यं प्रकम्पयामास भगवन्तं दिवाकरम् ।
चन्द्रं च खण्डयामास तुण्डघातैर्मुहुर्मुहुः ।। ९ ।।
[7]अत्रासयद् देवगणान् महाबलपराक्रमः ।
पक्षानिलहताम्भोधिः समन्तादुदतिष्ठत ।।१०।।
ततो जवात् समुत्पत्य पद्भ्यां भूमिमकम्पयन् ।
सुमेरुस्तद्बलेनोच्चैरकम्पत सुरालयः ।।११।।

---

१. यातः—अयो०, रीवां । २. सनिछदः—रीवां । ३. विद्युद्दन्तो—अयो० रीवां । ४. महातत्त्वो-अयो०, रीवां । ५. करालवदनः—रीवां । ६. चापि-रीवां, वापि-मथु० । ७. अत्राश०—रीवां ।

[1]विचेलुर्भूरिवेगेन सप्तपातालभूमयः ।
इत्थं त्रिभुवने भीतिं कुर्वन् परमदर्शनः ॥१२॥
स्वर्गं मर्त्यं च पातालमत्रासयत भीषणः ।
ब्रह्मलब्धवरो वीरः काकरूपी दुरासदः ॥१३॥

देवा ऊचुः

त्वया दत्तवरो घोरः काकरूपधरः[2] खरः ॥१४॥
त्रैलोक्यं त्रासयत्येष भुशुण्डो नाम वै द्विजः ।
तत्प्रतीकारकरणे भवानेकः क्षमो विधे ॥१५॥
नो चेदसौ त्रिभुवनं निजपक्षमूले
संपूर्णयिष्यति बली वरलाभदृप्तः ॥
न ह्यस्य[3] वीर्यबलदर्प्पनिवारणाय।
कोऽपि क्षमस्त्रिभुवने नरदेवमध्ये ॥१६॥
इत्युक्तस्त्रिदशैर्ब्रह्मा भुशुण्डस्यालयं ययौ ।
मध्ये मधु[4]समुद्रस्य द्वीपवर्ये महागिरौ ॥१७॥
महाघोरे वने यत्र न देवा नापि मानवाः ।
ब्रह्माणमागतं ज्ञात्वा वृद्धं लोकपितामहम् ॥१८॥
सद्य एवासनात्तूर्णमुदतिष्ठद् द्विजोत्तमः ।
दिव्यासने तं संस्थाप्य कृत्वा पूजां महीयसीम् ॥१९॥
उवाच प्रहसन् प्रीत्या पक्षिराजो विचक्षणः ।

भुशुण्ड उवाच

भगवन् भवतो दृष्ट्वा संपूर्णा मे मनोरथाः ॥२०॥
गृहाश्रमे[5] पवित्रत्वं (-त्वमागतं ?) भवदागमात् ।
महतामागमो लोके केवलं भूतये नृणाम् ॥२१॥

ब्रह्मोवाच

भवता वत्स वीर्येण त्रासितं भुवनत्रयम् ।
नैतत्तवोचितं धीमन् यस्मात्त्वं वैष्णवाग्रणीः ॥२२॥

---

१. विखेलु°—रीवां । २. °धरो—अयो० । ३. न त्वस्य—अयो० । ४. सुधा—°मधु० । ५. "सार्थकता" इति टिप्पणी कृता पत्रप्रान्ते–मथुरा० ।

रामेण रचितं विश्वं भक्तानां सुखहेतवे ।
साधवो यदिदुःस्थाः स्युस्तदा रामः प्रकुप्यति ॥२३॥
रामे प्रकुपिते देवे कुतः क्षेमं चराचरे ।
तस्मादुपशमं गच्छ शान्तिरेव सतां मता ॥२४॥
शान्ति विना हरेर्भक्तिर्विफलैव भविष्यति ।
यस्मान्नोद्विजते विश्वं स वै भागवतोत्तमः ॥२५॥
त्वं रामसेवकवरो विद्वान् विदितवेद्यकः ।
जगतो हितमन्विच्छन् सृष्टिरेषा हरेर्यतः ॥२६॥

इति श्रीमदादिरामायणे ब्रह्मभुशुण्डसंवादे
भुशुण्डोपशमो नाम[1] चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

●

## पञ्चमोऽध्यायः

भुशुण्ड उवाच—

बलकृष्णादिरूपाणि रामस्य स्युः सहस्रशः ।
तेषां मुख्यतमं किंचिद् ब्रूहि मह्यं पितामह ॥ १ ॥

ब्रह्मोवाच—

सर्वाण्येव स्वरूपाणि श्रीरामस्य श्रियः पतेः[2] ।
ध्येयानि चैव ज्ञेयानि शान्तानि प्रयतात्मभिः ॥ २ ॥
पुरा खलु खगेन्द्रेण गरुडेन मनीषिणा ।
धावन् गच्छन् वायुपुत्रो हनुमानिदमीरितः ॥ ३ ॥

गरुडउवाच—

हनुमन्[3] कुत्र वेगेन यासि त्वं धावनोद्धतः ।
अत्याहितमिदं कार्यं कथमेवं भविष्यति[3] ॥ ४ ॥

---

१. भुशुंडोपशमे—अयो०, मथु०, रीवां, । २. सीतापतेः—अयो०, रीवां ।
३. हनुमान्–मथु०, रीवां ।

[१]हनुमानुवाच

नागान्तक खगाधीश याम्यहं कोशलापुरे ।
अतिकालो भवत्येष त्वं न जानासि किं सखे ॥ ५ ॥
रामदर्शनवेलेयं मध्याह्ने कोशलापुरे ।
तत्र गच्छाम्यहं तूर्णं तेन धावनवेगतः ॥ ६ ॥

गरुडउवाच

कोऽसौ रामस्त्वया प्रोक्तश्चातुर्वर्ण्येऽस्ति कश्चन ।
आहोस्वित् कोप्यसौ देवो दैत्यो गन्धर्व एव वा ॥ ७ ॥

हनुमानुवाच

त्रैलोक्याधिपतिः श्यामो नीलनीरदविग्रहः ।
रामो दाशरथिर्देवो भवतो विदितो न किम् ॥ ८ ॥
आत्मैव वञ्चितस्तेन येन रामो न वीक्षितः ।
न श्रुतो नैव च ध्यातो न प्रेम्णा परिकीर्तितः ॥ ९ ॥
रामोऽस्य जगतो हेतुः सच्चिदानन्दविग्रहः ।
परमात्मा प्रभुः साक्षी स एव च गतिर्नृणाम् ॥१०॥
न तं विना मुक्तिदोऽन्यो नामृतस्याश्रयोऽपि च ।
स एव च परं ब्रह्म वेदमूर्द्धसु गीयते ॥११॥
एको रामः सर्वभूतान्तरात्मा
सर्वावासः सर्वकल्याणभूमा ॥
सर्वांशाद्यो प्रमोदवनधामा
यस्यांशांशा भान्ति सर्वेऽवताराः ॥१२॥

गरुड उवाच

एवं चेत्तर्हि हनुमन् प्रसादाद् भवतो मम ।
तद्दर्शनं किं न भवेत् सर्वकल्याणदं सखे ॥१३॥

---

१. "इदं कार्यं अत्याहितं महाभीतिदं प्राणं त्यक्त्वापि साध्यं भविष्यत्यन्यथा एवं प्रकारेण धावनं कथं भवेत्" इति टिप्पणी (४ श्लोके)–मधु० ।

हनुमानुवाच

आगच्छ खगराज त्वं कोशलाधिपतेः पुरम्[1] ।
तत्र श्रीरामचन्द्रस्य दर्शनं ते भविष्यति ॥१४॥
मत्सार्थे ते न निर्वाहस्त्वमागच्छ दिनान्तरे ।
अहमद्य गमिष्यामि शीघ्रदर्शनलालसः ॥१५॥
इत्युक्त्वा हनुमांस्तूर्णं कोशलां नगरीं ययौ ।
दिनान्तरे च गरुडस्तत्र यातः सकौतुकम् ॥१६॥
गत्वा ददर्श रघुपुङ्गवमभ्रनीलं
सीतायुतं कटिनिषङ्गधनुःशराद्यम् ॥
केयूरकङ्कणकिरीटसुकुण्डलाढ्यं
पीताम्बरं मधुरहासमुखारविन्दम् ॥१७॥
एवं विलोक्य गरुडः सुमग्नो रूपसागरे ।
ततो हनुमता प्रोक्तो राम एषोऽभिवन्द्यताम् ॥१८॥

गरुड उवाच

गुञ्जास्रजः[2] केकिपिच्छावतंसः[3]
करे रसाला मुरली यदा स्यात् ॥
गोपाङ्गनाश्चेद्विलसन्ति पार्श्वे
सीतापते त्वां प्रणमामि नित्यम् ॥१९॥

हनुमानुवाच

सर्वस्वरूपो भगवानयमेव रघूत्तमः ।
यादृशी भावना यस्य तादृशस्तस्य[4] भासते ॥२०॥
एष एव पुनर्देवः परिवृत्यावलोक्यताम् ।
ततः स गरुडो भूयः परिवृत्य व्यलोकयत् ॥२१॥

---

१. पुरे--मथु० । २. स्रजः--अयो०, मथु०, रीवां । ३. °तंसाः--मथु० ।
४. तादृशी--मथु०, अयो० ।

ददर्श रामस्य[1] गुञ्जाकलापं
मयूरपिच्छस्फुरितावतंसम् ।
वंशीकरं गोपदारैः परीतं
कृष्णं त्रिभङ्गीललितं खगेन्द्रः ॥२२॥
वृन्दावनस्थं स्मितपीयूषवर्षैः
सिञ्चन्तमङ्गानि मृगीदृशां च ।
राधान्वितं पीतदुकूलयुग्मं
दृष्ट्वा स तुष्टाव हृदि प्रसन्नः ॥२३॥

इति श्रीमदादिरामायणे ब्रह्मभुशुण्ड-संवादे
गरुडाय दर्शनदानं नाम[2] पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥



## षष्ठोऽध्यायः

**गरुड उवाच**

तव स्वरूपं भगवन्नप्रमेयं
वेदानामप्यादिसर्गोद्भवानाम् ।
न च भ्रमेन्मा[3]दृश एष जन्तुः
किमद्भुतं नाथ दयासमुद्र ! ॥ १ ॥
तथापि ते भक्तवर्यो हनूमान्
ज्ञात्वा समुद्धार्यतमं शठं माम् ।
प्रदर्शयामास भवन्तमद्भुतं
सर्वावतारांश[4]समूहमूलम् ॥ २ ॥

---

१. रामस्यांशं–मथु०, सुश्यामं–रीवां । २. °दाने पंचमो–अयो०, मथु०, रीवां ।
३. श्रयेन्मा–अयो० । ४. °वतारस्य–अयो० ।

दृष्ट्वैव ते नाथ पदाम्बुजद्वयं
मायादिदोषातिगमद्वितीयम् ।
जातोऽस्मि भाग्येन विमुक्तमोहः
समुद्धृतोऽज्ञानरयात्ततोऽहम् ॥ ३ ॥
अथापि भूयः करुणामृतं मयि
प्रवर्षतस्ते दीनवात्सल्यमेतत् ।
विज्ञातमेव व्यापि वैकुण्ठलोकात्[1]
परं पदं तेऽस्ति विमुक्तभेदम् ॥ ४ ॥
सर्वेऽपि ते वलकृष्णादिसंज्ञा
अनेककार्यप्रभवोऽवताराः ।
तवांशांशा एव ते त्वं च पूर्ण-[2]
श्चिल्लोकेशः सहजानन्दिनीशः ॥ ५ ॥
या ते शक्तिः सहजानन्दिनीयं
सीतेतिनाम्नी जगतां शोकहन्त्री ।
तस्या अंशा एव ते सत्यभामा-
राधारुक्मिण्यादयः कृष्णदाराः ॥ ६ ॥
सर्वेंऽशास्ते पूर्णशक्त्या समेताः
पूर्णानन्दाः पूर्णचिच्छक्तिभाजः ।
तथापि दृष्टे त्वयि मूलैकमूले
महोदधौ पल्वलवत् स्फुरन्ति ॥ ७ ॥
प्रमुद्वने त्वं सहजाकेलिरक्तो
नित्यं विभासि प्रभुराभीरिकाभिः ।
संप्रत्यभिज्ञाय निजं स्वरूपं
सर्वां लीलां कृतवानत्र भूताम् ॥ ८ ॥
अतः परं नाथ न मेऽस्ति मोहो
भवत्स्वरूपे सहजानन्दिनीश ।

---

१. वैकुंठो—अयो० रीवां । २. एव पूर्णस्तत्त्वं—मथु० रीवां ।

त्वमेव सीतापतिरद्भुतक्रिय:
सहजापतिर्वापि[1] प्रमोदधाम्नि ॥९॥
सदास्तु मे राम रति (र्हि) वै[2] त्वयि
स्वसच्चिदानन्दरसैकसिन्धौ ।
तत्त्वं तव श्रीहयशीर्ष एव
जानाति वागीश उदारचित्तः ॥१०॥
नान्यस्य सामर्थ्यमिहास्ति राम
मनोवचोभ्यामपरिच्छेद्यमूर्तौ ॥११॥
नमस्ते रसिकेन्द्राय शृङ्गाररसमूर्त्तये ।
सीताकटाक्षसंदोहविजिताय परात्मने ॥१२॥
गोसंघ गोप गोपीश गोकुलेश रसालय[3] ।
करुणामृतपाथोधे रामचन्द्र नमोस्तु ते ॥१३॥
न ते परिच्छित्तिरनन्तवेदै-
र्न योगदृष्टिप्रसरैस्तपोभिः ।
स्वेच्छैकमात्रेण चिदेकरूपो
भवान्परिच्छेद्यतमः स्वभक्तैः ॥१४॥
अक्रियस्यापिते गोष्ठे रिङ्गणं बाललीलया ।
जानुभ्यां भूतलस्थायि दैत्यमर्द्दनहेतवे ॥१५॥
तव गोदोहनं राम न वै गोपोचितं भवेत् ।
एता हि सद्गिरस्तासां सारं भक्तिः समुद्धृता[4] ॥१६॥
यद्यत्करोषि नटवेषधरो विलासी
तत्तत्तवैव[5] परमार्थत एव कार्यम् ।
नान्यस्य राम रमणीशतकामरूप
गीतं सदैव निगमत्रितयेन नूनम् ॥१७॥

---

१. वैं-अयो०, °पतित्वं—रीवां। २. रतिर्वै—अयो०, रीवां, मथु० । ३. गोकुले सुरसालय—रीवां । ४. समुद्भृता—रीवां । ५. त्वयैव—अयो० ।

एवं कृत्वा गरुडो राघवस्य
स्तोत्रं मुहुस्तच्चरणारविन्दे ।
अपीपतत् पुलकितविग्रहोऽय-
मानन्दजाश्रूणि दृग्भ्यां विमुञ्चन् ॥१८॥

श्रीराम उवाच

उत्तिष्ठ वत्स खगराज परं शुभं ते
मद्दर्शनेन गत एव स मोहभावः ।
मद्भक्तिमांस्त्रिभुवने विचर प्रसन्नो
नह्यस्ति तेऽभिलषिताचरणेऽन्तरायः ॥१९॥

ब्रह्मोवाच

इत्थं श्रीरघुनाथस्य प्रसादमुपलभ्य सः ।
कृतबुद्धिः कृतार्थात्मा बभूव बहुनिर्वृतः ॥२०॥
तस्माद् भुशण्ड पक्षीन्द्र रामं भजितुमर्हसि ।
श्री रामचन्द्रं प्रेम्णा वै न[1] पश्यति स वञ्चितः ॥२१॥
तस्यैव सर्वरूपाणि रामस्य परमात्मनः ।
आदिनारायणेशस्य सेव्यानि कृतनिश्चयैः ॥२२॥
एवं स[2] गरुडो दृष्ट्वा राघवेन्द्रं परात्परम् ।
महापुर्य्यां हनुमता सेव्यमानमहर्निशम् ॥२३॥

हनुमानुवाच

पक्षीन्द्र त्वं हि धन्योऽसि राघवेन्द्रस्य दर्शनात् ।
अत्याहितं हि देवानां भवतो वै भविष्यसि ॥२४॥

गरुड उवाच

श्रीमतो राघवेशस्य देवदेवस्य शार्ङ्गिणः ।
दर्शनार्थमागतोऽहमयोध्यां मुक्तिदां पुरीम्[3] ॥२५॥
अद्यैव सफलं जन्म साकेतदर्शनेन मे[4] ।
अद्यैव सफलं ध्यानं प्रमोदवनदर्शनात् ॥२६॥

---

१. न यः-रीवां । २. हि-मथु० । ३. °र्थं प्रागतोहं पुरीमयोध्यां मुक्तिदां-रीवां, मथु० । ४. दर्शने मम-रीवां, मथु० ।

धिग् धिग् जन्म च तेषां वै ये न पश्यन्ति सादरम् ।
प्रमोदवनमध्यस्थां कोसलां सरयूं तथा ॥२७॥
कोटयो ब्रह्मणामत्र रुद्राणां च मरुत्वताम् ।
वसूनां वरुणानां च स्तुवन्तः पुरतः स्थिताः ॥२८॥

हनुमानुवाच

धन्योऽसि कृतकृत्योऽसि गरुड त्वं हि संप्रति ।
सकुलस्त्वं पुनीतोऽसि राघवेन्द्रस्य दर्शनात् ॥२९॥
श्रीरामे देवदेवेशे कोशलायां विराजति ।
अंशावताराः कृष्णाद्याः प्रणमन्ति ह्य[1]संख्यकाः ॥३०॥
न ततोऽन्यमहं जाने देवदेवं खगेश्वर ।
सर्वावतारनिधेश्च रघुवीराद् गुणाकरात् ॥३१॥

गरुड उवाच

रामस्य बलकृष्णाद्याः सर्वेऽप्यंशाः सनातनाः ।
न ततोऽन्यत्किमप्यस्ति स्थूलं सूक्ष्मं जगत्त्रये[2] ॥३२॥
इत्युक्त्वा ताक्ष्यः कपीशं गच्छन् कर्त्तुं परिक्रमाम् ।
महावैकुण्ठसेव्याया अयोध्यायाश्च सर्वतः ॥३३॥
अयोध्यादक्षिणे भागे श्रीकृष्णं रुक्मिणीयुतम् ।
ददर्श गरुडस्तं च ननाम विधृताञ्जलिः ॥३४॥
नमन्तं गरुडं दृष्ट्वा रुक्मिणीवल्लभो हि सः ।
उवाच मधुरं वाक्यं प्रहसन् गरुडं तदा ॥३५॥

कृष्णोवाच

अद्य ते सफलं जन्म जीवितं सफलं सखे ।
गरुड त्वं हि धन्योऽसि अयोध्यापुरिदर्शनात्[3] ॥३६॥
अयोध्यां परितो देशे कोटिविष्ण्वादयो वयम् ।
वसामः सततं वत्स रघुवराज्ञाप्रपालकाः[4] ॥३७॥

---

१ चा°—मथु०, अयो० । २. °ल्लये—मथु०, रीवां । ३. पुरीद°···मथु० ।
४. च पालकः—अयो०, मथु० ।

इदमेव विजानन्ति ते वै रघुवरप्रियाः ।
तदितरेऽधमा जीवाः नित्यं स्वजनिदूषकाः ॥३८॥
एवं साकेतमहिमानं रहस्यं परमं सदा ।
स्तुत्वातिर्हर्षितस्तार्क्ष्यो मुमोद च पुनः पुनः ॥३९॥
उवास परया भक्त्या मणिपर्वतसन्निधौ ।
गायन् श्रीराघवेन्द्रस्य चरितं भुक्तिमुक्तिदम् ॥
विष्ण्वादिभिः सदा सेव्यं श्रुतिस्मृति रसं सुखं ॥४०॥
दृष्ट्वा प्रभावमतुलं श्रीराघवस्य
तथैव साकेतपुरस्य नित्यम् ।
नमामि (ननाम ?) रोमाञ्चितप्रेमविह्वलः
स मारुती राघवरत्नमद्भुतम् ॥४२॥
सीतापतिं कटिनिषङ्गिणमात्तचापं
रामं पयोदपटलाधिकमेचकाङ्गम् ।
केयूरिणं कनकरत्नकिरीटजुष्टं
श्रीलक्ष्मणेन युतमद्भुतकोशलेशम् ॥४३॥
तुष्टाव हनुमान् प्रीत्या साष्टाङ्गनतविग्रहः ।
[1]सकुर्वन् मुहुरत्यन्तं प्रेम रामे प्रतिक्षणम् ॥४४॥

इति श्रीमदादिरामायणे ब्रह्मभुशुण्डसंवादे
हनुमद्दर्शनं नाम[2] षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

---

१. कुर्वन्हि—रीवां । २. °दर्शने–रीवां, मथु०, अयो० ।

# सप्तमोऽध्यायः

श्री हनुमानुवाच

नमामि ते नाथ पदारविन्दं
विष्ण्वादिसेव्यं च सुखैकहेतुम् ।
न यत्र सद्यः प्रमितिः श्रुतीनां
तत्रामिते वानरः कोऽस्मि एषः ॥ १ ॥
तव प्रसादो मयि नाथ जात-
स्तथैव धामेश्वरिप्रेमदायाः ।
प्रमुद्वने नित्यनिकुञ्जकेली-
लसन्महामञ्जुलविग्रहायाः ॥ २ ॥
यदंशमात्रेण भवन्ति नित्यशो
लक्ष्म्यादयः शक्तिवराश्च सर्वाः ।
लीलेश्वरी नन्दननन्दिनी सा
मां पातु पादाम्बुजनित्यभक्तम् ॥ ३ ॥
नहि प्रभावा[1]भ्युदिते रुचीनां
तमोभवे[2] दृष्टिपथं प्रयाति ।
तथा त्वयीशे[3] कोटिसूर्यप्रकाशे[4]
श्रीराघवेन्द्रे भक्तजनैकलभ्ये ॥ ४ ॥
यदि[5] त्वमेतत्तिमिरं मोहरूपं
[6]न संहरेदीश निजाश्रितेषु ।
कथं तदैषां गोचरत्वं प्रयाति
रूपं तथैतत् सच्चिदानन्द सान्द्रम् ॥ ५ ॥
गोपालराजस्य च नन्दनस्य[7]
गेहे पुरा वसन् सह लक्ष्मणेन च ।

---

१. प्रभावे–मधु० । २. भवेद्–अयो०, रीवां । ३. त्वयि मे-अयो०, रीवां । ४. प्रकाशके–अयो०, रीवां । ५. त्वमेव–अयो० । ६. नहि–अयो० । ७. नंदनंदनस्य–अयो० ।

[1]अरीरमद्राम भवान् व्रजाङ्गना
उद्धारार्थं श्रुति-ऋष्यादिरूपाः ॥ ६ ॥
[2]तवैव लीला भुवने रसाला
सुधाब्धिवत् पालयत्येव भक्तान् ।
[3]नो चेत् कदाचित् त्वयि संतिरोहिते
[4]विशुष्येयुः पारमहंस्यभाजः[5] ॥ ७ ॥
एवं विचिन्त्य भगवान् व्यतनोद्भवांस्तं
लीलामृतोदधिमुदारमनन्तसारम् ।
यस्यान्तरे परमहंसवराः सदैव
क्रीडन्ति कालशिरसि स्वपदं निधाय ॥ ८ ॥
त्वं भक्तिलभ्योऽसि हरे जनानां
[6]न ज्ञानयोगादितपोभिरुग्रैः ।
कथं तवेदृक् प्रसादोऽपि लभ्यः
कुतस्तरां सन्निधौ दर्शनं ते ॥ ९ ॥
त्वं रामचन्द्रो नृपतेः कुमारो
नित्यं विलासो सरयूतीरवासो ।
तवांश एषः श्रीकृष्णो यशोदा-
गर्भें भविष्यति वै द्वापरान्ते ॥१०॥
अतो ह्यनन्तः शाश्वतस्त्वं पुराणः
पूर्णो नित्यः सच्चिदानन्द एकः ।
व्योमाकारस्त्वं स्वलीलाभिरुच्चैः
विश्वानन्दं जनयन् भासि रामः ॥११॥
नमस्ते रामचन्द्राय मुक्ता[7]हारावतंसिने ।
पञ्चरत्नावतंसाय सीतानेत्रविनोदिने ॥१२॥
नमो गोपीदृगाराम रामनाम शुभावह ।
वंशीधर[8] घनश्याम वनमालिन् व्रजेन्द्र[9] ते ॥१३॥

---

१. आमोदयद्-अयो०, रीवां । २. तथैव-मथु० । ३. नेचित्-अयो०, मथु० रीवां । ४. नास्ति-अयो० । ५. °पारमहंसास्य भाजाः-अयो० । ६. विज्ञानं-अयो० । ७. गुंजा°-मथु० । ८. धनुर्द्धर-रीवां । ९. राघवेन्द्र-रीवां ।

